# वक्तव्य।

विज्ञवर महोदयगण !

लीजिये ! आपके करकमलों मे यह **संस्कृत प्रवेशिनी का द्वितीयभाग** भी आज हम सादर समर्पित करते है । इस पुस्तकके लिखे जानेके प्रधान कारण इसके प्रथमभागमें लिख आये हैं अतः उनकी यहांपर पुनरुक्ति करना निरर्थक है । हम यह अपना सौभाग्य समझते है कि हमारे इस प्रयत्नको समस्त देशवासियोंने अपनाया है और इसकी लेखन प्रणालीका सर्वथा अनुमोदन किया है । इस भागमें प्रायः व्याकरणके मुख्य २ उपदेशी उदाहरणों सहित समस्त नियम आगये हैं जिनके कि पढनेसे लघुसिद्धांतकौमुदीके बराबर व्याकरणका बोध हो-सकता है । शब्दसिद्धिके नियम और धातु तथा प्रत्ययोंके अनुबंध, सुगमताके लिये जैनेंद्रव्याकरण के अनुसार लिखे गये है । जोकि सर्वत्र प्रचलित पाणिनीय व्याकरणसे सर्वथा भिन्न न होनेपर भी बहुत ही सरल और सुपाठ्य है । उन नियमोंके भली भांति ध्यानमें रखलेने से, विनाही किसी लघु व्याकरणके पढे सिद्धांतकौमुदी, शब्दार्णव-चंद्रिका प्रभृति बृहद् व्याकरणकी टीकाओंमें विद्यार्थीका अच्छीतरह प्रवेश होसक्ता है । इस पुस्तकके बनानेमें जिन २ ग्रंथोंकी हमने सहायता ली है उनके नाम अन्यत्र प्रकाशित है और उनके रचयिताओंके हम चिर कृतज्ञ हैं ।

पुरातन हस्तलिखित ग्रथोंके देखनेसे यह बात भली भांति सिद्ध होती है कि पूर्वमें विद्वान् लोग व्याकरणसे अशुद्ध होनेपर भी साहित्य-प्रचारकी सुगमताकेलिये परसवर्ण पंचमाक्षरको अनुस्वार करकेही लिखते थे अत एव हमने भी इस सनातनी प्रवृत्तिको अत्युत्तम समझकर पंचमाक्षरकी जगह अनुस्वार ही लिखा है ।

अंतमें हम अपने हितैषियोंसे निवेदन करते है कि इस ग्रंथमें जो

कहीं प्रमादवश या बुद्धिभ्रमसे अशुद्धिया रहगई हों अथवा कहीं पर कुछ त्रुटियां आगई हो तो उनसे हमें सूचित करें जिससे कि द्वितीयसंस्करणमें वे सव दोष निकाल दिये जांय।

कलकत्ता। | विद्वत्समाजका सेवक
३०—११—१६ | श्रीलाल जैन

---

## संस्कृतप्रवेशिनीके सहायक ग्रंथ

जैनेंद्रव्याकरण, चद्रप्रभचरित. धर्मसंग्रहश्रावकाचार. सुभाषितरत्नसदोह, क्षत्रचूडामणि, आराधनाकथाकोष. सामायिक पाठ, धर्मशर्माभ्युदय, महावीरपुराण, श्रेणिकचरित, हेमलिगानुशासन, ईसव्नीतिकथा, सस्कृतशिक्षा, सस्कृतशिक्षिका, सस्कृतमार्गोपदेशिका, संस्कृतप्रवेश, दश कुमारचरित, हितोपदेश, गणप्रदीप। अभिज्ञानशाकुंतल, कादवरी, तत्त्वार्थसूत्र, एडस् टू ट्रासलेशन इन टू सस्कृत, वृहत्स्वयभूस्तोत्र।

## प्रथमभागपर समाचारपत्रों की संमतिया—

### सरस्वती।

यह पुस्तक इसलिये वनाई गई है जिसमें सस्कृत भाषाकी सज्ञाओं और धातुओं आदिके रूपोंका ज्ञान विद्यार्थीको होजाय और उन्हें सस्कृतमें बातचीत करना आजाय। "इस भागमें शब्दोंके प्रथमा, द्वितीया तथा सबोधन विभक्तीके, धातुओंमें भ्वादि और तुदादि गणीय धातुओंके वर्तमान, भूत, भविष्यत और आज्ञा अर्थके रूप बतलाये गये है" सस्कृतसे हिंदी और हिंदीसे सस्कृत अनुवाद करनेके लिये पाठ भी दिये गये हैं। शुद्ध करनेके लिये अशुद्ध पद भी दिये गये है। पुस्तककी रचनामें जैनव्याकरणोंका अनुसरण किया गया है जिस प्रयोजनके लिये यह पुस्तक लिखी गई है उसकी बहुत कुछ सिद्धि इससे हो सक्ती है

---

१ विभक्ति और विभक्ती दोनों ही शब्द है ह्रस्व इकारात क्तिन् प्रत्ययात तो विना ही स्त्रीत्वद्योतक प्रत्ययके स्त्रीलिंग है और क्तिच् प्रत्यात दीर्घ ईकारात स्त्रीत्व द्योतक ङीप्रत्ययात है। जैनेंद्र व्याकरणमें इसी विभक्ती शब्दसे इसकेस्वरोंमें प् और

## विद्यार्थी

इस पुस्तकमे हिंदीके साथ संस्कृत भाषाके सीखनेका अच्छा क्रम रक्खा है। पुस्तक संस्कृत सीखनेवालो के बडे काम की है।

## जैनमित्र।

यह एक संस्कृत व्याकरणका ग्रंथ नई पद्धतिसे विद्यार्थियोंके हितार्थ तयार किया गया है।इससे वहुत ही सुगमतासे व वहुत कम कंठ किये संस्कृत का अनुवाद करना आजायगा। अलाहाबाद विश्वविद्यालयमें प्रचलित ऋजुव्याकरण व वबई वि वि. में प्रचलित मार्गोपदेशिकासे यह पुस्तक वहुत उपयोगी है। इसमें शव्द, और धातु व उदाहरण वहुत हैं। हरएक वालक सुगमतासे समझ सकेगा।

हमारी सम्मतिसे सर्व जैन व अजैन विद्यालय पाठशाला व स्कूलोंमें ऋजु-व्याकरण, मार्गोपदेशिका आदि वदकर इसीको पढाईमें भरती करना चाहिये। प्रकाशकसे मंगाकर एकवार इसको देखना चाहिये। इसके द्वारा हिंदीका ज्ञाता अपने आप सस्कृत सीख सकता है।

## दिगंवर जैन।

सस्कृत पढनेके लिये मार्गोपदेशिका आदि जितनी पुस्तकें प्रकट हो चुकी हैं उन सवसे यह पुस्तक वहुत ही उपयोगी है। पुस्तककी रचनाशैली ऐसी है कि रोज एक २ घंटा ध्यानसे पढनेसे विना गुरुके चार छह महीनेमे सस्कृत समझ-नेका ज्ञान प्राप्त होजायगा। इसमे सव प्रकारकी समज हिंदी भाषामें दी गई है। हरएक जैन विद्यालय और पाठशालाओंमें अव इसग्रंथको ही प्रवेश कर देना चाहिये। संस्कृत पढनेवाले भाईयोंको अवश्य ही मंगाना चाहिये। छपाई सफाई अच्छी है और मूल्य भी कम है।

## कान्फरंस प्रकाश।

संस्कृत सिखानेकी प्रचलितरूढि विद्यार्थियोंको कुछ वोझारूप है और समय भी वहुत लगता है इससे कुछ कम वुद्धिवाले विद्यार्थी उसे थोडा पढकर छोड देते हैं इस कठिनाईको दूर करनेके लिये हिंदी भाषा भाषियोंके हितार्थ यह ग्रंथ

व्यंजनोंमें 'आ' लगा देनेसे सातो विभक्तियोंके नाम निकाले हैं। जैसे—वा, इप्, भा, अप् का, ता, ईप्।

बनाया गया है। पाठशाला और अंग्रेजी स्कूलोंमें संस्कृत पढनेवालोंकेलिये यह ग्रंथ बडा ही उपयोगी है। इससे संस्कृत भाषाका सुगमपूर्वक अवबोध होनेके साथ ही साथ संस्कृत भाषामें वार्त्तालाप या अनुवाद करनेमें सुगमता होगी।

## जैनबोधक।

हें ग्रंथ सर्वजनांनी विशेषतः उत्तरीय हिंदुलोकांनी त्यांना संग्रह करणें अत्यंत अवश्य आहे। यांत संस्कृतभाषेंत नियम वगैरे घोकून घेण्याचा त्रास न करिता सहजरीतीनें संस्कृत भाषेंत प्रवेश होण्या साठीं व्यवस्था केलेली आहे। आमच्या मतें हें पुस्तक उत्तर हिंदुस्थानांच्या पाठशालेंत लावणें यास त्याचा फार उपयोग होण्यासारिखा आहे। अर्लाकॅण्ड्या प्रमाणें अगंजी प्रवेश वगैरे अनेक ग्रंथ परभाषा शिकण्यासाठीं प्रकाशित होत आहेत व त्यायोगें अनेक सुख वस्तु संग्रहस्थाना आपल्या फुरसतीं प्रमाणें परीक्षम तीभाषा शिकतांयेते त्याच प्रमाणें आपले धर्मग्रंथ समजण्यासाठीं व नष्ट असलेल्या संस्कृतभाषेचें ज्ञान सहजरीतीनें संपादन करण्यासाठीं प्रत्येकानें हें पुस्तक संग्रहीं ठेवण्यासारिखा आहे।

## जैनप्रभात।

इसे वर्तमान ढंगसे संपादन किया है और सरल बनानेका प्रयत्न किया है। संस्कृत पढनेवाले विद्यार्थियोंको यह बहुत ही उपयोगी है।

## सत्यवादी।

इसग्रंथकी छपाई सफाई उत्तम है, साथ ही नाम भी अन्वर्थ है। इसमें कोई संदेह नहीं कि जो परिपक्व विद्यार्थी संस्कृतसे अनभिज्ञ हैं उनको इसके द्वारा संस्कृतमें प्रवेश हो सकता है। इस बातका प्रयत्न किया गया है कि इसके अभ्यास करनेवालेको शुद्धाशुद्धका ज्ञान होजाय और बोलने तथा अनुवाद करनेका अभ्यास होजाय। त्रुटि इतनी है कि इसमें संस्कृत प्रयोग बनानेका सिद्ध करनेका नियम[1] एक भी नहीं बताया है। यदि थोडेसे नियम भी बता दिये जाते तो उससे अभ्यास करनेवालोंका बोध दृढ होता। तो भी निःसंदेह यह विद्यार्थियोंके अतिलाभकी चीज है।

---

१ नियम प्रयोगोंके सिद्ध करनेके प्रायः मुख्य २ सब बतलाये गये हैं। परंतु वे टिप्पणीमें लिखे हैं।



सनातनजैनग्रंथमाला ।

१३

# संस्कृतप्रवेशिनी

## द्वितीय भाग ।

---

## प्रथम अध्याय ।

द्वितीया (कर्म) विभक्तीका भिन्न २ रीतिसे व्यवहार

### (१) प्रथम पाठ ।

१ हा देवदत्तं वर्धते व्याधिः—हाय ! देवदत्तको व्याधि बढ रही है ।

हा त्वां अविचार्य्यकारिणं—हा विना विचारे काम करनेवाले तुझको ।

हा मां पापकारिणं—हा पापकरने वाले मुझको ।

२ अतरा त्वां मां च पुस्तकं वर्तते—तुम्हारे व मेरे बीचमें किताब है ।

निषधं नीलं च अतरा विदेहस्तिष्ठति—निषध व नीलपर्वतके बीचमें विदेह है ।

वाराणसीं कालिकात्तां च अंतरा पाटलिपुत्रः—बनारस तथा कलकत्ताके बीचमें पटना है ।

३ अतरेण विद्यां मनुष्यः पशुः—विद्याके विना मनुष्य जानवर है ।

अतरेण पुरुषकारं न किंचित्—पुरुषार्थके विना कुछ नहीं होता ।

अतरेण गुरुं विद्यालाभो न—विना गुरुके विद्याकी प्राप्ति नहीं होती है ।

---

१—हा आदिक शब्दोंका जिन शब्दोंके साथ संबंध रहता है उन शब्दोंसे द्वितीया विभक्ती होती है अर्थ कर्मका रहे चाहे न रहे ।

४ धिक् ब्राह्मणं पलांडुभक्षिणं—प्याज खानेवाले ब्राह्मणको धिक्कार है।
धिग् जैनं मद्यपायिनं—मद्यपीने वाले जैनको धिक्कार है।
धिक् कविं कुनृपप्रशंसिनं—खराब राजाकी प्रशंसा करनेवाले कविको धिक्कार है।

५ निकषा पर्वतं नदी वर्तते—पर्वतके पास नदी है।
निकषा मां कुमारी तिष्ठति—मेरे समीप कुमारी बैठी है।
निकषा मुनिं श्रावको वसति—मुनिके पास श्रावक रहता है।

६ समया जिनालयमुद्यानं शोभते—जिनालयके पास बगीचा शोभता है।
समया तीर्थकरं भव्या व्रजंति—तीर्थकरके निकट भव्य लोग जाते हैं।
समया केवलिनं विरोधं मुंचंति हिंसकाः—केवलीके पास हिंसक जंतु विरोध छोड देते हैं।

७ अतिशोभते काष्ठांगारं जीवंधरः—जीवंधर काष्ठागारसे अधिक शोभित होता है।
को मां अतिगच्छति—कौन मुझे उलंघन करता है।
अयं अमु अति धनं अर्जति—यह (व्यक्ति) इस (व्यक्ति) की अपेक्षा अधिक धन कमाता है।

८ प्रजाः पश्यंति नृपं प्रति—प्रजा राजाको देखती है।
वृणीष्व भद्रे! प्रति भाति यस्त्वां—भद्रे! जो तुझे अच्छा लगे उसे वरण कर।
मां प्रति कथमिदं दुर्वचनं—मेरे प्रति यह दुर्वचन क्यों?

९ अनुजीवकमेवात्र (जीवलोके) विपश्चितः—इस लोकमें विद्वान् जीवंधरसे (अनु) नीचे हैं।
मां अनु वदति स्म सः—मेरे बाद वह बोला।
वाराणसीमनु प्रथते प्रयाग—वाराणसी (बनारस) के बाद प्रयाग (इलाहाबाद) प्रसिद्ध है।

नीचे लिखे शब्दोंके व्यवहारसे वाक्य बनाओ—

हा, अन्तरा, अन्तरेण, धिग्, निकषा, समया, अति, प्रति, अनु।

## * द्वितीय पाठ।

१ परितो ग्रामं सेना वसति—गावके चारो तरफ सेना रहती है।
परितो वृक्षमालवालो वर्तते—पेडके चारो तरफ आलवाल [क्यारी] है।
परितो राजानं सेना गच्छति—राजाके चारो तरफ सेना चलती है।
२ अभितो मामनुचरास्तिष्ठंति—मेरे चारो तरफ नौकर हैं।
अभितस्त्वां नार्यो वर्तंते—तुम्हारे चारो तरफ स्त्रिया हैं।
अभितो हस्तिनं सिंहाः गर्जंति—हाथीके चारोतरफ सिंह गर्जते हैं।
३ सर्वत पुष्पाणि भ्रमरा भ्रमंति—फूलोंके चारो तरफ भ्रमर घूमते हैं।
सर्वतो गृहं सरो वर्तते—घरके चारो तरफ तालाव है।
सर्वतो धनवंतं खला भ्रमंति—धनवालेके चारो तरफ दुर्जन घूमते हैं।
४ उभयतो मार्गं वृक्षास्तिष्ठंति—मार्गके दोनो तरफ वृक्ष हैं।
उभयतो वाराणसीं नदी वर्तते—बनारसके दोनो तरफ नदी है।
उभयतो जिनमिंद्रौ गच्छतः—जिन भगवान्‌के दोनो तरफ इंद्र चलते है
५ ऋते धर्मं कुतः सुखं—धर्मके विना कैसे सुख हो।
ऋते ज्ञानं कुतो मुक्तिः—विना ज्ञानके कैसे मोक्ष हो।
ऋते दयां कुतो धर्मः—दयाके विना धर्म कैसे हो।
६ विना ध्यानं कुतो मुक्तिः—विना ध्यानके मुक्ति कैसे हो।
विना श्रमं कुतो विद्या—विना परिश्रमके विद्या कैसे हो।
विना विद्यां कुतो यशः—विना विद्याके यश कैसे हो।

नीचे लिखे शब्दोंके व्यवहारसे वाक्य बनाओ—

परितः, अभितः, सर्वतः, उभयतः, ऋते, विना।

---

## * तृतीय पाठ।

१ अधोऽधो नरकं नरका वर्तंते—नरकके नीचे नरक है।
अधोऽधो ग्रंथं ग्रंथाः—ग्रंथ के नीचे ग्रंथ है।

---

* पहले पाठकी टिप्पणी देखो।

अधोधश्छात्रं छात्राः—एक विद्यार्थीसे नीचे दूसरा विद्यार्थी है ।

२ अध्यधि पात्रं पात्राणि तिष्ठंति—वर्तनके नीचे वर्तन है ।

अध्यधि नृपं नृपा राजंते—एक राजाके बाद दूसरा राजा शोभता है ।

अध्यधि गृहं गृहाणि—एक घरके नीचे दूसरा घर है ।

३ उपर्युपरि स्वर्गं स्वर्गा वसंति—एक स्वर्गके ऊपर दूसरा स्वर्ग है ।

उपर्युपरि भृत्यं भृत्याः—एक सेवकसे ऊपर दूसरा सेवक है ।

उपर्युपरि विद्यां विद्याः—एक विद्या दूसरी विद्यासे अच्छी है ।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

उपर्युपरि, अध्यधि, अधोऽधः ।

---

## ÷ चतुर्थ पाठ ।

१ मास ( मेकं ) गुडापूपा भक्षिताः—एक महीने तक गुडके पुवे खाये ।

द्वौ पक्षौ दुग्धं पीतं—दो पक्ष ( पखवाडे ) तक दूध पीया ।

त्रीन् संवत्सरान् दधि न खादितं—तीन वर्ष तक दही नहीं खाया ।

क्रोशं पर्वतो वर्तते—एक कोश तक पर्वत है ।

द्वौ क्रोशौ राजमार्गः—दो कोश तक राजमार्ग ( सडक ) है ।

असंख्यानि योजनानि आकाशः प्रसते—असंख्यात योजनतक आकाश फैला है ।

२ मास मधुरा कल्याणी—महीने भर तक मथुरा कल्याणी ( अच्छी ) है ।

दिन समग्रं वृष्टिर्भविष्यति—संपूर्ण दिन भर वर्षा होगी ।

---

÷—कालवाची तथा मार्गके प्रमाणवाची शब्दोंसे द्वितीया विभक्ती होती है यदि कोई काम वे नागा किया गया हो । जैसे—मासमेकमपूपा भक्षिता—एक महीने तक पुऐ खाये अर्थात् एक दिनका भी वीचमें नागा नहीं पडा । क्रोशं कुटिला नदी एक कोश तक नदी टेडी है अर्थात्—वीचमें विलकुल सीधी नहीं है यह अर्थ होता है यदि एसा मतलब कहने वालेका न होगा तो द्वितीया विभक्ती न होगी ।

पक्षमेकं परीक्षा भविष्यति—एक पक्षतक परीक्षा होगी।

क्रोशं कुटिला नदी—एक कोशतक नदी टेढी है।

३ बहूनि योजनानि गृहाणि न दृष्टानि—बहुत योजनतक घर नहीं दखे।

मासमेकमधीतं—एक महीने तक पढा।

त्रीन् संवत्सरान् संस्कृतविद्या पठिता—तीन वर्षतक संस्कृत विद्या पढी।

नीचे लिखे शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य रचो—

मासं, योजने, क्रोशौ, पक्षान्, संवत्सरं, दिनानि, समयान्, घटिकाः, रात्रिं, गव्यूतिं (दोकोश)

---

## पंचमपाठ।

१ मुनिः पर्वतमधितिष्ठति—मुनि पर्वत पर रहते हैं।

जीवंधरो दंडकारण्यमधितिष्ठति स्म—जीवधर दंडकवनमें रहे थे।

योद्धारौ अश्वौ अधितिष्ठतः—दो योद्धा दो घोडेपर चढते हैं।

२ पक्षिणो नीडमनुवसंति—पक्षी घोंसलेमें रहते है।

मत्स्याः जलमनुवसंति—मछलियां पानीमें रहती हैं।

३ वणिजो नगरमुपवसंति—बनिया नगरमें रहते हैं।

साधवः वनमुपवसंति—साधु लोग वनमें रहते है।

छात्राः पाठशालामुपवसंति—विद्यार्थी लोग पाठशालामे रहते हैं।

४ पितृहीनो बालो मातुलालयं आवसति—पितारहित लडका मामाके घर रहता है।

ब्रह्मचारी गुरुकुलमावसति—ब्रह्मचारी गुरुकुलमें रहता है।

५ शिष्यः पाठकगृहं अधिवसति—विद्यार्थी गुरुके घर रहता है।

शवरा वनमधिवसंति—भील लोग वनमें रहते है।

६ सच्चरित्राः धर्ममार्गं अभिनिविशंते-सच्चरित्र लोग धर्ममार्गमें प्रवेश करते हैं।

कः पापं अभिनिविशते—कौन पापका आलंबन करता है।

मनो विद्यां अभिनिविशते—मन विद्यामे लगता है।

* नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य रचो—

अनुवसामि, उपवससि, अधितिष्ठामि, आवत्स्यंति, अभिनिविक्ष्यते, अधिवसंतु, उपवस, अभिनिविशेथा, अभिनिविष्टवान्, अध्युषितवान्, उपोषितवती, अनूषितवत्यौ, अधितिष्ठ, अभिनिविशावहे।

---

## षष्ठ पाठ।

### + द्विकर्मक धातु।

१ श्रावको मुनिं धर्मं पृच्छति—श्रावक मुनिसे धर्म पूछता है।

श्रेणिकः श्रीवीरं धर्मं पृष्टवान्—श्रेणिकने श्रीवीर भगवानसे धर्म पूछा।

चेलना बौद्धसाधून् प्रश्नं पृष्टवती—चेलनाने बौद्ध साधुवोंको प्रश्न पूछा।

२ निर्धनो गृहस्थं धनं याचति (ते)—गरीब गृहस्थसे धन मागता है।

अहं तं पुस्तकं याचिष्ये—मैं उससे किताब मागूंगा।

को मां विद्यां याचते—कौन मुझसे ज्ञान मागता है।

कः समुद्रं रत्नानि मंथितवान्—किसने समुद्रसे रत्नोंको मथा।

के समुद्रं रत्नानि मंथिष्यंति—कौन समुद्रमेंसे रत्नोंको मथेंगे।

४ स त्वां पुस्तकं भिक्षिष्यते—वह तुमसे पुस्तक मांगेगा।

मुनयः गृहस्थान् धनं न भिक्षंते—मुनि लोग गृहस्थोंसे धन नहीं मांगते।

५ सा तं मधुरां वाचं भाषितवती—उसने उससे मीठे वचन कहे।

अहं तं वचनं वदिष्यामि—मैं उससे बात कहूंगा।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य रचो—

पृच्छतिस्म, याचिष्यते, मंथितवती, भाषितवान्, वदामि, वदति, भाषते, भिक्षतेस्म, पृष्टवान्।

---

* अधि-स्था, अनु-वस्, उप-वस्, आ-वस्, अधि-वस्, अभिनि-विश् धातुओंके आधारमें द्वितीया विभक्ती होती है। + पृच्छो (पूछना) याचृञ् (मांगना) मंथ (मथना) भिक्ष (मागना) भाषे, वद (कहना) इन धातुवोंके दो दो कर्म होते हैं।

# द्वितीय अध्याय।

## क्रियाके विशेषण।

### प्रथमपाठ।

* काल और स्थान वाचक अव्यय।

१ चिर जीवतु गुणी भवान्—गुणी आप बहुत दिनतक जीवो।
जनाः शश्वत् प्रणमंति मां—लोग मुझे नित्य प्रणाम करते हैं।
अमी शिशवोऽभीक्ष्णं क्रंदंति—ये लडके हमेशा रोते हैं।
नगरमागच्छंति मुनयः कदाचित्—मुनि लोग कभी २ नगरमें आते हैं।
दिवा राजते सूर्यः—दिनमें सूरज शोभता है।
नक्तं शोभते चंद्रः—रात्रिमें चंद्रमा शोभता है।
दहति स्म सद्य कर्माणि भरतः—भरतने शीघ्रही कर्म जला दिये।
सपदि वेष्टते स्म नगरं सेना—सेनाने शीघ्रही नगरको घेर लिया।
प्रातरुत्तिष्ठ नित्यं—हमेशा सवेरे उठो।
सायं पठंतु शुभस्तोत्रं—सांझको शुभस्तोत्र पढो।
अद्य फलवत् जन्मा जातोऽहं—आज मैं फल सहित जन्मवाला हुआ।
पूर्वेद्यु. १ स मुनिं वंदते स्म—कल (बीता हुआ) उसने मुनिकी वंदनाकी।
अन्येद्यु श्रेणिकश्चेलनां पृच्छति स्म—एक दिन श्रेणिकने चेलनासे पूछा।
कदा त्वमागमिष्यसि—कब तुम आवोगे।
तदा वयं क्रीडिष्यामः—तब हम खेलेंगे।
युगपत् मेधा स्मृतिश्च वर्धेथां—एक साथ ज्ञान व स्मृति बढें।
अधुना सफलं नेत्रं जातं—इस समय आंखे सफल हुई।
साम्प्रतं गदामि तत्त्वं—इस समय सच्ची बात कहता हूं।

---

*—अव्ययोंके लिंग तथा वचन नहीं होते। अव्यय शब्द ज्योंके त्यों वाक्यों में रखदिये जाते हैं। १ एतत् तथा तद् शब्दके कर्ताके एक वचनके विसर्गोका लोप हो जाता है यदि व्यंजन उसके बादमें हो।

सदा यूयं धर्मरता भवत—तुम लोग हमेशा धर्ममें रत होवो ।

सकृत् दुःखकरं मूर्खपुत्रमरणं—मूर्ख पुत्रकी मृत्यु एक वार दुःख देती है ।

यावद् असौ न म्रियते तावद् त्वं सेवस्व—जबतक यह न मरे तबतक तुम सेवो ।

परुत् छात्रा अत्र आगताः—परसाल विद्यार्थी यहा आये थे ।

पुरा महावीरो जिनो भवति स्म—पूर्वकालमें महावीर जिन हुये थे ।

२ कोऽयमत्र आगच्छति—यहा यह कौन आता है ।

तत्र के जना वसंति—वहा कौन लोग रहते हैं ।

कुत्र यूयं गच्छथ—तुम लोग कहा जाते हो ।

विद्वान् सर्वत्र पूजितो भवति—विद्वान् सब जगह पूजा जाता है ।

अधार्मिकाः इह दुःखमनुभवंति—पापीलोग इस संसा में दुःख भोगते हैं ।

परत्र अमुत्र च धार्मिकाः सुखं लभंते—धर्मात्मालोग इस लोक व परलोक में सुख पाते हैं ।

प्राक् विद्योतते विद्युत्—बिजली पूर्व दिशामें चमकती है ।

उदक् प्रतिष्ठते स्म श्रीवर्मा अरिजयार्थं—श्रीवर्माने दुश्मनोंको जीतनेके लिये उत्तर दिशामें प्रस्थान किया ।

सायं सूर्यः प्रत्यक् गच्छति—सामको सूरज पश्चिममें जाता है ।

पुरः पश्य देवमंदिरं भोः—सामने देवमंदिरको देखो ।

समंततः समायाताः सामंतास्तं सेवंते स्म—चारो दिशावोंसे आये हुये सामंत [ योद्धा ] लोग उसकी सेवा करने लगे ।

आरात् वसंति मुनयः—समीपमें अथवा दूरमें मुनि लोग रहते हैं ।

मुहुर्मुहुरीक्षते स्म सा—वह वार वार देखती थी ।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्यरचना करो—

परेद्युः, अन्येद्युः, सर्वदा, यदा, तदा, कदा, सदा, सर्वदा, अभीक्ष्णं, शश्वत्, नित्यं, पूर्वेद्युः, परारि, परुत्, प्रत्यक्, प्राक्, उत्तराहि, (उत्तरदिशामें) पुरः, पुरस्तात्, ( सामने ) आरात्, समंततः, पश्चात्

मुहुः, पुनः, ( फिर ) नक्तं, दिवा, रात्रौ, परत्र, अमुत्र, इह, कुत्र, तत्र, अत्र, सर्वत्र, सायं, प्रातः, निशि, ( रातमें ) सपदि, सकृत्, उदक्, युगपत्।

---

## द्वितीय पाठ।

प्रकारवाचक [ अव्यय ]

१ झटिति गच्छति स्म सः—वह शीघ्र ही चलागया।
स्राक् स तं मुञ्चति स्म—उसने उसे जल्दी छोडा।
अह्नाय स पठति स्म—उसने शीघ्र पढ लिया।
तिर सर्पाः सर्पंति—सांप तिरछे सरकते हैं।
साचि असौ वर्तते—यह आदमी टेडा है।
यथा अयं पंडितस्तथा त्वमपि—जैसा यह पंडित है वैसा तू भी है।
सर्वथा मुनयः शिवं इच्छंति—मुनि लोग सब तरहसे मोक्ष चाहते हैं।
इत्थं इमे दिवसा गताः—इस तरह ये दिन चले गये।
शीघ्रं आगच्छ—शीघ्र आवो।
सत्वरं गच्छ—शीघ्र जावो।
क्षिप्रं कार्यमारभस्व—जल्दी कार्य आरंभ करो।
सहसा स त्यजति स्म, मां—उसने मुझे अकस्मात् छोडदिया।
मां दृष्ट्वा ईपत् हसति स्म सा—वह स्त्री मुझे देखकर थोडीसी हंसी।
मनाक् अपि पापं न कर्तव्यं—थोडा भी पाप न करना चाहिये।
कथं सा एवं मां उक्तवती—उसने मुझे ऐसा क्यों कहा।
तूष्णीं भव भो बाल!—ऐ लडके! चुप रह।
सिंहो गर्जति स्म प्रसह्य—सिंह बल पूर्वक गर्जा।
नूनं दुर्जनो विपदं लप्स्यते—निश्चयसे दुर्जन विपत्तिको पावेगा।
सा एवं भाषितवती—वह इस तरह बोली।
मिथ्या असौ वदति—यह झूठ बोलता है।

आशु कार्याणि सेधंति धीमंतः—ज्ञानी लोग शीघ्र कार्य सिद्ध कर लेते हैं।
शनैः शनैर्लभते स विद्यां—वह धीरे धीरे विद्याको प्राप्त करता है।
बहिर्वसंति यतयः—मुनि लोग बाहर रहते हैं।
अथ स पठनं प्रारभते स्म—इसके बाद उसने पढना शुरू किया।
प्रादुर्भवति स्म यक्षः पुनः—फिर यक्ष प्रकट हुआ।
आविर्भवति नक्तं चंद्रः—रात्रिमें चंद्रमा उगता है।
स एव अयं राजा वर्तते—वह ही यह राजा है।
यतिररिरपि पूज्यः—मुनि दुश्मन भी पूज्य है।
अतो ऽहमेवं गदामि—इसलिये ऐसा मैं कहता हूं।
यत स त्वां निंदति—क्योंकि वह तुम्हारी निंदा करता है।
ततो ऽहं दुग्धं पिबामि स्म—उस लिये मैंने दूध पिया।
कथमयं वृथा भाषते—क्यों यह व्यर्थ बोलता है।
इति मंत्रिभिः काष्ठांगारं विज्ञापितवंतः—इस तरह मंत्रियोंने काष्ठांगारको [जतलाया।
स पुनरागतः—वह फिर आया।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्यरचना करो—

सहसा, प्रसह्य, इति, पुनः, एव, एवं, यतः, ततः, कुतः, अतः, कथं, तथा, यथा, सर्वथा, झटिति, मनाक्, ईषत्, शीघ्रं, क्षिप्रं, द्रुतं, साचि, बलात्, इत्थं, त्वरितं, तूष्णीं, नूनं, वृथा, मिथ्या, बहिः, अथ, प्रादुः, आविः, अपि, सर्वत।

---

## तृतीय पाठ।

### एक क्रियाविशेषणका भिन्न २ अर्थोंमें प्रयोग।

#### अथ।

१ मंगलसूचक—

अथ अहं ग्रंथं प्रारभे—मैं ग्रंथ शुरू करता हूं।

अथ श्रीजिनेंद्राभिषेकसमयः उपस्थितः—श्रीजिनेंद्रभ वान्के अभिषेकका काल उपस्थित हुआ।

२ अनंतर—

अथ तौ परस्परं मित्रतां संप्राप्तौ—अनंतर वे दोनों मित्रताको प्राप्त हुये।

अथ जीवंधरो व्याधान् जयति स्म—अनंतर जीवंधरने व्याधोंको जीता।

अथ स पापी धर्म आचरितवान्—अनंतर उस पापीने धर्मका आचरण किया।

अथ तत्र मेघा वर्षंतिस्म—अनंतर वहां मेघ वरषे।

३ आरंभ—

अथाहं तं वदामि—तो मैं उसको कहता हूं।

अथ कोऽयं द्वतीयः—यह दूसरा कौन है।

४ प्रश्न—

अथ को मां सेविष्यते—कौन मेरी सेवा करेगा।

अथ सा कुत्र वर्तते—वह [ स्त्री ] कहां है?

५ और—

गुणवान् अथ रूपवान् जनो दुर्लभः—गुणी और सुन्दर आदमी दुर्लभ है।

जीवकोऽथ नंदाढ्यो राजपुरीं गच्छतःस्म—जीवंधर और नंदाढ्य राजपुरीको गये।

६ सम्मति सूचक—

प्रश्न—कार्यं किं कृतवान्—क्या काम करलिया ?

उत्तर—अथ किं—जी हां।

प्रश्न—किं त्वं तत्र गतवान्—क्या तुम वहां गये थे ?

उत्तर—अथ किं—और क्या [ जी हां ]

प्रश्न—पाठं पठितवान्—पाठ पढलिया ?

उत्तर—अथ किं—जी हां।

ननु।

१ प्रश्न—

ननु त्वं तत् कार्यमारब्धवान् ?—क्या तुमने उस कामको शुरू कर दिया ?

नतु सेवकस्त्वां सेवते ?—क्या सेवक तुम्हारी सेवा करता है ?

२ निश्चय—

स ननु पंडितः—वह निश्चयसे पंडित है। [होती हैं।

ननु गुणलुब्धाः स्वयमेव संपदः—सपत्तियां निश्चयसे खुदही गुणोंकी लोभिनी

ननु वृष्टिर्भविष्यति—जरूर मेघ बरसेगा।

३ अनुनय—मनाना।

ननु मां प्रति मोदस्व—मेरे ऊपर प्रसन्न हूजिये।

ननु मद्गृहं प्रविश—कृपया मेरे घरमें प्रवेश कीजिये।

ननु तान् तितिक्षध्वं—कृपाकर उनको क्षमा कीजिये।

अपि।

१ प्रश्न—

अपि सुखं वर्तते ?—सुख तो है ?

अपि मां प्रति रुष्टा ?—क्या मुझसे रुष्ट होगई हो ?

अपि स मां कदाचित् पृच्छति—क्या वह कभी मुझे पूछता है ?

इस पर भी—

२ उद्दंडोऽपि अहं क्षंतव्यः—उद्दंड हूं तो भी मैं क्षमाके योग्य हूं।

मुनिरपि मिथ्या गदितवान्—मुनि भी झूठ बोला!

समुच्चय—( तथा, भी )

३ जीवंधरो ऽपि तत्र आगतः—जीवंधर भी वहा आये।

चेलना अपि तं दृष्टवती—चेलनाने भी उसे देखा।

खलु।

१ प्रश्न—

कोऽयं खलु अत्र आगच्छति ?—यहा यह कौन आता है ?

कथं खलु एतत् कार्यं कार्यं ?—यह काम कैसे करना चाहिये।

२ अनुनय—

न खलु न खलु हंतव्योऽयं मृगः—नहीं नहीं! यह मृग मारनेके योग्य नहीं है।

मां खलु पृच्छ—कृपापूर्वक मुझसे पूछिये।

यूयं खलु जैनेंद्रं पठत—आप लोग कृपाकर जैनेंद्र व्याकरण पढिये।

३ निश्चय—

स खलु महामुनिः—वह निश्चयसे महामुनि है।

जीवकः खलु महापंडितः—जीवंधर निश्चयसे बडा भारी पंडित है।

श्रेणिकः खलु सम्राट्—श्रेणिक निश्चयसे सम्राट् है।

इति।

१ हेतु—

शिष्योऽहं इति त्वां अर्चामि—मैं विद्यार्थी हूं इस कारण तुमको पूजता हूं।

गुरुरहं इति त्वां उपदिशामि—मैं गुरु हूं इस कारण तुझे उपदेश देता हूं।

दुर्जनः स इति जनास्तं निंदंति—वह दुर्जन है इस कारण लोग उसकी निंदा करते हैं।

२ प्रकार—

इति जैनेंद्रं महाव्याकरणं संपूर्णं—इस प्रकार महाव्याकरण जैनेंद्र पूर्ण हुआ।

इति गुरुस्तं दिशति स्म—इस तरह गुरुने उसको कहा।

इति दिनानि गच्छंति—इस तरह दिन वीतते हैं।

३ यह ( जो कुछ कहा जाय उसके वादमें )

"यूयं ज्ञानध्यानतत्परा भवत" "तुम लोग ज्ञान और ध्यानमें लीन होओ" इति जीवंधरस्तपस्विनो वदतिस्म—यह वात जीवंधरने तपस्वियोंसे कही।

सूरिः "त्वं वर्षमेकं काष्ठांगारं "तुम एक सालतक काष्ठागार को क्षमा करो" तिजस्व" इति जीवकं कथितवान्—यह वात आचार्य ने जीवधरसे कही।

तावत्।

१ पहिले—( प्रथम )।

तावत् एतत् वदामि—पहिलें मैं यह वात कहता हूं।

त्वं तावत् वाराणसीं व्रज—तुम पहिले वनारस जावो।

२ इसके वीचमें ( मध्यमें )।

ततो ऽहं तावत् मुनीन् दृष्टवान्—इतनेमें मैंने मुनियोंको देखा।

३ तब तक ( पर्यंत )।

यावदसौ जीवति तावत् अमुं सेवस्व—जब तक यह जीवे तब तक इसकी सेवा करो।

१ हेतु—( क्योंकि )।

कालायसं हि कल्याणं कल्पते रसयोगतः। क्योंकि रसायनके संबंधसे लोहाभी सोना हो जाता है।

लोको हि-अभिनवप्रियः—क्योंकि लोग नवीन वस्तुके इच्छुक होते हैं।

अनवद्या हि विद्या (स्यात्) लोकद्वयसुखावहा। क्योंकि निर्दोष विद्या दोनों लोकोंमें सुख देनेवाली होती है।

अपुष्कला हि विद्या ( स्यात् ) अवहैकफला क्वचित्। क्योंकि अधूरी विद्या कहीं केवल अपमानरूपी फलकोही देनेवाली होती है।

२ निश्चय—( ही )।

अन्याभ्युदयखिन्नत्वं तत् हि दौर्जन्यलक्षणं। जो दूसरेके ऐश्वर्यसे जलना है वह निश्चयसे दुर्जनताका चिन्ह है।

न हि नीचमनोवृत्तिरेकरूपा स्थिता ( भवेत् )। निश्चयसे नीचोंके मनकी वृत्ति एक रूपसे स्थित नहीं रहती।

अलंघ्यं हि पितृवाक्यं—पिताके वचन निश्चयसे उलंघन करने योग्य नहीं होवे।

३ केवल—( मात्र )।

मूर्खा हि पंडितान् रिषंति—मूर्ख लोगही केवल पंडितोंकी हिंसा करते हैं।

स हि सततदरिद्री ( यस्य )—तृष्णा विशाला। वहही हमेशा गरीब है जिसकी—तृष्णा बढी हुई है।



# तृतीय अध्याय

## असमापिका क्रिया

### प्रथमपाठ तुम्

१ अहं जैनेंद्रं (१) पठितुं इच्छामि—मैं जैनेंद्र के पढने की इच्छा करता हूं।
स्वर्गं गंतुं को न ईहते?—स्वर्ग को जाना कौन नहीं चाहता।
ईश्वरं ईक्षितुं को न कांक्षति?—ईश्वरको देखनेके लिये कौन नहीं चाहता।
कृषीवलो भूमिं कर्ष्टुं(२)यतते—किसान भूमि जोतने के लिये प्रयत्न करता है।
सा मां दृष्ट्वा क्रंदितुं प्रवृत्ता—वह मुझे देखकर रोने के लिये प्रवृत्त हुई।
गजं क्षपितुं सिंह आरब्धवान्—हाथी को मारने के लिये सिंह प्रवृत्त हुआ।
सेवका भारं वोढुं असमर्थाः—सेवक लोग बोझा ढोने के लिये असमर्थ हैं।
जीवको वनं क्रमितुं चेष्टते स्म—जीवंधरने वन उलंघन करने के लिये चेष्टा की
सा बाला नदीं तरितुं यतवती-उस लडकी ने नदी पार करने के लिये प्रयत्न किया
विद्वांस एव शास्त्राणि गाहितुं पटवः—विद्वान् लोग ही शास्त्रों का अवगाहन करनेकेलिये चतुर होते हैं।
भो महाराज!(३)अरीन् लवितुं यतस्व—हे महाराज! दुश्मनोंको नाश करने के लिये प्रयत्न करो।
सुधर्मं सेवितुं यतध्वं यूयं—अच्छे धर्मको सेवनेके लिये यत्न करो।

---

(१) धातुवोंसे तुम् प्रत्यय होनेसे धातु के व तुमके बीचमें इ (इट्) आता है। (२) तुम् होनेसे धातुके–इ, उ, ऋ को क्रमसे ए, ओ, अर् होजाता है जैसे–चिञ् (इकट्ठा करना) से तुम् किया तो चि+तुं=चेतुं, स्तु–तुं=स्तोतुं, स्तृ–तुं स्मर्तुं। —जिन धातुवोंका ऌ, औ, इत् गया है उनसे, तथा जिनके अंतमें दीर्घ आ, इ, ई, ह्रस्व उ, ह्रस्व ऋ, है उनसे तुम् प्रत्यय करने पर वीचमें इ (इट्) नहीं आता परंतु, पतॢ, श्वि, श्रि, शी, डी, रु, क्ष्णु, क्षु, स्नु, नु, [illegible] इनके लिये यह नियम नहीं है। (३) धातु के अंतके ए, ओ, ऐ, औको वादमें स्वर रहनेसे क्रमसे अय्, अव्, आय्, आव् होजातें हैं।

राजा प्रजाः रक्षितुं समर्थः—राजा प्रजाकी रक्षा करनेमें समर्थ है।

यूयं जीवान् हंतुं मा चेष्टध्वं—तुम लोग जीवोंको मारनेकी चेष्टा न करो।

सीतां हर्तुं रावणः संप्रवृत्तः—सीताको हरनेके लिये रावण प्रवृत्त हुआ।

वीरान् श्लाघितुं ग्रंथान् लिखामो वयं।—वीरोंकी प्रशंसा करनेकेलिये हम ग्रंथ लिखते हैं।

जीवंधरो दीक्षां लब्धुं श्रीवीरं श्रितवान्।—जीवंधरने दीक्षा लेनेकेलिये श्रीवीरभगवान्का आश्रय लिया।

पंडिता नष्टं शोचितुं न इच्छंति—पंडित लोग गई हुई चीजका शोक नहीं करते।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य रचो—

कर्तुं, हर्तुं, अयितुं, गदितुं, प्राप्तुं, नर्तितुं, भ्रमितुं, जेतुं, ज्ञातुं, दातुं, विधातुं, यतितुं, ईहितुं, पपितुं, प्रष्टुं, सोढुं, सहितुं, रोष्टुं, रोपितुं रेष्टुं, रेषितुं, वोढुं, रोदितुं, शपितुं, भ्रष्टुं, स्थातुं, सेक्तुं, गृहीतुं, पातुं, स्रष्टुं, खादितुं, भक्षयितुं, अर्चितुं, पूजितुं, अटितुं, व्रजितुं, भवितुं, घटितुं, शक्तुं, वर्धितुं, भ्रष्टुं, सर्तुं, जीवितुं, अंचितुं, स्फुटितुं, पघितुं, फलितुं, चलितुं, चरितुं, कत्थितुं, श्लाघितुं, प्रसितुं, दीक्षितुं, द्योतितुं, प्रकाशयितुं, प्रथितुं, दोग्धुं, द्रष्टुं, स्मेतुं, नंदितुं, चेष्टितुं, खेलितुं, क्रीडितुं।

---

## द्वितीय पाठ।

### णम्।

१ जीवकः तीर्थस्थनानि (१) याजं याजं अटतिस्म।—जीवंधर तीर्थस्थानोंको पूज पूजकर जाते थे।

बालः हासं हासं आगच्छतिस्म—लडका हंस हंस करके आता था।

सोऽसत् तपो दर्श दर्श वदति—वह झूंठा तप देख देखकर कहता है।

पांथाः पक्षिकूजनानि श्रावं श्रावं चलंति।—पथिक लोग पक्षियोंके शब्द सुन सुनकर चलते हैं।

---

(१) धातु से णम् प्रत्यय होने पर धातुवों के अंत अक्षर से पहिले 'अ' को आ हो जाता है।

| | |
|---|---|
| अहं सदुपदेशं स्मारं (४) स्मारं मोदे। | मैं अच्छे उपदेशको स्मरणकर करके आनंदित होता हूं। |
| माता सुतं(५)स्पर्शं स्पर्शं चुंबति | मा पुत्रको स्पर्श कर करके चूमती है। |
| मानवा मुनीन् सेवं सेवं उन्नता भवंति। | मनुष्य मुनियोंकी सेवा कर करके उन्नत होते हैं। |
| शिशुः ज्वारं ज्वारं ग्लायति | लडका रुग्ण हो हो कर क्षीण होता है। |
| निर्धनः काठं काठं म्रियते | निर्धन जन दुःखी हो हो कर मरते हैं। |
| लोकाः शास्त्राणि(६)म्नायं म्नायं विद्वांसो भवंति। | लोग शास्त्रोंका मनन कर करके विद्वान् होते है। |
| विद्यार्थिनः ग्रंथान् पाठं पाठं परीक्षां तरंति। | विद्यार्थी लोग ग्रंथोंको पढ पढकर परीक्षा पास करते हैं। |
| अध्यवसायिनः चेष्टं चेष्टं शक्तिमंतो भवंति। | अध्यवसायी लोग चेष्टाकर करके शक्तिवाले होते हैं। |
| औषधं ग्रासं ग्रासं रुग्णो स्वास्थ्यं लभते। | दवाई खा खाकर रोगी स्वस्थ होता है। |
| गुरुं मानं मानं शिष्या उदारा भवंति। | गुरुका सम्मान कर करके शिष्य उदार होते हैं। |
| जनान् गर्हं गर्हं जना निंदुका भवंति। | लोगोंकी निंदा कर करके मनुष्य निंदुक हो जाते हैं। |

४–ञित् णित् ( ञ् ण् जिनमें लगा हो ) प्रत्यय होनेसे धातुके अंतके इ, ई के स्थानमें ऐ, उ ऊ के स्थानमें औ, ऋ ॠ के स्थानमें आर् होजाते हैं। जैसे क्षि-अम् ( णम् ) क्षै+अम्=क्षायं, शी+अम्=शायं श्रु+अम्=श्राव, भू+अम्=भावं, स्मृ+अम्=स्मार, तॄ+अम्=तारं। ऐ, औ को आय्, आव् १५ पृष्ठकी तीसरी टिप्पणी से होते हैं। ५ धातुके अंतके अक्षरसे पहिले अ, इ, उ, ऋ को क्रमसे आ, ए, ओ अर् हो जाते हैं यदि कित् ङित् ( क्, ङ् जिसके इत् हों ) प्रत्ययसे भिन्न प्रत्यय बादमें हों। ६ आकारांत धातुवोंसे ञित् णित् प्रत्यय होनेपर बीचमें 'य' आजाता है जैसे–पा+अम्=पायं, म्ना–अम् ( णम् ) म्नाय।

दोषिणः तेजं तेजं मुनयो यथार्था भवंति । — अपराधियोंको क्षमा कर करके मुनि सच्चे मुनि होते हैं ।

पर्वताः क्षायं क्षायं समतला जाताः—पर्वत नष्ट हो होकर समतल होगये ।

प्रभुं ईक्षं ईक्षं नयनानि न तृप्तानि—स्वामीको देख देखकर नेत्र तृप्त न हुये ।

सा स्मायं स्मायं पतिमानंदितवती । — उस स्त्रीने मुस्करा मुस्करा कर पतिको आनंदित किया ।

स धर्मं देशं देशं जीवान् नंदतिस्म । — उसने धर्मका उपदेश दे देकर जीवोंको आनंदित किया ।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य रचना करो—

सारं, मेपं, वेषं, शंकं, ख्यायं, प्यायं, प्रासं, वेष्टं, कत्थं, शिक्षं, ध्यायं, जायं, प्रच्छं, ग्राहं, श्रायं, हारं, भोजं, सेचं, लाभं, शोचं, गाहं, क्रामं ।

---

## तृतीयपाठ ।

### (७) त्वा (क्त्वा)

१ ईश्वरं अर्चित्वा पुण्यं लभध्वं—भगवान्‌की पूजा करके पुण्यकी प्राप्ति करो ।

तत्र स्थित्वा स पठति स्म—वहा रहकर उसने पढा ।

श्रावकाः (८)स्नात्वा जिनं अर्चंति—श्रावक लोग स्नानकरके जिनको पूजते हैं

धनं दत्त्वा ते न मिर्षंति—धन देकर वे गर्व नहीं करते ।

जीवकं (९) दृष्ट्वा यक्षो हृष्टः—जीवधरको देखकर यक्ष हर्ष युक्त हुआ ।

---

७–धातुवोंसे "करके" अर्थमें क्त्वा (त्वा) प्रत्यय होता है । एव धातु तथा त्वा के वीचमें इ (इट्) आती है । ८ जिन धातुवोंका ऌ, औ-इत् गया है उन से तथा जिनके अन्तमें दीर्घ आ, इ, ई, हस्व उ, हस्व ऋ हैं उनसे क्त्वा करने पर मध्यमें इ (इट्) नही आता परतु पतल शी, डी, श्रि धातुवोंको छोड देना । ९–प्रथमभागमें–क्त, क्तवतु प्रत्यय करनेसे धातुके रूपमें परिवर्तन ष्–को ष होना आदि बतलाया है वह यहा भी समझना ।

सम्राट् अरीन् जित्वा राजधानीमागतः। — चक्रवर्ती दुश्मनोंको जीतकर राजधानीको आया।

स जिनालयं गत्वा जिनान् नमति। — वह जिनमंदिरमें जाकर जिनको नमस्कार करता है।

स जिनं नत्वा स्तोत्रं पठति—वह जिनको नमस्कार करके स्तोत्र पढता है।

गुरुं (१०)सेवित्वा स वरं प्राप्तवान्—गुरुकी सेवा करके उसने वर पाया।

बद्धान् मुक्त्वा पुण्यमर्जतिस्म सः। — कैदियोंको छोडकर उसने पुण्य प्राप्त किया।

तमिदं पृष्ट्वा समागतोऽहं—उसको यह बात पूछकर मैं आया हूं।

आलयान् दग्ध्वा अग्निस्तृप्तः—घरोंको जलाकर आग तृप्त हुई।

अरिं हत्वा क्रोधाग्निः शांतः—दुश्मनको मारकर क्रोधाग्नि शांत हुई।

अत्र उषित्वा अहं संस्कृतं शिक्षितवान्—यहां रहकर मैंने संस्कृत सीखी।

शश्वत् (१०)रुदित्वा सा इदं लब्धवती—बहुत वार रोकर उसने इसको पाया।

दुग्धं पीत्वा पुष्टस्त्वं—दूध पीकर तू मोटा हुआ है।

विद्यां लब्ध्वा कः पापी भविष्यति—विद्या पाकर कौन पापी होगा।

भारं ऊढ्वा भृत्यः क्लांतः—भार ढोकर नौकर थक गया।

वाचं उदित्वा शीघ्रं प्रत्यागच्छ—संदेशा (बात) कहकर शीघ्र लौट आओ।

विद्वांसं श्रित्वा मूर्खा अपि पंडिता भवंति—विद्वान्का आश्रय लेकर मूर्ख भी पंडित हो जाते हैं।

भिक्षित्वा अन्नं खादति भिक्षुः—भिखारी मांग करके अन्न खाता है।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

अंचित्वा, अर्चित्वा, कृत्वा, उषित्वा, गदित्वा, अटित्वा, गत्वा, उदित्वा, सृत्वा, ईहित्वा, एधित्वा, पष्ट्वा, रुषित्वा, एधित्वा, भिक्षित्वा, मयित्वा, वेष्टित्वा, शंसित्वा, शोभित्वा, शिक्षित्वा, शं-

---

१०-१० सेट् (जहां बीचमें इट् आया हो) क्त्वा परे रहनेसे धातुके इ, उ ऋ को क्रमसे ए, ओ, अर् होजाता है। परंतु रुद्, विद्के लिये यह नियम नहीं।

कित्वा, मृत्वा मृष्ट्वा, शोचित्वा, लिखित्वा, लेखित्वा, क्रीडित्वा, नत्वा, व्रजित्वा, सेवित्वा, पतित्वा, श्रुत्वा, जित्वा, स्थित्वा, गृहीत्वा, भुक्त्वा, शपित्वा, हत्वा, पृष्ट्वा, भ्रांत्वा, भ्रमित्वा, (११) श्रांत्वा, ज्वलित्वा, दुग्ध्वा, विष्ट्वा।

---

## चतुर्थपाठ।

### (१२) य ( प्य )

१ पुष्पाणि आघ्राय भ्रमरा मोदंते—फूल सूंघकर भ्रमर हर्षित होते हैं।

अहं तं प्रणिपत्य इदं उक्तवान्—मैंने उसको प्रणाम करके यह बात कही।

अरिं (१३)निहत्य द्योतते राजा—राजा दुश्मनको मारकर शोभित होता है।

अधीत्य शास्त्राणि अपि भवंति लोका मूर्खाः। शास्त्रोंको पढकरके भी लोग मूर्ख रहते हैं।

जिनालयं प्रविश्य जिनं स प्रणतवान्। जिनालयमें प्रवेश करके जिनभगवान्को उसने प्रणाम किया।

वाचं परिष्कृत्य पंडिता वदंति—पंडितलोग वाणीको परिष्कृत करके बोलते हैं

गृहं उन्मुच्य स कुत्रापि न गच्छति—घर छोडकर वह कहीं भी नहीं जाता है

तरुं आरुह्य वानरः फलानि खादति—पेडपर चढकर बंदर फल खाता है।

---

११–जिन धातुवोंका "उ" इत् गया है उनसे क्त्वा प्रत्यय करने पर बीचमें इट् विकल्प (इच्छानुसार) से आता है। १२–प्र, परा, अप, सम् अनु, अव, निर् दुर्, वि, आङ्, नि, अधि, अपि, अति, सु, उद्, अभि, प्रति, परि, उप ये २० शब्द उपसर्ग कहलाते हैं। धातुसे पहिले उपसर्ग रहनेसे "करके" अर्थमें य (प्य) प्रत्यय होता है क्त्वा नहीं। १३–ह्रस्व-अ, इ, उ, ऋ के बादमें पित् (प्–इत् जिसका हो) प्रत्यय होनेसे बीचमें 'त्' आता है। जैसे 'नि' उपसर्ग पूर्वक हनौ (मारना) धातुसे प्य (य) किया तो हन्+य हुआ नकारका लोप होनेसे ह–य रहा अब 'ह' के अ से पर पित् प्य प्रत्ययका 'य' है इसलिये बीचमें त् आनेसे निहत्य हुआ। इसी तरह परिष्कृत्य आदि समझना।

| | |
|---|---|
| जिनं समर्च्य अन्नं खादति श्रावकः। | श्रावक जिनकी पूजा करके भोजन खाता है। |
| धनं प्राप्य के दरिद्रा भवितुं एषिष्यंते। | धन प्राप्त करके कौन दरिद्र होना-चाहेंगे। |

ईश्वरं प्रणम्य (त्य) ग्रंथं लिखामि—भगवान्‌को प्रणाम करके ग्रंथ लिखता हूं।

पुत्रं विद्वांसं प्रेक्ष्य के न मोदंते—पुत्रको विद्वान् देखकर कौन नही हर्षित होता है

| | |
|---|---|
| पर्वतं उत्तीर्य वयं उपत्यकां आगताः। | पर्वतको पार करके हम लोग उपत्यका-में आगये हैं। |
| विपन्नान् परित्राय यशः पुण्यं च लभध्वं। | विपद्ग्रस्तोकी रक्षा करके यश तथा पुण्यको प्राप्त करो। |

असिं आकृष्य स आदिशति स्म—तलवार खींचकर उसने आज्ञा दी।

मां आदिश्य स प्रस्थितः—मुझे आज्ञा देकर वह चला गया।

| | |
|---|---|
| स प्रातः उत्थाय ईश्वरं स्मरति। | वह सवेरे उठकर भगवान्‌को स्मरण करता है। |

फलानि आनीय अहं भक्षितवान्—फल लाकर मैंने खाये।

नदीं अवगाह्य अहं शीतलो जातः—नदीमे स्नान करके मैं ठंडा हो गया।

स पुस्तकं आदाय गृहं गतवान्—वह किताब लेकर घर गया।

| | |
|---|---|
| धैर्यं अवलंब्य साधवः कार्याणि साधयंति। | धीरताको अवलंबन करके साधु लोग कार्य करते हैं। |

स बहिर्निःसृत्य मां पश्यति स्म—उसने बाहर निकलकर मुझे देखा।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य रचना करो—

प्रदाय, विधाय, प्रतिज्ञाय, परिज्ञाय, संपाल्य, आलिंग्य, परिष्वज्य, विभिद्य, प्रछिद्य, आगत्य, आनम्य, निरूप्य, विकीर्य, विस्तीर्य, आक्रम्य, परिव्रज्य ( संन्यास लेकर ) संत्यज्य, विमुच्य. आलोच्य, संवीक्ष्य, अवलोक्य, निधाय, प्रत्यावृत्य, विमृश्य, उपसृज्य, निःसृत्य, उद्धृत्य, आसाद्य (पाकर) संपूज्य, उपसृत्य, समेत्य, प्रकथ्य,

प्रणद्य, आनंद्य, संस्तुत्य, निपीय, संहृत्य, निक्षिप्य, संचेष्ट्य, विलिख्य, आकर्ण्य, संश्रुत्य, प्रहस्य, संदश्य, प्रदीव्य, (जुआ खेल करके), मलिनीकृत्य, स्तब्धीकृत्य, नमस्कृत्य।

---

## परिशिष्ट

### (१४) समासयुक्तपद—(अव्ययी[१५]भाव)

१ विभक्ति अर्थ (में)—

अधिस्त्रि [१६] रागः क्रूरोऽयं—स्त्रीमें जो प्रेम करता है वह क्रूर है।

अधिवनं वानरा वसंति—वनमें वंदर रहते हैं।

अधिनदि इमे तरंति—ये लोग नदीमें तैरते हैं।

अधिमंडपं राजानः समागताः—राजा लोग मंडपमें आये।

अधिनगरं जना वसंति—मनुष्य नगरमें रहते हैं।

अधिनारि विश्वासो न कर्तव्यः—स्त्रीमें विश्वास नहीं करना चाहिये।

सिंहोऽधिगुहं गर्जितवान्—सिंह गुहामें गर्जा।

अधिपाठशालं छात्राः पठंति—विद्यार्थी लोग पाठशालामे पढते हैं।

२ ऋद्धिका अभाव—

दुर्यवनं जातं—मुसल्मानोंकी संपत्तिका नाश होगया।

३ अभाव—

भवान् निर्मक्षिकं कृतवान् एतत् गृहं—आपने यह घर सूना कर दिया।

बालको निःशब्दं स्थितः—लडका शब्द रहित (चुपचाप) खडा होगया।

---

१४–परस्परमें संबंधवाले दो या दोसे अधिक पदोंको मिलाकर समुदायसे विभक्तीका लाना समास है। १५–विभक्ती आदि दश अर्थोंमें जो अधि वगैरै अव्यय हैं उनका दूसरे शब्दोंके साथ जो समास होता है उसको अव्ययीभाव समास कहते हैं १६–अव्ययीभाव समासके रूप हमेशा नपुंसकलिंगके समान चलते हैं [प्रथमभाग-के तृतीय अध्यायकी टिप्पणी देखो) परतु अकारांतसे भिन्न इकारांतादि अव्ययीभावके रूप सब विभक्तियोंके सब वचनोंमें कर्ता [प्रथमा]के एक वचनके सदृश होते हैं।

एतत् वनं निर्जनं वर्तते—यह वन मनुष्यरहित [सूना] है।

उल्लंघन करना ( अत्यय )—

पक्षिणः अतिमेघं उत्पतंति—पक्षि मेघको अतिक्रम करके उडते हैं।

सुकर्माणि अतिबाधं फलंति—अच्छे काम बाधाको उल्लंघन करके फलते हैं।

४ पश्चात्—

शिशवः अनुशकटं धावंति—लडके गाडीके पीछे दौडते हैं।

अनुरथं पदातयो गच्छंति—रथके पीछे प्यादे चलते हैं।

अनुस्नानं जिनं अर्चंति श्रावकाः—श्रावक लोग स्नानके बाद जिनकी पूजा [करते हैं।

५ वीप्सा—

प्रतिवृक्षं सिंचति सेवकः—सेवक हर एक वृक्षको सींचता है।

प्रतिदेशं अयं सामाचारः प्रचलितः। हर एक देशमें यह समाचार प्रसिद्ध-हो गया।

प्रतिनगरं रक्षका वसंति—हर एक नगरमें सिपाही [ रक्षक ] रहते हैं।

६ अनतिक्रम—[ अनुसार ]।

यथाविधि श्रावका व्रतमाचरंति। श्रावक लोग विधिके अनुसार व्रतका आचरणकरते हैं।

यथाशक्ति धर्मं आचरणीयः—शक्तिके अनुसार धर्म करना चाहिये।

यथावृद्धं साधून् अर्च—साधुवोंको वृद्धोंके क्रमसे पूजो अर्थात् जो वडा है [उसको पहिले और छोटेको पीछेसे पूजो।

७ मर्यादा—

आपाटलिपुत्रं मेघो वृष्टः—पाटलिपुत्र [अर्थात् पाटलिपुत्रके पहिले तक अंत तक नहीं] मेह बरखा।

आजलस्थानं अतिथिरनुगंतव्यः। जलस्थान तक अतिथि [ मिहमान ] के पीछे जाना चाहिये।

आनदि वृक्षपंक्तिः शोभते—पेडोंकी लेन नदी तक शोभती है।

८ अभिविधि—

आबालं यशो गतं समंतभद्रीयं—समंतभद्र स्वामीका यश लडकोंतक फैला है—[अर्थात् लडके भी उसको जानते हैं।

आबाल्यं अहं दुर्बलः—लडकपनसे मैं दुर्बल हूं।

९ आभिमुख्य—

धेनवोऽभिगोशालं धावंति—गायें गोशालाकी तरफ दौडती हैं।

हस्तिनोऽभिनदि जवंति—हाथी नदीके संमुख दौडते हैं।

१० समीपार्थ—

उपगृहं जलाशयो शोभते—घरके पास तालाब शोभित होता है।

उपघटं कुलालो वर्तते—घडेके समीप कुम्हार है।

उपमेघं पक्षिण उत्पतंति—मेघके समीप पक्षी उडते हैं।

नीचे लिखे शब्दोंमेंसे एक एक शब्दसे वाक्य बनाओ—

निरन्नं, निर्विघ्नं, उपनदि उपगुरु, आछात्रं, आवाराणसि, आसमुद्रं, आशिशु, अनुनृपं, अनुगिरि, प्रतिमासं, यथामति, अभ्यग्नि, अधिपर्वतं, अभिगृहं, प्रत्यक्ष, समक्षं, प्रतिसंवत्सरं, अनुविघ्नं, उपकुलालं।

---

# विभक्तीयुक्त शब्द।

## तृतीया विभक्ती।

### पुंलिंग।

अकारांत।

१ छात्रेण सह गुरुरागतः—विद्यार्थीके साथ गुरु आया।

विवादेन किं प्रयोजनं—विवादसे क्या मतलब है।

स्वभावेन स सरलः—वह स्वभावसे सरल है।

हस्तेन माता मां स्पृशति—माता मुझे हाथसे स्पर्श करती है।

प्रकृष्यमाणरागेण कालो विलयमीयिवान्—बढतेहुये रागसे समय नष्ट होने लगा।

दैवतेन पूजिता भवंति धार्मिकाः—धर्मात्मा लोग देवोंसे पूजित होते हैं।

तद्वीक्षणमात्रेण वैभवं निर्णीतं—उसके देखने मात्रसे ऐश्वर्यका निर्णय कर लिया।

२ बालकाभ्यां अहं पृष्टः—दो बालकोंने मुझे पूछा।
हस्ताभ्यां स स्पृशति—वह दोनों हाथोंसे मुझे छूता है।
छात्राभ्यां गुरुः सेवितः—दो विद्यार्थियोंने गुरुकी सेवा की।
क्षत्रियाभ्यां ग्रामो रक्षितः—दो क्षत्रियोंने गांवकी रक्षाकी।
अनलाभ्यां वृक्षा दग्धाः—दो अग्नियोंने पेड जलाये।
पाठकाभ्यां प्रश्नाः कृताः—दो पाठकोंने प्रश्न किये।

३ छात्रैः ग्रंथा लिखिताः—विद्यार्थियोंने ग्रंथोंको लिखा।
बालैः ओदनाः खादिताः—लडकोंने चावल खाये।
जिनैः दयाधर्मः उपदिष्टः—जिन भगवानने दया धर्मका उपदेश दिया।
अश्वैः नदी तीर्णा—घोडोंने नदीको पार किया।

संस्कृत बनाओ—

मद्यसे मनोभ्रम होता है। मनोभ्रमसे अशुभकर्मबंध होता है। पापसे दुर्गति मिलती है। इसलिये कृतकारितानुमोदनसे मद्यको छोडो। सम्यग्दृष्टि जीव देवोंसे पूजा जाता है। पतिव्रता स्त्री अग्निसे भी नहीं जलती है। पुण्यसे सांप भी रज्जु हो जाता है।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

सज्जनेन, वचनैः, खलाभ्यां, क्षुधातुरेण, दैवेन, मद्यवशेन, गायति, मांसभोजनेन।

## इकारांत।

१ अहिना बालो दष्टः—सांपने बालक काटा।
मुनिना धर्म उपदिष्टः—मुनिने धर्मका उपदेश दिया।
ऋषिणा सह विवादो न कार्यः—ऋषिके साथ विवाद नहीं करना चाहिये।
कपिना सह क्रीडा न कर्तव्या—बंदरके साथ क्रीडा न करनी चाहिये।

२ नृपतिभ्यां आज्ञा इयं प्रचारिता—दो राजाओंने यह आज्ञा निकाली।
मुनिभ्यां परस्परं विवादो न कर्तव्यः—मुनियोंको परस्परमें विवाद न करना चाहिये।

कविभ्यां आदिपुराणं रचितं—दो कवियोंने आदिपुराण रचा।

अरिभिः स हतः—दुस्मनोंने उसे मार डाला।

मुनिभिः सुप्रवर्तितं—मुनियोंने अच्छा किया।

कपिभिः वनमिद्माक्रांतं—बंदरोंसे यह वन घिर गया।

संस्कृत बनाओ—

अग्निने इस घरको जलाया। दुश्मनोंने इसको घेर लिया। राजाने यह बात कही। मुनियोंने उनको क्षमा किया। कवियोंने बहुतसे ग्रंथ लिखे।,

उकारांत।

१ बंधुना सह विवादो न कार्यः—भाईके साथ विवाद नहीं करना चाहिये।

शत्रुणा मैत्री न उचिता—दुस्मनके साथ मित्रता ठीक नहीं है।

गुरुणा वयं आदिष्टाः—गुरुने हम लोगोंको आज्ञा दी।

२ शिशुभ्यां इदं कृतं—दो लड़कोंने यह काम किया।

तरुभ्यां गृहं वेष्टितं—दो पेड़ोंने घरको घेर लिया।

परशुभ्यां वृक्षश्छिन्नः—दो परशुओं ( कुल्हाड़ी ) ने वृक्ष काटा।

३ साधुभिः उपकृता वयं—साधुओंसे हम उपकृत हुये।

अंशुभिः प्रकाश्यते जगत्—किरणोंसे संसार प्रकाशित होता है।

प्रभुभिः भृत्या आदेष्टव्याः—स्वामियोंसे नौकर लोग आज्ञापित होने चाहिये

संस्कृत बनाओ—

सूरजने ( भानु ) किरणें फैलाई। किरणोंने जगत् प्रकाशित किया। बंधुओंने आज्ञाकी। दो बाहुओंसे उसने ऐसा किया। दो शत्रुओंने उसे घायल ( आहत ) किया। चंद्रमा ( हिमांशु ) रात्रिमें ( नक्तं ) शोभता है।

ऋकारांत।

१ गृहीत्रा दाता अर्चितः—गृहीताने दाताको पूजा।

सवित्रा राजते दिवा—सूर्यसे दिन शोभित होता है।

श्रोत्रा पृष्टो वक्ता—श्रोतासे वक्ता पूछा गया।

२ भ्रातृभ्यां आदिष्टोऽहं—दो भाइयोंने मुझे आज्ञा दी।

कर्तृभ्यां कृतमिदं कार्यं—दो स्वामियोंने यह काम किया।

उपदेष्टृभ्यां सर्वत्र भ्रांतं—दो उपदेशकोंने सर्वत्र भ्रमण किया।

३ जेतृभिर्बद्धा अरयः—जीतनेवालोंने शत्रुओंको बाध लिया।

दोग्धृभिः धेनुर्मुक्ता—दोहनेवालोंने गाय छोड़ दी।

पितृभिः पुत्राः पाठनीयाः—पिताओंको पुत्र पढाने चाहिये।

संस्कृत बनाओ—

छेदनेवालेने (छेत्तृ) वृक्ष काटा। माता पिताके साथ (माता पितृ) विवाद नहीं करना चाहिये। भाइयोंके साथ तेने धन चुराया। दैवके साथ (विधातृ) कलह अनुचित है।

व्यंजनांत पुंलिंग।

१ (च्) जलमुचा चातको संतुष्टिं गच्छति—मेघसे चातक संतुष्ट होता है।

(ज्) परिव्राजा सर्वत्र गंतव्यं—सन्यासीको सब जगह जाना चाहिये।

(ज्) सम्राजा राजान आदेष्टव्याः—चक्रवर्ती द्वारा राजा लोग आज्ञापित होने योग्य हैं।

(त्) पापकृता दुःखमनुभूतं—पापीने दुःख भोगा।

(मत्) बुद्धिमता आशु कार्यं साध्यं—बुद्धिमान्‌को शीघ्र कार्य करना चाहिये।

(मत्) बलवता सह विरोधो न विधेयः—बलवान्‌के साथ विरोध न करना चाहिये।

(अत्) गायता रुदन् अहं पृष्टः—गातेहुयेने मुझ रोते हुयेको पूछा।

(द्) सुहृदा सह सर्वदा वसनीयं—मित्रके साथ हमेशा रहना चाहिये।

(अन्) राज्ञा सह विरोधो न विधेयः—राजाके साथ विरोध न करना चाहिये।

(अन्) मूर्ध्ना अहं तं प्रणतवान्—मस्तकसे मैंने उसे प्रणाम किया।

(अन्) दुरात्मना सह वार्तालापो न कार्यः—दुरात्माके साथ बातचीत न करनी चाहिये।

(इन्) स्वामिना भृत्य आदिष्टः—स्वामीने नौकरको हुक्म दिया।
(इन्) मंत्रिणा राजा उक्तः—मंत्रीने राजासे कहा।
(अस्) चंद्रमसा रात्रिः राजते—चंद्रमासे राति शोभित होती है।
(वस्) विदुषा धर्मः कार्यः—विद्वान्को धर्म करना चाहिये।
(वस्) जग्मुषा सह सर्वे गताः—जानेवालेके साथ सब गये।
(ईयस्) ज्यायसा अहं आज्ञप्तः—बड़े भाईने मुझे आज्ञा दी।
२ वारिमुग्भ्यां पर्वतः कुंठितः—दो मेघोंने पर्वत ढक लिया।
देवराड्भ्यां देवा आदिष्टाः—दो इंद्रोंने देवोंको आज्ञा दी।
पुण्यकृद्भ्यां सुखकरं एतत् स्थानं—दो पुण्यात्माओंसे यह स्थान सुखकर है।
ज्ञानवद्भ्यां अहं उपदिष्टः—दो ज्ञानवालोंने मुझे उपदेश दिया।
ज्योतिष्मद्भ्यां इदं जगत् प्रकाशते—ज्योतिवाले दो पदार्थोंसे यह जगत प्रकाशित होता है।
गायद्भ्यां ते संतुष्टाः—दो गानेवालोंसे वे सतुष्ट होगये।
सभासद्भ्यां सभा सम्पन्ना—दो सभासदोंसे सभा अच्छी हो गई।
राजभ्यां सह व्रजति सम्राट्—चक्रवर्ती दो राजाओंके साथ चलता है।
उक्षभ्यां भग्नोऽयं नदीतटः—यह नदीका किनारा दो साड़ोंने तोड़ा है।
धर्मात्मभ्यां शोभते गृहं—दो धर्मात्माओंसे घर शोभता है।
पक्षिभ्यां इह आगतम्—दो पक्षी यहां आये।
तपस्विभ्यां सह स वनं गतः—वह दो तपस्वियोंके साथ वनको गया।
उदारचेतोभ्यां ग्रंथोऽयं दत्तः—उदारचित्तवालोंने यह ग्रंथ दिया।
विद्वद्भ्यां शिक्षितोऽयं जनः—दो विद्वानोंने इस आदमीको शिक्षित किया।
ज्यायोभ्यां कनीयान् आदिष्टः—दो बड़े भाइयोंने छोटेको आज्ञा दी।
३ जलमुग्भिः आकाशः कृष्णो जातः—मेघोंसे आकाश काला होगया।
राजराड्भिः साधवः सेविताः—महाराजाओंसे साधु सेये गये।
पापकृद्भिः सह निवासो न विधेयः—पापी लोगोंके साथ निवास न करना चाहिये।
चक्षुष्मद्भिरिदं द्रष्टव्यं—नेत्रवालोंको यह देखना चाहिये।
ज्ञानवद्भिः वयं पृष्टाः—ज्ञानियोंने हमें पूछा।

धर्मं ध्यायद्भिः मुक्तिर्लब्धा—धर्मको ध्याते हुयोंने मुक्ति पाई।

ग्रामं गच्छद्भिः तृणानि स्पृष्टानि—ग्रामको जाते हुयोंने तृणोंका स्पर्श किया।

दिविषद्भिः साहाय्यं कृतं—देवतायोंने सहायता की।

सुहृद्भिः महत् उपकृतं—मित्रोंने वडा उपकार किया।

राजभिः यथाक्रमं त्रिवर्गं सेव्यं—राजायोंको क्रमानुसार त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ, काम) का सेवन करना चाहिये।

अश्मभिः निर्मितमिदं—पत्थरोंसे यह वनाया है।

द्विजन्मभिः उपदिष्टं इदं शास्त्रं—ब्राह्मणोंने इस शास्त्रका उपदेश दिया है।

ज्ञानिभिः प्रशंसितोऽयं जनः—ज्ञानियोंने इस पुरुषकी प्रशंसा की है।

दिवौकोभिर्जिनः पूजितः—देवतायोंसे जिन पूजित हुये है।

उदारचेतोभिः दानं दत्तं—उदारचित्तवालोंने दान दिया।

विद्वद्भिः विचार्य कार्यं—विद्वानोंको विचार करके करना चाहिये।

जग्मिवद्भिः तस्थिवांसः गदिताः—गमनकारियोंने वैठेहुओंसे कहा।

कनीयोभिः ज्यायांसः प्रणमिताः—छोटोंने वडोंको प्रणाम किया।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य वनावो—

सुहृद्भ्यां, गुणवद्भिः, उदारचेतसा, धर्मवचोभिः, महामनोभिः, गरीयोभ्यां, लघीयसा।

संस्कृत वनावो—

जो प्रेमके साथ पत्थरकी भी पूजा करते हैं वे लोग देवताओंसे (दिवौकस्) उपकृत होते हैं। सच्चे मित्रोंसे (सुहृद) वहुत उपकार होता है। क्योंकि वे उदार चित्तवाले होते हैं। ब्राह्मणोंसे (द्विजन्मन्) पहिले वहुतसे ग्रंथ रचे गये हैं। तपस्वियोंने सच्चे धर्मका उपदेश दिया उसको सुनकर विद्वान मुग्ध हुये। भक्तिवाले श्रावकोंने इक्षुरसका आहार दिया। उसे देखकर देवताओंने रत्नवृष्टि की। पापियों (पापकृत्) ने पुन्यात्माओंको दुःख

दिया। शरीरवालोंको (वपुष्मत्) धर्म अवश्य करना चाहिये। छोटे भाइयोंने बडे भाइयोंसे कहा।

सर्वनाम पुंलिंग।

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| सर्व—सर्वेण | सर्वाभ्यां | सर्वैः |
| तद्—तेन | ताभ्यां | तैः |
| यद्—येन | याभ्यां | यैः |
| किम्—केन | काभ्यां | कैः |
| इद—अनेन | आभ्यां | एभिः |
| अदस्—अमुना | अमूभ्यां | अमीभिः |
| अस्मद्—मया | आवाभ्यां | अस्माभिः |
| युष्मद्—त्वया | युवाभ्यां | युष्माभिः |

संस्कृत बनावो—

उस पंडितने उसे पराजित किया। जिस आदमीने यह काम किया है वह प्रशंसाके योग्य है। किसने यह कविता बनाई है। इस विद्वानने यह बात कही है। इस पंडितके साथ मैंने बात-चीत की। क्या तुमने इसे पढा है?। सब लोग इस बातको कहते हैं। जिन्होंने धर्मका उपदेश दिया वे पूजनीय हैं। इन लोगोंने जैनेंद्र पढा है। हमलोगोंने आज भगवानकी पूजा की।

स्वरांत स्त्रीलिंग

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| आ—कन्यया | कन्याभ्यां | कन्याभिः |
| इ—मत्या | मतिभ्यां | मतिभिः |
| इ—ऊर्म्या | ऊर्मिभ्यां | ऊर्मिभिः |
| इ—ओषध्या | ओषधिभ्यां | ओषधिभिः |
| ई—नद्या | नदीभ्यां | नदीभिः |

| | | |
|---|---|---|
| ई—तस्थुष्या | तस्थुषीभ्यां | तस्थुषीभिः |
| उ—रेण्वा | रेणुभ्यां | रेणुभिः |
| उ—धेन्वा | धेनुभ्यां | धेनुभिः |
| उ—चंच्वा | चंचुभ्यां | चंचुभिः |
| ऊ—वध्वा | वधूभ्यां | वधूभिः |
| ऊ—चम्वा | चमूभ्यां | चमूभिः |
| ऋ—दुहित्रा | दुहितृभ्यां | दुहितृभिः |

व्यंजनांत।

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| च्—ऋचा | ऋग्भ्यां | ऋग्भिः |
| वाचा | वाग्भ्यां | वाग्भिः |
| त्वचा | त्वग्भ्यां | त्वग्भिः |
| द् विपदा | विपद्भ्यां | विपद्भिः |
| परिषदा | परिषद्भ्यां | परिषद्भिः |
| शरदा | शरद्भ्यां | शरद्भिः |
| ध् वीरुधा | वीरुद्भ्यां | वीरुद्भिः |
| समिधा | समिद्भ्यां | समिद्भिः |
| क्षुधा | क्षुद्भ्यां | क्षुद्भिः |
| त्—योषिता | योषिद्भ्यां | योषिद्भिः |
| सरिता | सरिद्भ्यां | सरिद्भिः |
| विद्युता | विद्युद्भ्यां | विद्युद्भिः |

सर्वनाम-स्त्रीलिंग

| | | |
|---|---|---|
| सर्व—सर्वया | सर्वाभ्यां | सर्वाभिः |
| अपर—अपरया | अपराभ्यां | अपराभिः |
| अन्य—अन्यया | अन्याभ्यां | अन्याभिः |
| तद्—तया | ताभ्यां | ताभिः |

| | | |
|---|---|---|
| यद्—यया | याभ्यां | याभिः |
| किम्—कया | काभ्यां | काभिः |
| इदम्—अनया | आभ्यां | आभिः |
| अदस्—असुया | अमूभ्यां | अमूभिः |

ऊपर लिखे शब्दोंमेंसे एक २ शब्द लेकर वाक्य बनाओ।

संस्कृत बनाओ—

केवल अर्थकरी विद्यासे क्या मतलब है। सुंदर भार्यासे घर शोभता है। लड़कियोंके साथ लड़के खेलते हैं। किस लताने तुमको मोहलिया। विदुषी नारीके साथ वार्तालाप करना चाहिये। किस ( स्त्री ) ने यह काम किया है। मैं भूखसे पीडित हूं। नदीसे बहुत उपकार है। तोता ( शुक ) लाल चोंचसे आम खाता है। नवीन बहुवोंके साथ दासियां बातें करतीं हैं। दुर्जन मीठे वचनोंसे वशीभूत करता है। इन स्त्रियोंने इस ग्रंथको बनाया है। माताने पुत्रोंके साथ भोजन किया। सेनाने ( चमू ) घर घेरलिया। आपत्तिने उस नगरको देखा भी नहीं था।

शुद्धकरो—

तै.बालाभिः सह कुत्र गच्छसि त्वं?। अनया नरेण किं कथितं। तया मातृणा आदिष्टा सा। वधूना कदा आगतं। अल्पजलै. सरिद्भिः देशो विभक्तः। संपदेन विरहिता तप्यति वधूः। ज्ञानं वितरद्भिः परिषदैः आश्वस्तः सः। मनोहारिणी अनेन योषिता मोहिता सर्वे। दुहित्रा क. स्त्री न संतुष्यति।

स्त्रीलिंगके स्थानमें पुंलिंग करके वाक्य बनावो—

परिसूचनया (१) विनाऽपि याभ्रा ज्ञाता जातिकुलोन्नतिस्तदीया। परेंगितज्ञया तया सखी गदिता।

१–ह्रस्व तथा दीर्घ अ, इ, उ, ऋसे परे ह्रस्व तथा दीर्घ अ, इ, उ, ऋ होंगे तो उन दोनोंके स्थानमें एक दीर्घ हो जायगा। जैसे–विना+अपि, इस उदाहरणमें

नरनाथ! गुघा यदा स दृष्टो भवतो (आपकी) देहजया महेंद्र-मर्दी। मुषिता वदनश्रिया मम (मेरी) श्रीरनयेतीव (अनया इति इव) रुपोप (रुपा उप) जातमूर्च्छो विदधाति मुहुर्मुहुर्मृगाक्षीं विपनिष्यंदिभिरंशुभिः शशांकः। वनवह्निशिखावलीव (आवली इव) सापि (अपि) ज्वलयेत्यं (ति+अं) बुजकोमलं तदंगं।

- एकवचनके स्थानमें द्विवचन करके लिखो—

विदुष्या तया अहं आहूतः। कन्यया पृष्टा सा गदितवती। सरिता अयं देशो विभक्तः। धेन्वा यवा भक्षिताः। अमुया दुश्चरित्रया किं कृतं।

## नपुंसकलिंग।

नोट—नपुंसकलिंगमें तृतीया आदि विभक्तियोंके रूप प्रायः पुलिंगके समान होते हैं तो भी स्पष्टज्ञानके लिये नीचे लिख देते हैं।

---

'ना' में के 'आ' से पर 'अपि' का 'अ' होनेसे दोनो मिलकर एक 'आ' हो गये तो "विनापि" हुआ। इसी तरह दधि+इदं=दधीदं, नदी+इयं=नदीयं, मधु+उच्छिष्टं=मधूच्छिष्टं, वधू+ऊढा=वधूढा, पितृ+ऋकार.=पितृकार. आदि जानना। २–ह्रस्व अथवा दीर्घ 'अ' से परे ह्रस्व अथवा दीर्घ कोई भी इ, उ, ऋ होंगे तो उन दोनोंके स्थानमें क्रमसे ए, ओ, अर् हो जायेंगे। अर्थात् 'अ' से परे (बाद) में इ, ई होंगी तो दोनोंके स्थानमें 'ए', उ, ऊ होंगे तो 'ओ' ऋ, ॠ होंगे तो 'अर्' होंगे। जैसे–अनया+इति, इसमें 'या' के 'आ' से परे 'इति' का 'इ' है इससे दोनों (आ, इ) के स्थानमें एक 'ए' होनेसे 'अनयेति' होता है। इसी तरह रुपा+उप=रुपोप, महा+ऋषि=महर्षि, आदि समझना। ३–ह्रस्व तथा दीर्घ इ, उ, ऋ के स्थानमें क्रमसे य्, व्, र् हो जाते हैं यदि उनके बादमें कोई स्वर हो। परंतु जहां नं० १ नियमकी प्राप्ति होगी वहां यह नियम नहीं लगेगा। जैसे ज्वलयति+अंबुज यहां पर 'ति' में के 'इ' को 'अंबुज' का 'अ' बादमें होनेसे 'य्' हो गया तो ज्वलयत् य् अंबुज हुआ सब अक्षरोंको मिलाकर लिखनेसे ज्वलयत्यंबुज हुआ। इसीतरह–मधु+अपनय=मध्वपनय, धातृ+अंश=धात्रंश आदि समझना।

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कुसुमेन | कुसुमाभ्यां | कुसुमैः । |
| दानेन | दानाभ्यां | दानैः । |
| वारिणा | वारिभ्यां | वारिभिः |
| मधुना | मधुभ्यां | मधुभिः । |
| सानुना | सानुभ्यां | सानुभिः । |

व्यंजनांत ।

| | | |
|---|---|---|
| श्रीमता | श्रीमद्भ्यां | श्रीमद्भिः । |
| शर्मणा | शर्मभ्यां | शर्मभिः । |
| पयसा | पयोभ्यां | पयोभिः । |
| चेतसा | चेतोभ्यां | चेतोभिः । |
| ज्योतिषा | ज्योतिर्भ्यां | ज्योतिर्भिः । |
| धनुषा | धनुर्भ्यां | धनुर्भिः । |

सर्वनाम ।

| | | |
|---|---|---|
| सर्वेण | सर्वाभ्यां | सर्वैः । |
| तेन | ताभ्यां | तैः । इत्यादि पुंलिंगके |

संस्कृत बनाओ— समान जानना ।

लड़का दूधके साथ चांवल खाता है। इस धनुषसे लोग मस्तक छेदते हैं। बड़े २ घरोंसे क्या प्रयोजन है। मोटे शरीरसे लोग दुःख पाते हैं।

# वाच्य परिवर्तन।

## प्रथम पाठ।

### क्त और क्तवतु (त)

| कर्तृवाच्य | कर्मवाच्य |
|---|---|
| १ अहं शिशुं स्पृष्टवान्। | मया शिशुः स्पृष्टः। |
| मैंने लड़के को छुआ। | मेरे द्वारा लड़का छुआ गया। |
| अहं विद्वांसौ पूजितवान्। | मया विद्वांसौ पूजितौ। |
| मैंने दो विद्वानोंको पूजा। | मेरे द्वारा दो विद्वान पूजे गये। |
| त्वं गुरुं पृष्टवान्। | त्वया गुरुः पृष्टः। |
| तुमने गुरुसे पूछा। | तुम्हारे द्वारा गुरु पूछे गए। |
| त्वं ग्रंथान् पठितवान्। | त्वया ग्रंथाः पठिताः। |
| तुमने ग्रंथ पढ़े। | तुम्हारे द्वारा ग्रंथ पढ़े गए। |

---

४–वाक्य बनानेकी रीति विशेष (प्रकार) को वाच्य कहते हैं उस वाच्यके तीन भेद हैं–कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य, भाववाच्य। कर्तृवाच्यमें कर्ताके आधीन क्रिया रक्खी जाती है। अर्थात् कर्त्ताका जो पुरुष (उत्तम, मध्यम, अन्य) होगा और जो वचन होगा वही पुरुष और वचन क्रियाका भी रखना होगा। जैसा कि प्रथम भागमें बतलाया गया है। परंतु कर्मवाच्यमें क्रिया कर्मके आधीन होती है अर्थात् कर्मके पुरुष और वचनके अनुसार क्रियाके भी पुरुष वचन होते हैं। कर्ताके अनुसार नहीं, कर्ता चाहे कोई पुरुष और कोई वचनमें रहे। और जब धातु अकर्मक है उसका कर्म न होनेसे क्रिया सर्वदा अन्यपुरुष तथा एकवचनकी होती है उसे भाववाच्य कहते हैं। इस तरह हम एक वाक्यको दो तरह (कर्तृवाच्य या कर्मवाच्य कर्तृवाच्य या भाववाच्य) से बोल सक्ते है। ५। सकर्मक धातुओंसे कर्मवाच्यमें, तथा अकर्मक धातुवोंसे कर्तृवाच्य या भाववाच्यमें 'क्त' प्रत्यय होता है। क्तवतु प्रत्यय कर्तृवाच्यमें ही होता है। इन दोनों प्रत्ययातोंके रूप बनाने के नियम प्रथमभाग ८ वें अध्यायमे देखो। ६–कर्मवाच्य होनेसे कर्तामें तृतीया विभक्तीका और कर्ममें प्रथमा विभक्तीका प्रयोग करते हैं। धातुके रूपमें पुरुष, वचन कर्मके आधीन रखते हैं कर्ताके आधीन नहीं।

| | |
|---|---|
| मुनिः धर्मं उपदिष्टवान्। | मुनिना धर्मः उपदिष्टः। |
| मुनिने धर्मका उपदेश दिया। | मुनि द्वारा धर्म उपदेशा गया। |
| कारुः वृक्षौ छिन्नवान्। | कारुणा वृक्षौ छिन्नौ। |
| बढईने दो वृक्ष काटे। | बढई द्वारा दो पेड काटे गये। |
| २ आवां ईश्वरं पूजितवंतौ। | आवाभ्यां ईश्वरः पूजितः। |
| हम दोनोंने भगवान्‌को पूजा। | हम दोनोंके द्वारा भगवान् पूजे गये। |
| आवां पितरौ प्रणतवंतौ। | आवाभ्यां पितरौ प्रणतौ। |
| हम दोजनोंने मातापिताको प्रणामकिया। | हम दोके द्वारा मातापिता प्रणाम कियेगये। |
| युवां अश्वं दृष्टवंतौ। | युवाभ्यां अश्वो दृष्टः। |
| तुम दोने घोडा देखा। | तुम दोके द्वारा घोडा देखा गया। |
| युवां कूपौ खनितवंतौ। | युवाभ्यां कूपौ खनितौ। |
| तुम दोने दो कुए खोदे। | तुम दोके द्वारा दो कुए खोदे गये। |
| अश्वौ घासान् खादितवंतौ। | अश्वाभ्यां घासाः खादिताः। |
| दो घोडोंने घास खाई। | दो घोडोंके द्वारा घास खाई गई। |
| प्रभू भृत्यौ आदिष्टवंतौ। | प्रभुभ्यां भृत्यौ आदिष्टौ। |
| दो स्वामियोंने दो नोकरोंको आज्ञा दी। | दो स्वामियों द्वारा दो नोकर आज्ञापित हुए। |
| ३ वयं चंद्रमीक्षितवंतः। | अस्माभिश्चंद्र ईक्षितः। |
| हमने चंद्रमा देखा। | हम लोगोंके द्वारा चंद्रमा देखा गया। |
| वयं बालान् शिक्षितवंतः। | अस्माभिर्बालाः शिक्षिताः। |
| हमने लडकोंको पढाया। | हम लोगोंके द्वारा लडके पढाये गये। |
| यूयं मोदकान् वितीर्णवंतः। | युष्माभिर्मोदका वितीर्णाः। |
| तुमने लड्डू बाटे। | तुम लोगोंके द्वारा लाड्डू बाटे गये। |
| जना अर्थं लब्धवंतः। | जनैरर्थो लब्धः। |
| मनुष्योंने धन पाया। | मनुष्योंके द्वारा धन पाया गया। |
| बालका लाजान् विकीर्णवंतः। | बालकैर्लाजा विकीर्णाः। |
| लडकोंने धान विखेरे। | लडकोंके द्वारा धान विखेरे गये। |

संस्कृत बनाओ—

विद्वानोंके द्वारा इस ग्रंथकी प्रशंसा कीगयी। श्रावकोंके द्वारा मुनिलोग पूजे गये। हमारे द्वारा यह बालक पढाया गया। सूर्यके द्वारा यह लोक प्रकाशित किया गया। तुमारे द्वारा दो पर्वत अतिक्रमण किये गये। पुत्रशोक द्वारा पिता दुःखी किया गया। विद्यार्थी द्वारा अध्यापक पूछा गया। नदी द्वारा ग्राम विभक्त किया गया।

---

## द्वितीय पाठ।

| कर्तृवाच्य। | | | कर्मवाच्य। | |
|---|---|---|---|---|
| श्रावकः | आर्यिकां | अर्चितवान्—श्रावकेन | आर्यिका | अर्चिता। |
| मुनिः | श्राविके | पृष्टवान्—मुनिना | श्राविके | पृष्टे। |
| सर्वे | नारीः | मानितवंतः—सर्वैः | नार्यः | मानिताः। |
| के | कथां | कथितवंतः—कैः | कथा | कथिता। |
| ते | वाचः | उच्चारितवंतः—तैः | वाचः | उच्चारिताः। |
| बालकौ | नदीं | ईक्षितवंतौ—बालकाभ्यां | नदी | ईक्षिता। |
| स्वामी | भार्यां | पृष्टवान्—स्वामिना | भार्या | पृष्टा। |
| यूयं | सरितः | अवगाहितवंतः—युष्माभिः | सरितः | अवगाहिताः। |
| सर्वे | परिषदं | मानितवंतः—सर्वैः | परिषद् | मानिता। |

शुद्ध करो—

अनया नरेण मुनिं इमं अर्चिता। कया नार्या स पृष्टवान्। पाठकेन पाठिका पृष्टवती। चम्वा पर्वता निर्वृक्षाः कृतवंतः। केन सुमधुरां वाचं उक्ता। कैरियं कथां कथितवती। ताभ्यां बालिकाभ्यां माता पृष्टवती। कर्णधारः नद्यः, तीर्णाः। बंधुभ्यां मुनिं सेवितवंतौ।

संस्कृत बनाओ—

पवन द्वारा जल बिखेरा गया। अग्निद्वारा लडकी दग्धकी गयी। लडकी द्वारा माता सेई गयी। किस दो स्त्रीके द्वारा अपराध हुआ। मेघ द्वारा चातक संतुष्ट किये गये। दो नंदों (ननांद) द्वारा वधू प्रशंसित हुई। किस सेनापति द्वारा यह सेना पराजितकी गई। किस अध्यापक द्वारा ये छात्रो पढाई गई (पाठिताः)।

---

## तृतीय पाठ।

| कर्तृवाच्य। | | | कर्मवाच्य। | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अहं | पुस्तकं | पठितवान्। | मया | पुस्तकं | पठितं। |
| अहं | वने | दृष्टवान्। | मया | वने | दृष्टे। |
| पक्षी | फलानि | खादितवान्। | पक्षिणा | फलानि | खादितानि। |
| अग्निः | इंधनं | दग्धवान्। | अग्निना | इंधनं | दग्धं। |
| वीरः | धनूंषि | कांक्षितवान्। | वीरेण | धनूंषि | कांक्षितानि। |
| शिशुः | पयांसि | पीतवान्। | शिशुना | पयांसि | पीतानि। |

हिंदी बनाओ—

नृपेण सुतं वीक्ष्य चिंतितं यत् (कि) मयाऽद्य स्वजन्मफलं लब्धं। मदीयं (मेरा) कुलमनेन पुत्रेण गुणैर्दीपितं। यथा कुसुमेन वृक्षाः, नवयौवनेन वपूंषि, प्रशमेन पंडिताः शोभिता भवंति तथा सुपुत्रेण कुलं दीप्तं भवति।

अथ केनचिद् दूतेन राजसभामागत्योक्तं-नृप ! स मत्प्रभुः स्वतेजसा उद्धतानपि राज्ञस्तत्रचानिति विनयरहितं त्वां कथितवान् यत् (कि) त्वदीया वंशजा मदीयान्वयजं सदा प्रणतवंतः परं त्वया सा पद्धतिर्लंघिता। मदेन मूढबुद्धिः-जन्मना अंधश्चक्षुषा इव बुद्ध्या स्वहितं न पश्यति। मदादयः षड् रिपवो नयविद्भिर्गदिताः। ते मदीयनृपेण पूर्व एव जिताः। यः स्वमनोभवं मदादिरूपं शत्रुं

जेतुं न शकस्तं त्यक्त्वा संपदः सत्वरमेव व्रजंति। मया त्वदीया शठता चिरमवधीरिता परं त्वया तद् सर्वं न विचारितं। "मदीयो द्विपाधिपः स्वयमागत्य त्वदीयं पुरं संविष्टवान्। स त्वया धृतः" (पकड लिया) इति शीघ्रगामिभिश्चरैः (दूतैः) निश्चित्य निवेदितं। अतः स्वयमेव तं गजराजं मदीयसमीपं प्रेषय (भेजो)। नो चेत् स मत्स्वामी त्वां अर्दिष्यति।

संस्कृत बनाओ—

उस रानीने सुंदर पुत्र जना। लडकोंने पुस्तकें पढीं। नौकरोंने भार ढोया। राजाने वहां एक हिरण देखा। हिरण हररोज (प्रत्यहं) धान्य खाता था। एक दिन (एकदा) वह किसानके द्वारा देखा गया। मेरे द्वारा पत्र लिखा गया।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

दयावत्या, सुंदराणि, उद्योगिभिः पुरुषेण, नद्या, ऋजुनी, उदारचेतसा, पवित्रं, क्रंदत्या, गच्छंत्या, जिनं, अर्चत्या, किरणैः, रज्जुभ्यां, दृष्टेन, द्विपाधिपेन, चरैः, संप्रविष्टं, ऊढं।

## चतुर्थ पाठ।

| कर्तृवाच्य। | | भाववाच्य। | |
|---|---|---|---|
| राजा | जीवितवान्। | राज्ञा | जीवितं। |
| धेनुः | गतवती। | धेन्वा | गतं। |
| निर्धनः | कठितवान्। | निर्धनेन | कठितं। |
| रूप्यकः | कांतवान्। | रूप्यकेण | कांतं। |
| वीरः | क्रांतवान्। | वीरेण | क्रांतं। |
| बालकाः | क्रीडितवंतः। | बालकैः | क्रीडितं। |
| हस्तिनः | नर्दितवंतः। | हस्तिभिः | नर्दितं। |

७—भाववाच्यमें क्रिया सर्वदा एकवचनकी होती है कर्ता चाहे कोई-वचनका हो। और लिंग नपुंसक लिंग ही होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| सिंहः | गर्जितवान्। | सिंहेन | गर्जितं। |
| मृगाः | चरितवंतः। | मृगैः | चरितं। |
| सेनापतिः | जितवान्। | सेनापतिना | जितं। |
| शिशुः | ज्वरितवान्। | शिशुना | ज्वरितं। |
| औषधयः | ज्वलितवत्यः। | औषधिभिः | ज्वलितं। |
| मनः | तप्तवत्। | मनसा | तप्तं। |
| दैवं | फलितवत्। | दैवेन | फलितं। |
| सर्पाः | सृतवंतः। | सर्पैः | सृतं। |
| बालिका | ह्रीच्छितवती। | बालिकया | ह्रीच्छितं। |
| पुष्पाणि | स्फुटितवंति। | पुष्पैः | स्फुटितं। |
| नार्यः | ईर्षितवत्यः। | नारीभिः | ईर्षितं। |
| परिश्रमिणौ | ईहितवंतौ। | परिश्रमिभ्यां | ईहितं। |
| संपत् | पथितवती। | संपदा | पथितं। |
| वेशं | कम्पितवत्। | वेशेन | कम्पितं। |
| गुणग्राहिणः | कत्थितवंतः। | गुणग्राहिभिः | कत्थितं। |
| मनः | क्षुब्धवत्। | मनसा | क्षुब्धं। |
| अध्यवसायिनः | चेष्टितवंतः। | अध्यवसायिभिः | चेष्टितं। |
| ब्रह्मचारिणौ | दीक्षितवंतौ। | ब्रह्मचारिभ्यां | दीक्षितं। |
| रत्नानि | द्योतितवंति। | रत्नैः | द्योतितं। |
| वाराणसी | प्रथितवती। | वाराणस्या | प्रथितं। |
| साम्राज्यं | प्रसितवत्। | साम्राज्येन | प्रसितं। |
| चित्तं | मोदितवत्। | चित्तेन | मोदितं। |
| दीपः | वर्चितवान्। | दीपेन | वर्चितं। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनावो—

वर्द्धितं, व्यथितं, शंकितं, शिक्षितं, शोभितं, श्वेतितं, स्नितं, स्फुटितं, मृतं, उद्विग्नं, ग्लानं, अतितं, मिषितं, रुचितं, गर्वितं, क्षीणं, फुल्लं, उषितं, रुदितं।

# पंचम पाठ।

## वर्तमान ( लट्विभक्ती ) काल।

### अन्यपुरुष

| कर्तृवाच्य। | | | *कर्मवाच्य। | |
|---|---|---|---|---|
| १ छात्रः | जैनेंद्रं | पठति—छात्रेण | जैनेंद्रं | पठ्यते |
| शिष्यः | ग्रंथं | लिखति—शिष्येण | ग्रंथो | लिख्यते |
| श्रावकाः | धर्मं | चरंति—श्रावकैः | धर्मः | चर्यते |
| मुनिः | मोक्षं | इच्छति—मुनिना | मोक्षः | इष्यते |
| सेने | ग्रामं | रक्षतः—सेनाभ्यां | ग्रामो | रक्ष्यते |
| अग्निः | काष्ठं | दहति—अग्निना | काष्ठो | दह्यते |
| भृत्यः | ग्रामं | गच्छति—भृत्येन | ग्रामो | गम्यते |
| शिशुः | फलं | खादति—शिशुना | फलं | खाद्यते |
| विद्यार्थी | उपाध्यायं | पृच्छति—विद्यार्थिना | उपाध्यायः | पृच्छ्यते |
| स्वामी | सेवकं | वदति—स्वामिना | सेवकः | उद्यते |
| सर्पः | वृक्षं | दशति—सर्पेण | वृक्षा | दंश्यते |
| राजा | दासीं | आदिशति—राज्ञा | दासी | आदिश्यते |
| पिता | पुत्रं | चुंबति—पित्रा | पुत्रः | चुंब्यते |
| अहं | बालकं | पश्यामि—मया | बालको | दृश्यते |
| त्वं | मुनिं | अर्चसि—त्वया | मुनिः | अर्च्यते |
| आवां | वक्तारं | गदावः—आवाभ्यां | वक्ता | गद्यते |

* कर्मवाच्यमें क्रियाके पुरुष और वचन कर्ताके अनुसार नहीं होते। कर्मके अनुसार होते हैं अर्थात् यदि कर्म एकवचन है और युष्मद्, अस्मद्से भिन्न है तो क्रिया भी एकवचन और अन्यपुरुषकी रक्खी जायगी कर्ता चाहे कोई वचनका और कोई पुरुषका हो। कर्मवाच्यमें (प्रथमपुरुषमें) धातुओंसे 'यते, येते, यंते' प्रत्यय, क्रमसे एकवचन, द्विवचन, बहुवचनमें लगते हैं। और परस्मैपदी, उभयपदी, आत्मनेपदी धातुओंसे केवल आत्मनेपद ही होता है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| युवां | शत्रुं | अर्दथः—युवाभ्यां | शत्रुः | अर्द्यते |
| वयं | जिनं | अर्हामः—अस्माभिः | जिनः | अर्ह्यते |
| यूयं | घटं | सृजथ—युष्माभिः | घटः | सृज्यते |
| २ पुत्राः | पितरौ | प्रणमंति—पुत्रैः | पितरौ | प्रणम्येते |
| भृत्याः | अश्वौ | स्पृशंति—भृत्यैः | अश्वौ | स्पृश्येते |
| राजा | शत्रू | प्रहरति—राज्ञा | शत्रू | प्रह्रियेते |
| सेवकः | तरू | आरोहति—सेवकेन | तरू | आरुह्येते |
| श्रावकाः | जिनौ | यजंति—श्रावकैः | जिनौ | इज्येते |
| अहं | विद्ये | लभे—मया | विद्ये | लभ्येते |
| त्वं | घटौ | यच्छसि—त्वया | घटौ | यम्येते |
| आवां | वस्तुनी | याचावः—आवाभ्यां | वस्तुनी | याच्येते |
| युवां | पुष्पे | जिघ्रथः—युवाभ्यां | पुष्पे | घ्रायेते |
| वयं | शंखे | धमामः—अस्माभिः | शंखे | ध्मायेते |
| यूयं | अजे | नयथ—युष्माभिः | अजे | नीयेते |
| ३ जनाः | नारीः | मानंते—जनैः | नारीः | मान्यंते |
| कर्षकाः | क्षेत्राणि | उक्षंति—कर्षकैः | क्षेत्राणि | उक्ष्यंते |
| छात्राः | शास्त्राणि | मनंति—छात्रैः | शास्त्राणि | म्नायंते |
| धार्मिकाः | ग्रंथान् | वितरंति—धार्मिकैः | ग्रंथाः | वितीर्यंते |
| प्रभवः | अनुजीविनः | तर्जंति—प्रभुभिः | अनुजीविनः | तर्ज्यंते |
| अहं | विदुषः | शंसामि—मया | विद्वांसः | शंस्यंते |
| त्वं | जनान् | लुभसि—त्वया | जनाः | लुभ्यंते |

---

८—ऋकारांत धातुओंके अंतके 'ऋ' कारको 'रि' आदेश होजाता है यदि 'यक्' ( भाववाच्य, कर्मवाच्यका प्रत्यय ) लिङ् ( आगे कहेंगे ) प्रत्यय हुये हों। जैसे हृ ( हरना ) धातुसे कर्मवाच्यका रूपबनानेके लिये यते प्रत्यय आये तो 'हृ+यते' एसी अवस्था हुई अब इस नियमसे ऋके स्थानमें रि होगया तो ह्रियते रूप हुआ इसी प्रकार द्विवचनादिकमें ह्रियेते, ह्रियंते, आदि समझना।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| आवां | क्षेत्राणि | शीकावः—आवाभ्यां | क्षेत्राणि | शीक्यंते |
| युवां | जलानि | मथथः—युवाभ्यां | जलानि | मथ्यंते |
| वयं | शत्रून् | तर्दामः—अस्माभिः | शत्रवः | तर्द्यंते |
| यूयं | गृहाणि | प्रविशथ—युष्माभिः | गृहाणि | प्रविश्यंते |

---

## षष्ठ पाठ ।

### उत्तम पुरुष ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | स | मां | महति—तेन | अहं | मह्ये |
| | बालो | मां | आमृशति—बालेन | अहं | आमृश्ये |
| | तौ | मां | जयतः—ताभ्यां | अहं | जीये |
| | जनाः | मां | प्रणमंति—जनैः | अहं | प्रणम्ये |
| | त्वं | मां | ईक्षते—त्वया | अहं | ईक्ष्ये |
| | युवां | मां | सेवेथे—युवाभ्यां | अहं | सेव्ये |
| | यूयं | मां | श्लाघध्वे—युष्माभिः | अहं | श्लाघ्ये |
| २ | माता | आवां | उपदिशति—मात्रा | आवां | उपदिश्यावहे |
| | पितरौ | आवां | तर्जतः—पितृभ्यां | आवां | तर्ज्यावहे |
| | साधवः | आवां | पश्यंति—साधुभिः | आवां | दृश्यावहे |
| | त्वं | आवां | लोचसे—त्वया | आवां | लोच्यावहे |
| | युवां | आवां | कवेथे—युवाभ्यां | आवां | कव्यावहे |
| | यूयं | आवां | कांक्षथ—युष्माभिः | आवां | कांक्ष्यावहे |
| ३ | दुर्जनः | अस्मान् | तुदति—दुर्जनेन | वयं | तुद्यामहे |
| | वधकौ | अस्मान् | शसतः—वधकाभ्यां | वयं | शस्यामहे |
| | अग्नयः | अस्मान् | दहंति—अग्निभिः | वयं | दह्यामहे |
| | त्वं | अस्मान् | तिजसे—त्वया | वयं | तिज्यामहे |
| | युवां | अस्मान् | गर्हेथे—युवाभ्यां | वयं | गर्ह्यामहे |
| | यूयं | अस्मान् | महथ—युष्माभिः | वयं | मह्यामहे |

## सप्तम पाठ ।

### मध्यम पुरुष ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ स | त्वां | स्पृशति—तेन | त्वं | स्पृश्यसे |
| बालौ | त्वां | पृच्छतः—बालाभ्यां | त्वं | पृच्छ्यसे |
| सज्जनाः | त्वां | प्रशंसंति—सज्जनैः | त्वं | प्रशंस्यसे |
| अहं | त्वां | महामि—मया | त्वं | महासे |
| आवां | त्वां | गदावः—आवाभ्यां | त्वं | गद्यसे |
| वयं | त्वां | दिशामः—अस्माभिः | त्वं | दिश्यसे |
| २ बाला | युवां | आमृशति—बालया | युवां | आमृश्येथे |
| नार्यौ | युवां | उद्वहेते—नारीभ्यां | युवां | उद्-उह्येथे |
| गुरवः | युवां | मानंते—गुरुभिः | युवां | मान्येथे |
| अहं | युवां | जयामि—मया | युवां | जीयेथे |
| आवां | युवां | तर्जावः—आवाभ्यां | युवां | तर्ज्येथे |
| वयं | युवां | कत्थामहे—अस्माभिः | युवां | कत्थ्येथे |
| ३ नारी | युष्मान् | निंदति—नार्या | यूयं | निंद्यध्वे |
| आवां | युष्मान् | श्लाघावहे—आवाभ्यां | यूयं | श्लाघ्यध्वे |
| वयं | युष्मान् | गर्हामहे—अस्माभिः | यूयं | गर्ह्यध्वे |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

विकीर्यसे, तीर्यंते, गम्यते, तिज्यध्वे, लभ्यंते, पठ्यते, सेव्ये, अर्च्यसे, उह्यध्वे, दद्यामहे, दह्यते, मुच्यसे, शुच्ये, पीयंते, त्यज्यध्वे।

संस्कृत बनाओ—

दो गुरुओंसे दो विद्यार्थी तर्जित होते हैं। मेरे द्वारा इंद्रियसुख अनुभूत होते हैं। दो पुत्र द्वारा हम दो जने स्पर्श किये जाते हैं। सब लोगोंके द्वारा तुम प्रशंसित होते हो। दुर्जनोंके द्वारा हमलोग निंदित होते हैं। उनके द्वारा वे छोडे जाते हैं। पिताके द्वारा पुत्रको

उपदेश दिया जाता है। हमलोगोंके द्वारा जैनेंद्र पढा जाता है। श्रीरागसे सब लोग ठगे जाते हैं। (प्र—तृ) माता पिताके द्वारा पुत्र डांडा जाता है।

---

## अष्टम पाठ।

| कर्तृवाच्य। | | भाववाच्य। |
|---|---|---|
| शिशुः | ज्वरति—शिशुना | ज्वर्यते |
| पक्षिणः | कूजंति—पक्षिभिः | कूज्यते |
| बाला | ह्रीच्छति—बालया | ह्रीच्छ्यते |
| दैवं | फलति—दैवेन | फल्यते |
| संपत् | एधते—संपदा | एध्यते |
| वेशं | कचति—वेशेन | कच्यते |
| रूप्यकं | कनति—रूप्यकेण | कन्यते |
| कन्याः | क्रीडंति—कन्याभिः | क्रीड्यते |
| उद्योगिनः | ईहंते—उद्योगिभिः | ईह्यते |
| ओषधयः | ज्वलंति—ओषधिभिः | ज्वल्यते |
| मृगाः | चरंति—मृगैः | चर्यते |
| सिंहः | गर्जति—सिंहेन | गर्ज्यते |
| छात्राः | वसंति—छात्रैः | उष्यते |
| गजौ | नर्दतः—गजाभ्यां | नर्द्यते |
| राजानः | जयंति—राजभिः | जीयते |
| पुष्पाणि | स्फुटंति—पुष्पैः | स्फुट्यते |
| त्वं | वर्द्धसे—त्वया | वर्द्ध्यते |
| अहं | भवामि—मया | भूयते |

१।—भाववाच्यमें एकवचन, और अन्यपुरुषही होताहै द्विवचन, बहुवचन, उत्तमपुरुष, मध्यमपुरुष नहीं होते।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

क्रम्यते, तप्यते, कर्ण्यते, फल्यते, स्फूर्ज्यते, भिष्यते, वर्ध्यते, पत्यते, अंच्यते, रुच्यते, रुध्यते, विलप्यते, गद्यते, वर्ण्यते, शिस्यते, दीस्यते, यत्यते, मोक्ष्यते, म्रियते, स्मर्यते, दीप्यते।

नीचे लिखे वाक्योंको वाच्य बदलकर लिखो—

बौद्धपरिव्राट् श्रेणिकं गदति स्म। "हे कुमार! त्वं यदि स्वपितृराज्यमिच्छसि तर्हि बौद्धधर्ममाचर। बौद्धधर्म एव एकः सत्यधर्मो वर्तते। विज्ञानादयः पंच संज्ञा एवात्र जीवान् तुदंति। इदं जगत् प्रतिक्षणं नाशं गच्छति। यान् पदार्थान् भगवान् बुद्ध उपदिशति स्म ते एव समीचीनाः" इति। तद्वाक्यं श्रुत्वा कुमार-श्रेणिको बौद्धधर्ममाचरति स्म। तथा तेन एव सह कंचित् कालं वसति स्म। अथ बहुदिनपर्यंतमनेन सह निवासोऽनुचित इति स कुमारस्ततः प्रतिष्ठते स्म। कुमारेण सह केनचित् श्रेष्ठिवर्येण इंद्रदत्तेनापि प्रस्थितं। कंचित् मार्गं गत्वा तौ कांचित् नदीं स्म पश्यतः। तां प्रवेष्टुं कुमारश्रेणिकः स्वकीये उपानहौ (जूते) हस्तमध्यं नयति स्म, इदं दृष्ट्वा श्रेष्ठिना विचारितं यत्-अवश्यमेवायं कुमारो निर्बुद्धिः, अन्यथा कथं लोकविरुद्धं कार्यमाचरति।

शुद्ध करो—

त्वया अहं प्रच्छ्यसे। मया त्वं आदिश्ये। छात्रेण पुस्तकं पठ्ये। तेन यूयं सेव्यंते। युवाभ्यां आवां श्लाघ्येथे। आवाभ्यां युवां संदिश्यावहे। युष्माभिः ईक्ष्यंते। मुनिना अहं भाष्यामहे। पंडितैः शास्त्राणि गाह्येते। मात्रा पुत्री स्वज्यसे। सर्वैः वयं उपहस्यंते।

संस्कृत बनाओ जिसमें क्रिया भाववाच्य वा कर्मवाच्य हो।

कुमार श्रेणिकने जिस समय (यदा) कुमारी द्वारा भेजा हुआ (प्रेषितं) थोडा पानी देखा उस समय विचारा कि (यत्) इतने (इयत्) जलसे इतनी कीचड (पंक) किस तरह (कथं) हुए हो-

सकी है। पश्चात् एक वस्त्रखंडसे अपने (स्वीय) पैर पोंछे (मार्जित) और जलसे उनको धोया (धौत) इस चातुर्यको देख कर कुमारी बोली-अहो जैसा (यथा) यह कुमार बुद्धिद्वारा कार्य करता है (आचरति) वैसा कोई नहीं करता। पश्चात् विनय सहित प्रार्थना की (प्रार्थ्यते स्म) कि महाभाग! आज यहां (अत्र) ही भोजन करें। ऐसे वचन सुन कर कुमारने कहा।

---

# लोट् विभक्ति।

## नवम पाठ।

### अन्य पुरुष।

| कर्तृवाच्य। | | | कर्मवाच्य। | |
|---|---|---|---|---|
| १ छात्रः | जैनेंद्रं | पठतु—छात्रेण | जैनेंद्रं | पठ्यतां |
| श्रावकः | धर्मं | चरतु—श्रावकेण | धर्मः | चर्यतां |
| क्षत्रियौ | ग्रामं | रक्षतां—क्षत्रियाभ्यां | ग्रामः | रक्ष्यतां |
| अहं | मोक्षं | गच्छानि—मया | मोक्षः | गम्यतां |
| आवां | ग्रंथं | इच्छाव—आवाभ्यां | ग्रंथः | इष्यतां |
| वयं | सेवकं | वदाम—अस्माभिः | सेवकः | उद्यतां |
| त्वं | गुरुं | पृच्छ—त्वया | गुरुः | पृच्छ्यतां |
| युवां | पुत्रं | चुंबतं—युवाभ्यां | पुत्रः | चुंब्यतां |
| यूयं | मुनिं | अर्चत—युष्माभिः | मुनिः | अर्च्यतां |
| २ पुत्रः | पितरौ | नमतु—पुत्रेण | पितरौ | नम्येतां |
| भृत्यौ | अश्वौ | स्पृशतां—भृत्येन | अश्वौ | स्पृश्येतां |
| श्रावकाः | जिनौ | यजंतु—श्रावकैः | जिनौ | इज्येतां |
| अहं | विद्ये | लभै—मया | विद्ये | लभ्येतां |
| आवां | धर्मार्थौ | याचावहे—आवाभ्यां | धर्मार्थौ | याच्येतां |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| वयं | शंखे | धमाम—अस्माभिः | शंखे | ध्मायेतां |
| त्वं | विद्ये | लभस्व—त्वया | विद्ये | लभ्येतां |
| युवां | पुष्पे | जिघ्रतं—युवाभ्यां | पुष्पे | घ्रायेतां |
| यूयं | अजे | नयत—युष्माभिः | अजे | नीयेतां |
| २ जनः | नारीः | मानतां—जनेन | नारीः | मान्यंतां |
| कृषीवलौ | क्षेत्राणि | उक्षंतु—कृषीवलाभ्यां | क्षेत्राणि | उक्ष्यंतां |
| छात्राः | शास्त्राणि | मनंतु—छात्रैः | शास्त्राणि | ज्ञायंतां |
| अहं | अनुजीविनः | तर्जानि—मया | अनुजीविनः | तर्ज्यंतां |
| आवां | गृहाणि | शीकाव—आवाभ्यां | गृहाणि | शीक्यंतां |
| वयं | शत्रून् | तर्दाम—अस्माभिः | शत्रवः | तर्द्यंतां |
| त्वं | जनान् | लुभ—त्वया | जनाः | लुभ्यंतां |
| युवां | जलानि | मथतं—युवाभ्यां | जलानि | मथ्यंतां |
| यूयं | गृहाणि | प्रविशत—युष्माभिः | गृहाणि | प्रविश्यंतां |

---

## दशम पाठ।

### उत्तमपुरुष

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ स | मां | महतु—तेन | अहं | महै। |
| बालौ | मां | आमृशतां—बालाभ्यां | अहं | आमृश्यै। |
| जनाः | मां | नमंतु—जनैः | अहं | नम्यै। |
| त्वं | मां | ईक्षस्व—त्वया | अहं | ईक्ष्यै। |
| युवां | मां | भाषेथां—युवाभ्यां | अहं | भाष्यै। |
| यूयं | मां | श्लाघध्वं—युष्माभिः | अहं | श्लाघ्यै। |
| २ माता | आवां | उपदिशतु—मात्रा | आवां | उपदिश्यावहै। |
| पितरौ | आवां | तर्जतां—पितृभ्यां | आवां | तर्ज्यावहै। |
| साधवः | आवां | पश्यंतु—साधुभिः | आवां | दृश्यावहै। |
| त्वं | आवां | लोचस्व—त्वया | आवां | लोच्यावहै। |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| युवां | आवां | कथेथां—युवाभ्यां | आवां | कथ्यावहे। |
| यूयं | आवां | कांक्षत—युष्माभिः | आवां | कांक्ष्यावहे। |
| ३ सज्जनः | अस्मान् | पृच्छतु—सज्जनेन | वयं | पृच्छ्यामहे। |
| वधकौ | अस्मान् | त्यजतां—वधकाभ्यां | वयं | त्यज्यामहे। |
| अग्नयः | अस्मान् | परिचरंतु—अग्निभिः | वयं | परिचर्यामहे। |
| त्वं | अस्मान् | तिजस्व—त्वया | वयं | तिज्यामहे। |
| युवां | अस्मान् | शंसतं—युवाभ्यां | वयं | शंस्यामहे। |
| यूयं | अस्मान् | महत—युष्माभिः | वयं | मह्यामहे। |

---

## एकादश पाठ।

### मध्यम पुरुष

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ स | त्वां | स्पृशतु—तेन | त्वं | स्पृश्यस्व |
| बालौ | त्वां | पृच्छतां—बालाभ्यां | त्वं | पृच्छ्यस्व |
| सज्जनाः | त्वां | प्रशसंतु—सज्जनैः | त्वं | प्रशंस्यस्व |
| अहं | त्वां | महानि—मया | त्वं | मह्यस्व |
| आवां | त्वां | गदाव—आवाभ्यां | त्वं | गद्यस्व |
| वयं | त्वां | दिशाम—अस्माभिः | त्वं | दिश्यस्व |
| २ बाला | युवां | आमृशतु—बालया | युवां | आमृश्येथां |
| नार्यौ | युवां | उद्-वहेतां—नारीभ्यां | युवां | उद्-उह्येथां |
| गुरवः | युवां | मानंतां—गुरुभिः | युवां | मान्येथां |
| अहं | युवां | जयानि—मया | युवां | जीयेथां |
| आवां | युवां | तर्जाव—आवाभ्यां | युवां | तर्ज्येथां |
| वयं | युवां | कत्थामहै—अस्माभिः | युवां | कथ्येथां |
| ३ नारी | युष्मान् | निंदतु—नार्या | यूयं | निंद्यध्वं |
| आवां | युष्मान् | श्लाघावहै—आवाभ्यां | यूयं | श्लाघ्यध्वं |
| वयं | युष्मान् | महाम—अस्माभिः | यूयं | मह्यध्वं |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

विकीर्यस्व, तीर्यंता, गम्यतां, त्तिज्यध्वं, लभ्यस्व, पठ्यतां, सेव्यै, अर्च्यै, उप्यंतां, उह्येतां, दृश्यामहे, दह्यतां, मुच्यस्व, शुच्यै, पीयतां, त्यज्यध्वं, उद्यतां, लुप्यंतां,

संस्कृत बनाओ—

दो गुरुओंसे दो विद्यार्थी पूछे जांय। मेरे द्वारा आत्मसुख अनुभूत हो। कर्मोंके द्वारा हमलोग छोडे जांय। विद्वानोंके द्वारा तुम उपदिष्ट होओ। विद्यार्थियोंके द्वारा जैनेंद्र पढा जाय। उनके द्वारा तुम पूजित होओ। ये दो वृक्ष दो बढइयोंके द्वारा काटे जांय। विद्यार्थी लोग गुरुको सेवें।

---

## द्वादश पाठ।

| कर्तृवाच्य। | | भाववाच्य[१०]। |
|---|---|---|
| शिशुः | नंदतु—शिशुना | नंद्यतां |
| पक्षिणः | कूजंतु—पक्षिभिः | कूज्यतां |
| विद्या | फलतु—विद्यया | फल्यतां |
| संपत् | पद्यतां—संपदा | पद्यतां |
| कन्ये | क्रीडतां—कन्याभ्यां | क्रीड्यतां |
| जनाः | यतंता—जनैः | यत्यतां |
| मृगाः | चरंतु—मृगैः | चर्यतां |
| छात्राः | वसंतु—छात्रैः | उष्यतां |
| राजानः | जीवंतु—राजभिः | जीव्यतां |
| पुष्पाणि | स्फुटंतु—पुष्पैः | स्फुट्यतां |

१०—कर्मवाच्य या भाववाच्यमें धातुके और आत्मनेपदमें आनेवाले 'ते, एते, अंते आदि प्रत्ययके बीचमें यक् (क इत् है) प्रत्यय आता है शेष 'ते आदि को ता आदि' कार्य सं० प्र० प्रथम भागके दशवें अध्यायकी टिप्पणीके अनुसार होवे हैं।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

क्रम्यतां, तप्यतां, स्फूर्ज्यतां, जीव्यतां, भिष्यतां, वर्द्ध्यतां, पत्यतां, अंच्यतां, रुच्यतां, रुद्यतां, विलप्यतां, गद्यतां, चर्च्यतां, शिक्ष्यतां, दीक्ष्यतां, यत्यतां, मोद्यतां, म्रियतां* दीप्यतां।

वाच्य परिवर्तन करो—

कमठः श्रीमंतं पार्श्वनाथं गदितवान्–भिक्षो ! त्वं मया सह युद्धमाचर। त्वया पूर्वं महदपकृतं। अधुना मदीय अवसर इति व्यर्थः कालक्षेपः शीघ्रमेव योद्धुं सन्नद्धो (तय्यार) भव। त्वं मित्रं एतं तुंगं (पर्वत) आपृच्छस्व (पूंछ), अत्रस्थान् देवान् अनुसर, सिद्धिक्षेत्रं रामशैलं (चित्रकूटपर्वत) वा गच्छ, वा प्रेम्णा हर्षितचित्तः सन् मां निजभुजाभ्यां निगूह परमहं तु त्वां मंक्षु (शीघ्र) एव यमराजगृहं नयामि।

शुद्ध करो—

गजेन दुर्जनः तुद्यंतां, बालिकाभिः पुष्पाणि विकीर्यंतां, संपद्भिः पश्यंतां, गुणिभिः साधवः पृच्छ्यस्व, ब्रह्मचारिभिः शिक्ष्यंतां, आवाभ्यां पुस्तकं पठ्यै, कर्मभिः संसारिणः त्यज्यस्व।

भाववाच्य या कर्मवाच्यमें संस्कृत बनाओ—

तुम लोग हमेशा पुस्तकें पढाकरो। अधिक इंद्रिय सुखको न भोगो। मांस मद्य मधुको छोडो। जो सर्वदा सच्चे संयमको पालन करते हैं वे मुनि मेरे (मदीय) हृदयमें प्रविष्ट हों। जिसने संसारवर्ती समस्त जीवोंको जीत लिया है उस कामको भी जिन्होंने जीता है उन मुनियोंका दर्शन करो। जो सच्चे तपको करते हैं वे तुम्हें सच्चा मार्ग बतलावें।

---

* ४२ पृष्ठकी टिप्पणी देखो।

# लृट्[११] विभक्ति ।

## त्रयोदश पाठ ।

| कर्तृवाच्य । | | | कर्मवाच्य । | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ मुनिः | वनं | गमिष्यति— | मुनिना | वनं | गमिष्यते |
| २ छात्रः | पुस्तके | पठिष्यति— | छात्रेण | पुस्तके | पठिष्येते |
| ३ विद्यार्थिनः | गुरून् | सेविष्यंते— | विद्यार्थिभिः | गुरवः | सेविष्यंते |
| १ पिता | मां | स्वङ्क्ष्यते— | पित्रा | अहं | स्वङ्क्ष्ये |
| २ माता | आवां | उपदेक्ष्यति— | त्रा | आवां | उपदेक्ष्यावहे |
| ३ साधवः | अस्मान् | प्रक्ष्यंति— | साधुभिः | वयं | प्रक्ष्यामहे |
| १ अहं | त्वां | ईक्षिष्ये— | मया | त्वं | ईक्षिष्यसे |
| २ साधवः | युवां | श्लाघिष्यंते— | साधुभिः | युवां | श्लाघिष्येथे |
| ३ वयं | युष्मान् | स्पर्क्ष्यामः— | अस्माभिः | यूयं | स्पर्क्ष्यध्वे |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनावो—

अर्चिष्ये, द्रक्ष्येथे, लप्स्यते, जेष्यामहे, स्मेष्ये, स्मरिष्यामहे, धक्ष्यध्वे, याचिष्यध्वे, तोत्स्यसे, अंचिष्यते ।

---

## चतुर्दश पाठ ।

| कर्तृवाच्य | | भाववाच्य | |
|---|---|---|---|
| १ छात्रः | वत्स्यति— | छात्रेण | वत्स्यते । |
| कन्ये | क्रीडिष्यतः— | कन्याभ्यां | क्रीडिष्यते । |
| उद्योगिनः | ईहिष्यंते— | उद्योगिभिः | ईहिष्यते । |
| अहं | एधिष्ये— | मया | एधिष्यते । |
| त्वं | जेष्यसे— | त्वया | जेष्यते । |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनावो—

नर्दिष्यते, ग्लायिष्यते, मोदिष्यते, स्फुटिष्यते, कूजिष्यते, वर्द्धिष्यते, ज्वलिष्यते ।

---

११–प्र० भा० नवम अध्यायकी टिप्पणी देखो ।

भाववाच्य या कर्मवाच्यमें संस्कृत बनाओ—

श्रेणिक तीर्थंकर होंगे। इन्द्रादि उनको पूजेंगे। वे जिससमय माताके गर्भमें (मातृगर्भे) प्रवेश करेंगे उससमय कुवेर रत्न विखेरेगा। जब माता उनको उत्पन्न करेगी (जनिष्यते) तब देव यहां आवेंगे। इंद्राणी इंद्राज्ञासे प्रसूतिगृहमें जावेगी। वहां माताके साथ पुत्रको सोता (शयानं) देख उसकी मनसे पूजा करेगी। माता दुःख न पावे इसलिये (अतः) इंद्राणी एक मायामयी पुत्रको रचेगी उसे वहां रखकर (निक्षिप्य) भगवान्को लावेगी (आ-नी) और इंद्रको देगी।

हिंदी बनाओ—

तीर्थंकरशरीरेण सप्तहस्तप्रमाणं भविष्यते, आयुषा च षोडशाधिकशतवर्ष (११६) प्रमाणं। त(द्)नारीभिः नानागुणगणमंडिताभिः सुवर्णसमकांतिधारिकाभिर्युवतिभिरधिकं शोभिष्यते। यथा आदिनाथपुत्रेण भरतेन चक्रवर्तिना भूयते स्म तथा एव पद्मनाभपुत्रेणापि चक्रवर्तिना भविष्यते। आदिनाथेन इव तेनापि प्रजाः रक्षिष्यंते, देशग्रामनगराणि स्रक्ष्यंते। एवं नीतिपूर्वकं राज्यं कृत्वा तेन स्वामिना विरंस्यते। एवं तीर्थंकरविरक्तिं ज्ञात्वा लौकांतिकदेवैरागमिष्यते।

—:०:—

## पंचदश पाठ।

### [१२] य, तव्य, अनीय।

### पुंलिंग

| कर्मवाच्य | कर्मवाच्य |
|---|---|
| १ छात्रेण गुरु स्पर्श्यते— | छात्रेण गुरुः स्प्रष्टव्यः, स्पृश्यः, स्पर्शनीयः। |

१२–सकर्मक धातुसे कर्ममें और अकर्मक धातुसे भावमें तव्य, अनीय, य, ण्य [ण्-इत्] और क्यप् [क्, प-इत्] प्रत्यय होते हैं। तव्य प्रत्यय होनेसे धातुके अंतमें इट कार्य आदि तुम् के समान होते हैं पृष्ठ १५ देखो 'अनीय' प्रत्यय हो-

श्रावकेणातिथि सेविष्यते— केणातिथिः सेव्यः,सेवितव्यः, सेवनीयः

सेवकै वृक्ष धक्ष्यते—सेवकैः वृक्षः दाह्यः, दग्धव्यः, दहनीयः।

राज्ञा चौर मोक्ष्यते—राज्ञा चौरः मोच्यः मोक्तव्यः, मोचनीयः।

२ भृत्यै स्वामिनौ सेविष्येते—भृत्यैः . सेव्यौ, सेवितव्यौ, सेवनीयौ।

पुत्रेण पितरौ अर्चिष्येते—पुत्रेण पितरौ अर्च्यौ, अर्चितव्यौ अर्चनीयौ।

३ पित्रा पुत्रा स्वङ्क्ष्यंते—पित्रा स्वञ्ज्याः स्वङ्क्तव्याः स्वंजनीयाः।

वृष्ट्या वृक्षा उक्षिष्यंते—वृष्ट्या वृक्षाः उक्ष्याः, उक्षितव्याः, उक्षणीयाः

मया ग्रंथा पठिष्यंते—मया ग्रंथाः पाठ्याः, पठितव्याः पठनीयाः।

---

## षोडश पाठ।

### स्त्रीलिंग

१ तया नदी ईक्षिष्यते—तया नदी ईक्ष्या, ईक्षितव्या, ईक्षणीया।

मात्रा कन्या स्वंक्ष्यते—मात्रा कन्या स्वंज्या, स्वङ्क्तव्या, स्वंजनीया।

२ तेन पुस्तिके पठिष्येते—तेन पुस्तिके पाठ्ये, पठितव्ये, पठनीये।

गोपेन धेनू मोक्ष्येते—गोपेन धेनू मोच्ये, मोक्तव्ये, मोचनीये।

३ वृष्ट्या वीरुध सेक्ष्यंते—वृष्ट्या वीरुधः सेच्याः, सेक्तव्याः सेचनीयाः।

दुहित्रा जनन्यः सेविष्यंते—दुहित्रा . . सेव्याः सेवितव्याः, सेवनीयाः।

---

## सप्तदश पाठ।

### नपुंसकलिंग

१ मया वनं द्रक्ष्यते—मया वनं दृश्यं, द्रष्टव्यं, दर्शनीयं।

त्वया दुग्धं पास्यते—त्वया दुग्धं [13]पेयं, पातव्यं, पानीयं।

---

जैसे धातुके इ, उ, ऋको क्रमसे ए, ओ, अर् हो जाते हैं। ऋकारके सिवाय शेष स्वरांत धातुओंसे 'य' होता है। ऋकारांत और व्यंजनांत धातुओंसे 'ण्य' और जिनके अंतके अक्षरसे पहिले ऋ है उनसे क्यप् प्रत्यय होता है। १३–आकारांत धातुके अंतके 'आ' को 'ए' हो जाता है 'य' प्रत्यय होनेसे।

२ बालकेन पुष्पे घ्रास्येते—बालकेन पुष्पे घ्रेये, घ्रातव्ये, घ्राणीये ।
राज्ञा सरसी सृक्ष्येते—राज्ञा सरसी सर्ग्ये, स्रष्टव्ये, सर्जनीये ।
३ मया फलानि खादिष्यंते—मया खाद्यानि,खादितव्यानि,खादनीयानि
अग्निना काष्ठानि धक्ष्यंते—अग्निना दाह्यानि,दग्धव्यानि, दहनीयानि

## अष्टादश पाठ ।

| भाववाच्य | भाववाच्य |
|---|---|
| दैवेन फलिष्यते | —दैवेन फल्यं, फलितव्यं,फलनीयं । |
| संपदा एधिष्यते | —संपदा एध्यं, एधितव्यं, एधनीयं । |
| छात्रैः वत्स्यते | —छात्रैः वास्यं, वस्तव्यं, वसनीयं । |

### साहित्य परिचय

अथ नगरं प्रविष्टः सोऽजितसेननामा राजकुमारः पलायमानं (भागतेहुये) लोकं विलोकते स्म। तत उपजातकौतुकः सन् एकं पुमांसमुपसृत्य (पास जाकर) पलायन (भागनेका) हेतुं पृष्टवान्। स राजपुत्रपृच्छया (प्रश्नेन) निर्विण्णमनाः (उदासीनचित्तः) सन् गदितवान् "किं त्वमेतद् प्रसिद्धमपि उदंतं (वृत्तांतं) न जानासि। अयमरिंजयाभिधानेन (नामसे) प्रथितो धनधान्याढ्यजनाकुलो देशो वर्तते। यत्रस्था धरित्री (जमीन) सदा नवसस्यांकुरैर्हरिद्वर्णा शोभते। तद्मध्यवर्ति विपुलाभिधां दधानं पुरं, यदुच्चसौधशृंगैर्विलसदाकाशं खचराधिवासतुल्यं राजते। तत् नगरं जयवर्मनामधेयः पृथ्वीपतिः शास्ति। तद्नृपदुहिता सर्वैजगल्ललामभूता शशिप्रभाख्या वर्तते। तां महेंद्रनामा कश्चित् क्षितीशो याचितवान्। परं तां प्रदातुं स जयवर्मा निमित्तिना (ज्योतिषी) निषिद्धः। अतो निराकृतप्रार्थनो महेंद्रवर्मा समस्तराजलोकैः सह संभूय, जयवर्मसेनां निहत्य पुरमावृत्य वितिष्ठते तद् स्वविनाशमीक्षमाणः सकलो राष्ट्रजन इतस्ततो धावति, इति।

हिंदी—इसके बाद नगरमें जाकर उस अजितसेन नामक कुमार ने भागतेहुये लोगोंको देखा इसलिये कतुकसहित हो एक आदमी के पास जाकर भागनेका कारण पूंछा। उस आदमीने राजपुत्रके प्रश्नसे उदासीनमन होकर कहा कि—"क्या तुम इस प्रसिद्ध वृत्तांतको भी नहीं जानते। यह अरिंजय नामसे प्रसिद्ध धन धान्यवाले जनोंसे व्याप्त देश है। यहां की भूमि सर्वदा नवीन नवीन धान्योंके अंकुरोंसे हरेवर्णकीसी शोभित होती है। इसदेशके मध्यमें "विपल" नामको धारण करनेवाला नगर है जोकि ऊंचे २ मकानोंके शिखरों से आकाशको घर्षण करनेवाले विद्याधरोंके निवासस्थानके समान शोभित जानपडता है। इस नगरको जयवर्मा नामक राजा पालता है। उस राजाकी लडकी संपर्ण जगत्की भूषणस्वरूप शशिप्रभा नामकी है। उस लडकीको महेंद्रनामक दूसरे राजाने मांगा लेकिन उस लडकी को देनेके लिये जयवर्माको ज्योतिषीने रोकदिया। प्रार्थना अस्वीकार होनेसे महेंद्रवर्मा संपूर्ण राजाओंके साथ जयवर्माकी सेनाको मारकर नगरको घेर बैठा है। इसलिये अपने नाशको देखते हुये संपर्ण देशवासी इधर उधर भागते हैं।

संस्कृत बनाओ—

मणिवतदेशवर्ती एक दारा नामक नगर है क्षत्रियवंशी मणिमाली नामक राजा उस नगरकी रक्षा करता था। उसके (तदीय) मणिशेखर नामक पुत्र था। वह राजा इंद्रिय सुखोंको अति भोगता था। किसी समय उसने अपने शिरमें (स्वशिरस्थं) श्वेत बालको देखा। उसको देखकर अपना मृत्युसमय निकट जाना। इसलिये राज्यभार पुत्रको देकर (पुत्रनिक्षिप्तराज्यभारः) वह वनको चलागया और वहां गुणसागर मुनिके समीप दीक्षाली तथा जैनसिद्धांत पढा। अंतमें जब कि उग्र तपस्वी होगया तब एकाकी विहार करनेलगा (विहरति स्म) राजन्! इस तरह विहार करते २ (विहरन्) वह उज्जयिनी पहुंचा;

और वहां श्मशानभूमिस्थ होकर ( सन् ) ध्यान करने लगा। उस समय रात थी इसलिये एक मंत्रवादी-जातिका ( जात्या ) कोली (कौलिकः) वैताली विद्याको सिद्ध करनेके लिये ( साधयितुं ) वहां आया। और उसके (तदीय ) शरीरको मृत समझा इसलिये उसपर उसने ( तत्र ) अग्नि जलाई।

हिंदी बनाओ—

श्मशानभूमिमागत्य जिनदत्तादयः श्रावका मां भक्त्या प्रणतवंतः। मदीयां दुरवस्थां विलोक्य परमदुःखिताः संजाताः। केन दुष्टेन महानुपसर्गोऽयं रचित इति क्रुध्यन् ( क्रोधकरता हुआ ) जिनदत्तो मामुत्थाप्य ( उठाकर ) स्वगृहमानीतवान्। एवं तदा एव कंचित् वैद्यमाहूय ( बुलाकर ) मदीयां व्याधिं दूरीकर्तुमौषधिं याचितवान्। वैद्येन कथितं-भोः जिनदत्त! रोगोऽयमसाध्योऽतो लाक्षामलतैलं विना एतदीयं ( इसका ) दूरीभवन—( दूर-होना) मशक्यं। तद् तैलमानेतुं यतस्व। अत्र एव सोमशर्मनामा ब्राह्मणो निवसति। तदीयं गृहं गत्वा तत् तैलमानय" इति। अथ-तद् गृहं गतो जिनदत्तस्तत्र तुंकारीनामधेयां ब्राह्मणभार्यां दृष्टवान्। एवं तां भगिनी( बहिन ) शब्देन संबोध्य (बुलाकर) तैलं च याचितवान्। तयोक्तं श्रेष्ठिन्! निर्भयः सन् मद्गृहं प्रविश्य तैलं च गृहाण ( लेलेओ ) जिनदत्तस्तत्र गत्वा घटमेकं गृहीत्वा चलितुं यदा प्रारब्धवान् तदा एव स घटः पतति स्म तथा तत्रस्थं सर्वं तैलं च विकीर्णं।

शुद्ध करो—

१ शीतं रविर्भवतः शीतरुचिः प्रतापी,
स्तब्धो नभो जलनिधी सरिदम्बुतृप्तः।
स्थायी मरुद् विदहनं दहनोपि जातु ( कदाचित् )
लोभानलस्तु न कदाचिद ( द् अ ) दाहकं स्यात्।

इति श्रुत्य तेन गदितवान्। भोः पंडितः त्वं सत्यं उक्तं एवमेव पूर्वैः शास्त्रज्ञैः अपि उपदिष्टवंतः।

२ ब्रह्मारण्यस्थः कर्पूरतिलको नाम हस्तीः वर्तते। तं अवलोक्त्वा सर्वैः शृगालैः चिंततः। यदि अयं केन अपि उपायेन मृत्युं गच्छति तदा अस्माकं [हमारा] एतद् देहेन मासचतुष्टयपर्यंतं भोजनं भोष्यति। तत्र एकेन शृगालेन प्रतिज्ञातवान् अहं बुद्धिप्रभावेण अयं मारणीयः। अनंतरं स वंचकः कर्पूरतिलकसमीपं गत्य साष्टांगपातं प्रणत्वा गदितः। देव! दृष्टिप्रसादं कुरु। हस्ती गदितः। कः त्वं? कुतः समायातः? स उक्तं-जंबुकोऽहं सर्वै वनवासिभिः मिलित्य भवत्सकाशं प्रस्थापितवान् यद् विना राज्ञेण अवस्थातुं न युक्तं। तद् अत्र वनराज्यं कर्त्तुं भवान् सर्वस्वामिगुणोपेतः निरुपितवान् तद् यथा लग्नसमयो न विचलतः तथा कृत्वा शीघ्र आगम्यंतां देवेन। इति निगदित्वा उत्थित्वा च चलितवान्। ततोऽसौ राज्यलोभाकृष्टः कर्पूरतिलकः शृगालमार्गेण धावन्तः महापंकनिमग्नौ जाते ततः तेन हस्तिया उक्तं। मित्रः शृगाल! किम् अधुना विधेयं पंकमग्नवान् अहं प्राणा त्यजति। परावृत्वा पश्य। शृगालो गदितः। देव! मदीयपुच्छकावलंबनं कृत्य उत्तिष्ठ। यद् मदीयं वचनं विश्वस्तं तद् अनुभूयेतां अशरणः दुःखं।

## चतुर्थी विभक्ति।[१४]

### प्रथम पाठ।

१ श्रावकः छात्राय पुस्तकं वितरति—श्रावक विद्यार्थीके लिये पुस्तक देता है।

---

१४—कर्ता-कर्मके द्वारा जिसको प्राप्त करै उसे संप्रदान कहते हैं। जिसकी संप्रदान संज्ञा होती है उस शब्दसे चतुर्थी विभक्ती लानेका नियम है। जैसे श्रावक छात्राय आदि वाक्यमें कर्ता श्रावक है वह कर्म जो पुस्तक है उसकेद्वारा छात्रको प्राप्त करता है इसलिये छात्र शब्दसे चौथी विभक्ती हुई। अथवा—जिसके लिये कोई चीज दो और उसे फिर वापिस न लो तो जिसके लिये वह चीज दी गई है उससे चतुर्थी विभक्ती लायी जायगी।

दातव्यं भवति विदुषा संयताय अन्नशुद्धं—विद्वानको संयमीके लिये शुद्ध अन्न देना चाहिये।

नमः श्रीवर्द्धमानाय—श्रीवर्द्धमान् भगवानके लिये नमस्कार है।

मुनये चतुर्विधं दानं देयं—मुनिको चार तरहका दानदेना चाहिये।

बंधवे मोदको रोचते—बंधुको लाडू अच्छा लगता है।

गुरवे किं न प्रदेयं—गुरुको क्या देने योग्य नहीं है।

दात्रे कोऽपि न क्रुध्यति—दाताके लिये कोई भी क्रोध नहीं करता है।

पित्रे नमः—पिताको नमस्कार है।

अयं प्रस्तावः बालकाभ्यां सुखकरः—यह प्रस्ताव दो बालकोंके लिये सुखकारी है।

अश्वाभ्यां घासः आहृतः—दो घोडोंके लिये घास लाई गई है।

फलानि कपिभ्यां सुखानि—फल दो बंदरोंके लिये सुखकर हैं।

दुग्धं अहिभ्यां हितं—दूध दो सांपोंको हितकर है।

शिशुभ्यां फले आनीते—दो लडकोंको दो फल लाये गये हैं।

बंधुभ्यां चिरंजीवितं भवतु—दो भाई चिरायु हों।

पितृभ्यां नमः—माता पिताको नमस्कार है।

दातृभ्यां आशिषः प्रदत्तास्तैः—उनने दो दाताओंको आशीर्वादें दी।

---

१५–नमः, स्वस्ति, स्वाहा, वषड्, स्वधा, हित और "अलं" के पर्याय वाची शब्द जिसकेलिये प्रयोगमें लाये जाय उस शब्दसे चौथी विभक्ती होती है। १६–रुचि [ अच्छा लगना ] अर्थ वाली धातुओंका प्रयोग करने पर जो प्रीयमाण [ जिसे अच्छी लगे ] होगा उससे चौथी विभक्ती लायी जायगी जैसे ऊपरके वाक्य में लाडू बंधुको अच्छा लगता है तो बंधु शब्दसे चौथी विभक्ती होती है। १७–क्रोध, द्रोह, ईर्ष्या, असूया अर्थ वाली धातुओंके योगमें जिसके प्रति क्रोधादिक किये जाय उससे चौथी विभक्ती होती है।

१८–जहा "के लिये" एसा अर्थ मालूम पडे उस जगह जिस शब्द से "के लिये" का संबंध हो उससे चौथी विभक्ती होती है। १९–कल्याण, और आयु अर्थवाले शब्दोंके योगमें यदि आशीर्वाद हो तो जिसके लिये आशीर्वाद दिया गया है उस शब्दसे चौथी विभक्ती होती है।

३ बालकेभ्य मिष्टान्नं स्वदते बालकोंको मिठाई अच्छी लगती है।

मुनींद्रेभ्यो नमो नमः—मुनींद्रोंके लिये वार वार नमस्कार है।

मुनिभ्यः दानं देयं—मुनियोंको दान देना चाहिये।

कपिभ्यः दुःखं न विधेयं—बंदरोंको दुख न करना चाहिये।

गुरुभ्यः सर्वदा नमः—गुरुओंको हमेशा नमस्कार है।

साधुभ्यः कल्याणं भवतु—साधुओंका कल्याण हो।

उपकर्तृभ्य क्षेमं भवतु—उपकारियोंका कल्याण हो।

संस्कृत बनाओ—

पात्रके लिये धन देना योग्य है। मनियोंको जो भोजन देते हैं वे पुण्यभाग् होते हैं। दुखी लोग सुख चाहते हैं (स्पृहयंति) एक सेठने विद्यार्थियोंको पस्तकें बांटी। वह मल्ल उस मल्लके लिये काफी है (अलं)। लडकोंको कटु चीज अच्छी नहीं लगती। जीवंधरने साधुओंके लिये धर्मको उपदेशा। भव्यलोगोंका चिरजीवन हो। रथके लिये लकडी लाओ।

---

## द्वितीय पाठ।

### व्यंजनांत पुंलिंगशब्द

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

| | | |
|---|---|---|
| जलमुचे | जलमुग्भ्यां | जलमुग्भ्यः। |
| परिव्राजे | परिव्राड्भ्यां | परिव्राड्भ्यः। |
| सम्राजे | सम्राड्भ्यां | सम्राड्भ्यः। |
| पापकृते | पापकृद्भ्यां | पापकृद्भ्यः। |
| बुद्धिमते | बुद्धिमद्भ्यां | बुद्धिमद्भ्यः। |
| बलवते | बलवद्भ्यां | बलवद्भ्यः। |
| गायते | गायद्भ्यां | गायद्भ्यः। |
| सुहृदे | सुहृद्भ्यां | सुहृद्भ्यः। |

| | | |
|---|---|---|
| राज्ञे | राजभ्यां | राजभ्यः। |
| मूर्द्ध्ने | मूर्द्धभ्यां | मर्द्धभ्यः। |
| दुरात्मने | दुरात्मभ्यां | दुरात्मभ्यः। |
| स्वामिने | स्वामिभ्यां | स्वामिभ्यः। |
| मंत्रिणे | मंत्रिभ्यां | मंत्रिभ्यः। |
| चंद्रमसे | चंद्रमोभ्यां | चंद्रमोभ्यः। |
| विदुषे | विद्वद्भ्यां | विद्वद्भ्यः। |
| जग्मुषे | जग्मिवद्भ्यां | जग्मिवद्भ्यः। |
| ज्यायसे | ज्यायोभ्यां | ज्यायोभ्यः। |

सर्वादि

| | | |
|---|---|---|
| सर्वस्मै | सर्वाभ्यां | सर्वेभ्यः। |
| तस्मै | ताभ्यां | तेभ्यः। |
| यस्मै | याभ्यां | येभ्यः। |
| कस्मै | काभ्यां | केभ्यः। |
| अस्मै | आभ्यां | एभ्यः। |
| अमुष्मै | अमूभ्यां | अमीभ्यः। |
| मह्यं | आवाभ्यां | अस्मभ्यं। |
| तुभ्यं | युवाभ्यां | युष्मभ्यं। |

संस्कृत बनाओ—

उन महात्मा लोगोंको नमस्कार है। विद्वानोंके लिये कल्याण हो। स्वामीके लिये सेवक प्राणोंको भी देदेता है। छोटे भाइयोंके लिये वडे भाई शुभकामनायोंको करते हैं। सबके लिये सुख चाहो। राजा मंत्रियों पर क्रोध करता है। मित्र [ सुहृद् ] के लिये दो किताबें दो। पाप करनेवालेको धर्मका उपदेश दो। तपस्वियोंके लिये चतुर्विधदान देना योग्य है। मुझे विद्वानोंकी संगति [ विद्वत्संगति ] अच्छी लगती है। तुम्हारा कल्याण हो।

## तृतीय पाठ ।

### स्त्रीलिंग

| | | |
|---|---|---|
| कन्यायै | कन्याभ्यां | कन्याभ्यः । |
| बालायै | बालाभ्यां | बालाभ्यः । |
| मत्यै | मतिभ्यां | मतिभ्यः । |
| ऊर्म्यै | ऊर्मिभ्यां | ऊर्मिभ्यः । |
| नद्यै | नदीभ्यां | नदीभ्यः । |
| तस्थुष्यै | तस्थुषीभ्यां | तस्थुषीभ्यः । |
| रेण्वै | रेणुभ्यां | रेणुभ्यः । |
| धेन्वै | धेनुभ्यां | धेनुभ्यः । |
| वध्वै | वधूभ्यां | वधूभ्यः । |
| चम्वै | चमूभ्यां | चमूभ्यः । |
| मात्रे | मातृभ्यां | मातृभ्यः । |
| दुहित्रे | दुहितृभ्यां | दुहितृभ्यः । |
| स्रजे | स्रग्भ्यां | स्रग्भ्यः । |
| त्वचे | त्वग्भ्यां | त्वग्भ्यः । |
| विपदे | विपद्भ्यां | विपद्भ्यः । |
| परिषदे | परिषद्भ्यां | परिषद्भ्यः । |
| वीरुधे | वीरुद्भ्यां | वीरुद्भ्यः । |
| क्षुधे | क्षुद्भ्यां | क्षुद्भ्यः । |
| योषिते | योषिद्भ्यां | योषिद्भ्यः । |
| सरिते | सरिद्भ्यां | सरिद्भ्यः । |
| सर्वस्यै | सर्वाभ्यां | सर्वाभ्यः । |
| अपरस्यै, अपरायै | अपराभ्यां | अपराभ्यः । |
| अन्यस्यै | अन्याभ्यां | अन्याभ्यः । |
| तस्यै | ताभ्यां | ताभ्यः । |

| | | |
|---|---|---|
| यस्यै | याभ्यां | याभ्यः। |
| कस्यै | काभ्यां | काभ्यः। |
| अस्यै | आभ्यां | आभ्यः। |
| अमुष्यै | अमूभ्यां | अमूभ्यः। |

संस्कृत बनाओ—

१। जिन (यदीय) नारियोंकी संतानसे यह पृथ्वी सफल है उनको मैं चाहती हूं ( स्पृहयामि )

२। मुझे संतुष्ट करनेके लिये ( परितर्पयितुं ) ज्ञाति मित्रादि कोई भी समर्थ नहीं हैं।

३। एक समय राजा मित्रोंके साथ वन देखने [वनदर्शन] गया।

४। पापको नष्ट करनेके लिये [ पापनाश ] बहुत दूर जाकरके भी मुनि दर्शन करना चाहिये।

५। इस लड़कीके लिये वर ढूंढना चाहिये [ अन्वेष्य ]

६। सभाके लिये योग्य योग्य सभासद ढूंढने चाहिये।

७। गायको भूसा [ बुस ] अच्छा लगता है

८। माताके लिये हमेशा नमस्कार है। इसके सिवाय [ विहाय ] उसके लिये हम क्या कर सके हैं? जो उपकारके लिये काफी हो [ अलं ]

---

## चतुर्थ पाठ।

### नपुंसकलिंग

| | | |
|---|---|---|
| कुसुमाय | कुसुमाभ्यां | कुसुमेभ्यः। |
| दानाय | दानाभ्यां | दानेभ्यः। |
| वारिणे | वारिभ्यां | वारिभ्यः। |
| मधुने | मधुभ्यां | मधुभ्यः। |
| सानुने | सानुभ्यां | सानुभ्यः। |

| | | |
|---|---|---|
| श्रीमते | श्रीमद्भ्यां | श्रीमद्भ्यः । |
| गुणवते | गुणवद्भ्यां | गुणवद्भ्यः । |
| शर्मणे | शर्मभ्यां | शर्मभ्यः । |
| कर्मणे | कर्मभ्यां | कर्मभ्यः । |
| पयसे | पयोभ्यां | पयोभ्यः । |
| चेतसे | चेतोभ्यां | चेतोभ्यः । |
| ज्योतिषे | ज्योतिर्भ्यां | ज्योतिर्भ्यः । |
| हविषे | हविर्भ्यां | हविर्भ्यः । |
| धनुषे | धनुर्भ्यां | धनुर्भ्यः । |
| सर्वस्मै | सर्वाभ्यां | सर्वेभ्यः । |
| तस्मै | ताभ्यां | तेभ्यः । |
| अमुष्मै | अमूभ्यां | अमीभ्यः । |
| अस्मै | आभ्यां | एभ्यः । |

## चतुर्थी विभक्तीका व्यवहार

ज्ञातारं (विश्वतत्त्वानां) वंदे तद्गुणलब्धये । — [समस्ततत्त्वोंके] ज्ञाताको उसके गुणकी प्राप्तिके लिये मैं नमस्कार करता हूं

श्रयामि तानमलपदाप्तये यतीन्—उन यतियोंको निर्मलपदकी प्राप्तिकेलिये [आश्रयण करता हूं।

ते गुरवो विमुक्तये भवंतु—वे गुरु मुक्तिके लिये हों ।

स राजा राज्यस्थित्यै दंड्यान् दंडितवान् । — वह राजा राज्यकी स्थितिके लिये अपराधियोंको दंड देता था ।

ते प्रसूतये नारीरुद्वहंते स्म—वे संतानके लिये स्त्रियोंको विवाहते थे ।

सा बाला भवता विदेशकाय वितीर्णा-वह लडकी आपने विदेशीके लिये दी है

इति दूतमसौ विसृज्य राजाऽजितसेनाय कार्यं कथितवान् । — इसतरह दूतको विदाकरके राजाने अजितसेनके लिये कार्य कहा ।

राजा प्रजायै राज्यभारमावहति स्म । — राजाने प्रजाके लिये राज्यभारको धारण किया ।

| | |
|---|---|
| मिपतिः पत्न्यै तत्कथयन् अति-क्रांतमपि मार्गं न ज्ञातवान्। | राजाने पत्नीके लिये वह बात कहते हुये बीता हुआ मार्ग भी न जाना। |
| दृष्टमात्रोऽपि गिरिर्गरीयान् प्रमोदाय भवति स्म। | वह देखागया ही महान् पर्वत हर्षके लिये हुआ। |
| सभार्याय तस्मै राज्ञे सर्वाः प्रजा अर्हणां कृतवत्यः। | पत्नीसहित उस राजाकी सब प्रजाने पूजाकी। |
| योद्धारः शस्त्रेभ्यः तोयं ददंति | योद्धा लोग शस्त्रोंपर जल चढ़ाते हैं [ देते हैं। |
| धर्मार्थकामसेवकाय राज्ञे श्लाघते लोकः। | धर्म अर्थ कामको सेवनेवाले राजाकी लोग प्रशंसा करते हैं। |
| मह्यं धर्मः स्वदते | मुझे धर्म अच्छा लगता है। |
| निर्धना धनाढ्याय शतानि रूप्यकाणि धारयंति। | निर्धन लोग धनाढ्योंके सैंकड़ों रुपये धारते हैं [ कर्जा करते हैं ]। |
| यत्रस्था जनाः-अर्थं धर्माय सेवंते कामं संतानवृद्धये। | जहाके लोग-धनको धर्मके लिये, कामको संतानवृद्धिके लिये सेवते हैं। |

मया छात्राय पुस्तकं प्रतिश्रुतं। मैंने विद्यार्थीकेलिये एक पुस्तककी प्रतिज्ञाकी।

पापिनो धार्मिकाय द्रुह्यंति—पापी लोग धर्मात्माका द्रोह करते हैं।

| | |
|---|---|
| संयमाय श्रुतं धत्ते पुमान् धर्माय संयमं। | मनुष्य संयमके लिये शास्त्र और धर्मके लिये संयमको धारण करता है। |
| धर्मं मोक्षाय मेधावी धनं दानाय भक्तये। | बुद्धिमान् आदमी धर्मको मोक्षके लिये धनको दान और भक्तिके लिये धारण करते हैं |

इदं मंगलाचरणं विघ्नध्वंसाय अलं—यह मंगलाचरण विघ्नध्वंसके लिये काफी है

| | |
|---|---|
| "तुष्ट्या ददत् स्वसुतजन्म निवेदयद्भ्यो देयं न देयमित्यथवा क्षितीशः" नो बोधति स्म। | अपने पुत्रके जन्मको कहनेवालोंकेलिये संतोषसे दान देता हुआ राजा देय और अदेयको नहीं समझता हुआ। |

---

१—श्लाघ्, न्हुङ्, स्था, शप धातुके योगमें जिसके श्लाघादिक किये जाते हैं उससे चौथी विभक्ती होती है।

नाम श्रीशब्दानुगतं कृतं मंगलाय—मंगलके लिये श्रीशब्दसे सहित नाम रक्खा

इति [ त्या ] आशास्य तं [ मा ] इस तरह आशीर्वाद और धैर्य देकर

आश्वास्य कृच्छ्रं स तपसे गतः। कष्टपूर्वक वह तपके लिये वनको गया।

ते विद्याभ्यासाय वाराणसीमागताः— वे विद्या पढने काशी आये।

संस्कृत बनाओ—

१। कुमार! हमें आपके [ भवदीय ] वचन अतिप्रिय लगते हैं। कृपाकर हमें ठंडे ही फल दीजिये।

२। श्रेणिकने चेलनाके लिये महादेवी पद प्रदान किया।

३। महाराज पुत्रके लिये युवराजपद देकर संसारसुखको भोगते हुवे

४। वह पुत्रके लिये मुनिसे प्रार्थना करता है।

५। वे दोनों धनके लिये परस्परमें [ परस्परं ] कलह करते थे।

६। उन स्त्रियोंने राजसभामें जाकर राजासे निवेदन किया।

७। अभयकुमारने उन स्त्रियोंको लानेके लिये नौकरसे कहा।

८। माता पुत्रके लिये दुख कभी नहीं चाहती। पर पुत्र माताके लिये कभी २ दुःख पहुंचाता है [ यच्छति। ]

९। कुमारने सब लोगोंसे यह बात कहकर वसुमित्राको पुत्र दिया।

१०। यदि आप मोक्षके लिये ही तप करते हैं तो वृद्धावस्था पाकर [ प्राप्य ] करना,, ऐसा उस दुश्चरित्राने मुनिसे कहा।

---

# पंचमीविभक्ती[२०]।

## प्रथम पाठ।

### स्वरांत शब्द

१ भृत्यः अश्वात् पतति—सेवक घोडेसे गिरता है।

अहं सार्थात् अवहीनः—मैं सगसे छूट गया।

---

[२०]—जिस पदार्थसे साक्षात् या बुद्धि द्वारा किसी पदार्थका वियोग मालूम पडे तो उस पदार्थके अर्थको कहनेवाले शब्दसे पांचवीं विभक्ती होती है। जैसे—

देवदत्तो जिनदत्ताद् आगतः—देवदत्त जिनदत्तके पाससे आया।

शरः शृंगाद् जायते—बाण शींगसे उत्पन्न होता है।

अंकुरो बीजाद् अवरोहति—अंकुर बीजसे उगता है।

नद्यः अद्रेः उत्पतंति—नदिया पहाडसे गिरती हैं।

अहेः बालो बिभेति—सांपसे बालक डरता है।

पिता गुरोः नान्यः—पिता गुरुसे भिन्न नहीं है।

दस्यो धनं रक्षति—चोरसे धनकी रक्षा करता है।

गृहीतुः दाता श्रेष्ठः—लेनेवालेसे देनेवाला अच्छा है।

हंतुः निर्बलो बिभेति—मारनेवालेसे निर्बल डरता है।

२ वृक्षाभ्या फलानि पतंति—दो पेडोंसे फल गिरते हैं।

आसनाभ्या उत्तिष्ठेते छात्रौ—दो आसनोंसे दो विद्यार्थी उठते हैं।

शिशुः व्याघ्राभ्या रक्षितः—दो वाघोंसे लडकेकी रक्षाकी।

छात्रैरियं विद्या मुनिभ्या शिक्षिता—विद्यार्थियोंने यह विद्या दो मुनियोंसे सीखी

गुरुभ्या के श्लाघ्यतराः—दो गुरुओंसे अधिक कौन प्रशंसनीय है।

अहं पितृभ्या सदाचारं लब्धवान्—मैने माता और पितासे सदाचार पाया।

३ अलसाश्छात्रा उपाध्यायेभ्य अंतर्दधते—आलसी विद्यार्थी उपाध्यायोंसे छिपते हैं।

माथुराः पाटलिपुत्रकेभ्यः आढ्यतराः—मथुरावासी लोग पटनावासियोंसे अधिक धनाढय हैं।

जना जिनरथोत्सवं प्रासादेभ्यः पश्यंति—लोग जिनरथोत्सवको मकानोंसे देखते हैं।

---

'अश्वात् भृत्य पतित' इस उदाहरणमें घोडेसे नौकर वियुक्त साक्षात् मालूम होता है तो घोडेके अर्थवाले अश्व शब्दसे पाचवीं विभक्ती आती है इसीप्रकार पापसे डरता है इस उदाहरणमें 'पापसे दु ख होता है एसा विचार कर मनुष्य बुद्धिसे उसके पास जाता है फिर उसको भयका कारण जान लौट आता है तो पाप शब्दसे पाचवी विभक्ती होगी यहां बुद्धि द्वारा वियोग मालूम होता है। संक्षेपमें—जहा हिंदीमें 'से' लगता है वहा संस्कृतमें पाचवी विभक्ती होती है।

गीतानि ग्रथिकेभ्यः शृणोति राजा—राजा गीतोंको नटोंसे सुनता है।
कृषीवलः यवेभ्यो पशून् वारयति—किसान जौके खेतोंसे पशुओंको-
अहिभ्य सर्वदा भयं कार्यं—सांपोंसे सर्वदा भय करना चाहिये [ रोकता है।
मुनिभ्यः उपदेशः श्रोतव्यः—मुनियोंसे उपदेश सुनना चाहिये।
गुरुभ्य विनयपूर्वकं विद्या पठनीया—गुरुओंसे विनयपूर्वक विद्या पढनी-
दस्युभ्यः द्रव्यं रक्षणीयं—चोरोंसे द्रव्यकी रक्षा करनी चाहिये [ चाहिये।
हंतृभ्यो दूरीभवनमेव श्रेयः—हंताओंसे दूर होनाही अच्छा है।
दातृभ्यो धनानि याचति भिक्षुकाः—दाताओंसे भिखारी धन मागते हैं।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

विभावसोः, अंशुभ्यः, गिरेः, मुनेः, शिशुभ्यः, अधर्मात्, कलेः, ग्रामाभ्यां, शिक्षयितुः, अध्ययनात्, भोजनात्, शत्रुभ्यः, नेतृभ्यः, वक्तृभ्यां, श्रोतुः।

संस्कृत बनाओ—

१ हमेशा पापसे दुःख होता है इसलिये इसको छोडो।
२ जो धर्ममें प्रमाद करता है वह अपनी हानि चाहता है।
३ गांवसे बाहिर चांडालों के घर होते हैं।
४ पर्वत समुद्रसे एक योजन है। वहां [ तत्र ] बहुत बंदर हैं।
५ द्वारपाल से यह वृत्तांत सुन कर राजा सिंहासन से उठा।
६ पूर्वजन्मकृतपुण्यसे जीव सुखी होते हैं।
७ अन्य से क्या यह जीव शरीरसे भी वियुक्त होजाता हैं, ऐसा विचारकर राजा संग्रामसे विरत हुआ।

---

२१—प्रमाद, निंदा, विराम और भय अर्थवाली धातुओंके योगमें जिससे प्रमाद आदि किये जाय उससे पांचवी विभक्ती होती है। जैसे "धर्ममें प्रमाद करता है" इस वाक्यमें प्रमाद धर्मसे किया गया है तो धर्म शब्दसे पांचवी विभक्ती होगी।

८ मुनि लोग गृहस्थोंके पाससे पूजाके योग्य हैं। [धानीको आया
९ सुधर्माचार्यसे धर्मोपदेश सुनकर श्रेणिक समवशरणसे राज-
१० जिसतरह मियान [ कोप ] से तलवार भिन्न है उसीतरह [ तथा एव ] शरीरसे आत्मा अलग है।

हिंदी बनाओ—

१ मित्र! विरम त्वं निष्फलात् आरम्भात्।
२ तदीयसंगात् [ द ] अखिलोऽपि [ ही ] भीरुरन्यो जनः शूरतरो बभूव [ हुआ ]।
३ अन्योन्यकृताद् स्पर्धाद् इव गुणा वृद्धिं गच्छंति स्म।
४ पितु [ पिताकी ] निंदेशाद् [ द ] अथ सुदपांगीं स राजकन्यां विधिना [नो] उपयेमे। [ न युक्तः।
५ दुष्कर्मक्षयात् कथंचित् मानुषजन्म लब्ध्वा स्वहिताय प्रमादो
६ यावत् इमानि इंद्रियाणि प्रबलानि तावद् एव दुःखितं आत्मानं प्रयत्नात् भवात् यूयं मोचयितुं यतध्वं।
७ इति क्षितीशः सह शिक्षयाऽसौ विश्राणयामास [ वितीर्णवान् ] सुताय लक्ष्मीं। सोऽपि प्रतीयेष [स्वीकरोतिस्म] गुरूपरोधात् ( गुरुके आग्रहसे )।
८ न काचिद् [दी] ईहा कृतकृत्यभावात् न च क्वचित् प्रेम शमत्वयोगात् [शांतिगुणसंयोगात्] इयं हि कल्याणकरी प्रवृत्तिर्जगद् हिताय [चैव] एव [भवादृशानां]।
९ नराधिप! त्वां प्रियविप्रयुक्तं [प्रियरहितं] विलोक्य दिव्येन सुलोचनेन। गुणानुरागाद् [द] अहमागतोऽस्मि [ आया हूं ]।

---

## द्वितीय पाठ।

### व्यंजनांत-पुंलिंग

१ जलमुचः वारि पतति—मेघसे पानी गिरता है।

परिव्राज उपदेशः श्रोतव्यः—संन्यासीसे उपदेश सुनना चाहिये।

सम्राज शत्रव पलायंते—चक्रवर्तीसे वैरी भागते हैं।

पापकृत भयमुचित—पापीसे डरना योग्य है।

बुद्धिमत शास्त्रमध्येयं—बुद्धिमानसे शास्त्र पढना चाहिये।

बलवत निर्बलो बिभेति—बलवानसे निर्बल डरता है।

गायत गीतं श्रुतवान् राजा—राजाने गानेवालेसे गीत सुना।

सुहृद अन्य स्वं न द्रष्टव्यं—मित्रमे भिन्न अपनेको न समझना चाहिये।

राज्ञ इतरः कोऽन्यः प्रजा रक्षति—राजाके सिवाय और कोन प्रजाकी रक्षा करता है।

मूर्ध्न शिरस्त्राणं पतितं—शिरसे टोपी गिरगई।

अश्मन वह्निर्वहिर्गतः—पत्थरसे अग्नि निकल आई।

स्वामिन अधिको धार्मिको भृत्यः—स्वामीसे नोकर अधिक धार्मिक है।

चन्द्रमस ज्योत्स्नाः निस्सरति—चन्द्रमासे चादनी निकलती है।

विद्वस मूर्खः पराजयते—विद्वान्से मूर्ख हार जाता है।

ज्यायस भेतव्यं—बडेसे डरना चाहिये।

नोट—व्यंजनांत शब्दोंके पंचमी विभक्तीके द्विवचन और बहुवचनके रूप चतुर्थी विभक्तिके रूपोंके समान होते हैं इसलिये यहां दुबारा नहीं लिखे गये हैं।

संस्कृत बनाओ।

१। राजासे बढकर कोई उपकारी नहीं है इसलिये उसके साथ विरोध न करना चाहिये।

२। हिमवान् [ हिमवत् ] से गंगा और महाहिमवान्से रोहित् नदी निकली है।

३। हे राजन्! मैंने तेरा ( त्वदीय ) वृत्तांत सुधर्मनामा मुनींद्रसे सुना है।

४। देवोंसे मनुष्य वर मांगते हैं।

५। विद्वान्से मूर्ख दुःखी हैं। ६ छोटोंसे भी विद्या पढनी चाहिये।

| | एक० | द्विव० | बहुव० | एक० | द्विव० | बहुव० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| च. | पत्ये | पतिभ्यां | पतिभ्यः | ग्रामण्ये | ग्रामणीभ्यां | ग्रामणीभ्यः। |
| पं. | पत्युः | पतिभ्यां | पतिभ्यः | ग्रामण्यः | ग्रामणीभ्यां | ग्रामणीभ्यः। |
| ष. | पत्युः | पत्योः | पतीनां | ग्रामण्यः | ग्रामण्योः | ग्रामण्यां। |
| स. | पत्यौ | पत्योः | पतिषु | ग्रामण्यां | ग्रामण्योः | ग्रामणीषु। |

| | सुधीशब्द | | | क्रोष्टुशब्द | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तृ. | सुधिया | सुधीभ्यां | सुधीभिः | क्रोष्ट्रा, क्रोष्टुना | क्रोष्टुभ्यां | क्रोष्टुभिः। |
| च. | सुधिये | सुधीभ्यां | सुधीभ्यः | क्रोष्ट्रे, क्रोष्टवे | क्रोष्टुभ्यां | क्रोष्टुभ्यः। |
| पं. | सुधियः | सुधीभ्यां | सुधीभ्यः | क्रोष्टुः, क्रोष्टोः | क्रोष्टुभ्यां | क्रोष्टुभ्यः। |
| ष. | सुधियः | सुधियोः | सुधियां | क्रोष्टुः, क्रोष्टोः | क्रोष्ट्रोः, क्रोष्ट्वोः | क्रोष्टूनां। |
| स. | सुधियि | सुधियोः | सुधीषु | क्रोष्टौ, क्रोष्टरि | क्रोष्ट्रोः, क्रोष्ट्वोः | क्रोष्टुषु। |

| | दीर्घ ऊकारांत खलपूशब्द | | | लूशब्द | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तृ. | खलप्वा | खलपूभ्यां | खलपूभिः | लुवा | लूभ्यां | लूभिः। |
| च. | खलप्वे | खलपूभ्यां | खलपूभ्यः | लुवे | लूभ्यां | लूभ्यः। |
| पं. | खलप्वः | खलपूभ्यां | खलपूभ्यः | लुवः | लूभ्यां | लूभ्यः। |
| ष. | खलप्वः | खलप्वोः | खलप्वां | लुवः | लुवोः | लुवाम्। |
| स. | खलप्वि | खलप्वोः | खलपूषु | लुवि | लुवोः | लूषु। |

---

३—नी शब्दके रूप इसके समान होंगे परंतु सप्तमीके एक वचनमें 'नियां' रूप होगा। ४ दृन्भू, करभू, पुनर्भू, वर्षाभूको छोडकर शेष शब्द जिनके अंतमें 'भू' है उनके रूप 'लू' के समान होते हैं और दृन्भू आदि चारोंके 'खलपू' के समान

| | एक. | द्वि. | बहु | एक | द्वि | बहु. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ओकारात गोशब्द | | | ऐकारात रैशब्द | | |
| तृ. | गवा | गोभ्यां | गोभिः | राया | राभ्यां | राभिः। |
| च. | गवे | गोभ्यां | गोभ्यः | राये | राभ्यां | राभ्यः। |
| पं. | गोः | गोभ्यां | गोभ्यः | रायः | राभ्यां | राभ्यः। |
| ष. | गोः | गवोः | गवां | रायः | रायोः | रायां। |
| स. | गवि | गवोः | गोषु | रायि | रायोः | रासु। |
| | औकारात ग्लौशब्द | | | जकारात भिषज्[1]शब्द | | |
| तृ. | ग्लावा | ग्लौभ्यां | ग्लौभिः | भिषजा | भिषग्भ्यां | भिषग्भिः। |
| च. | ग्लावे | ग्लौभ्यां | ग्लौभ्यः | भिषजे | भिषग्भ्यां | भिषग्भ्यः। |
| पं. | ग्लावः | ग्लौभ्यां | ग्लौभ्यः | भिषजः | भिषग्भ्यां | भिषग्भ्यः। |
| ष. | ग्लावः | ग्लावोः | ग्लावां | भिषजः | भिषजोः | भिषजां। |
| स. | ग्लावि | ग्लावोः | ग्लौषु | भिषजि | भिषजोः | भिषक्षु। |
| | श्वन् शब्द | | | युवन् शब्द | | |
| तृ. | शुना | श्वभ्यां | श्वभिः | यूना | युवभ्यां | युवभिः। |
| च. | शुने | श्वभ्यां | श्वभ्यः | यूने | युवभ्यां | युवभ्यः। |
| पं. | शुनः | श्वभ्यां | श्वभ्यः | यूनः | युवभ्यां | युवभ्यः। |
| ष. | शुनः | शुनोः | शुनां | यूनः | यूनोः | यूनां। |
| स. | शुनि | शुनोः | श्वसु | यूनि | यूनोः | युवसु। |
| | नकारात पथिन् शब्द | | | तकारात ददत् शब्द | | |
| तृ. | पथा | पथिभ्यां | पथिभिः | ददता | ददद्भ्यां | ददद्भिः। |
| च. | पथे | पथिभ्यां | पथिभ्यः | ददते | ददद्भ्यां | ददद्भ्यः। |
| पं. | पथः | पथिभ्यां | पथिभ्यः | ददतः | ददद्भ्यां | ददद्भ्यः। |

१—जिन शब्दोंके अंतमें भृज्, सृज्, मृज्, यज् राज्, भ्राज् हैं उनसे तथा परि-ब्राज् युज इन शब्दोंसे भिन्न शब्दोंके रूप इसके समान होंगे।

| | एक. | द्वि. | बहु. | एक. | द्वि. | बहु. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प. | पथः | पथोः | पथां | ददतः | ददतोः | ददतां। |
| स. | पथि | पथोः | पथिषु | ददति | ददतोः | ददत्सु। |
| | पुम्स् शब्द | | | | द्विशब्द | त्रिशब्द |
| तृ. | पुंसा | पुंभ्यां | पुम्भिः | ० | द्वाभ्यां | त्रिभिः। |
| च. | पुंसे | पुंभ्यां | पुंभ्यः | ० | द्वाभ्यां | त्रिभ्यः। |
| पं. | पुंसः | पुंभ्यां | पुंभ्यः | ० | द्वाभ्यां | त्रिभ्यः। |
| ष. | पुंसः | पुंसोः | पुंसां | ० | द्वयोः | त्रयाणां। |
| स. | पुंसि | पुंसोः | पुंसु | ० | द्वयोः | त्रिषु। |

स्त्रीलिंग

| | जरा शब्द | | | | त्रिशब्द | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तृ. | जरसा, जरया | जराभ्यां | जराभिः | ० | ० | तिसृभिः। |
| च. | जरसे, जरायै | जराभ्यां | जराभ्यः | ० | ० | तिसृभ्यः। |
| पं. | जरसः, जरायाः | जराभ्यां | जराभ्यः | ० | ० | तिसृभ्यः। |
| ष. | जरसः, जरायाः | जरसोः, जरयोः | जरसां, जराणां | ० | ० | तिसृणां। |
| स. | जरसि, जरायां | जरसोः जरयोः | जरासु | ० | ० | तिसृषु। |
| | श्रीशब्द[1] | | | | चतुर् शब्द | |
| तृ. | श्रिया | श्रीभ्यां | श्रीभिः | ० | ० | चतसृभिः। |

१ ह्री, भी, धीके रूपभी इसके समान होंगे।

| | एक. | द्विव. | बहुव | एक. | द्विव. | बहुव. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| च. | श्रियै, श्रियै | श्रीभ्यां | श्रीभ्यः | ० | ० | चतसृभ्यः । |
| पं. | श्रियाः, श्रियः | श्रीभ्यां | श्रीभ्यः | ० | ० | चतसृभ्यः । |
| ष. | श्रियाः, श्रियः | श्रियोः | श्रीणां | ० | ० | चतसृणां । |
| स. | श्रियि, श्रियां | श्रियोः | श्रीषु | ० | ० | चतसृषु । |

| | दीर्घ ऊकारांत भू[1]शब्द | | | इर् भागात गिर्[2]शब्द | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तृ. | भुवा | भूभ्यां | भूभिः | गिरा | गीर्भ्यां | गीर्भिः । |
| च. | भुवे | भूभ्यां | भूभ्यः | गिरे | गीर्भ्यां | गीर्भ्यः । |
| पं. | भुवाः | भूभ्यां | भूभ्यः | गिरः | गीर्भ्यां | गीर्भ्यः । |
| ष. | भुवाः | भुवोः | भुवां | गिरः | गिरोः | गिरां । |
| स. | भुवां | भुवोः | भूषु | गिरि | गिरोः | गीर्षु । |

| | भकारांत ककुभ् शब्द | | | | | अप् शब्द |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तृ. | ककुभा | ककुब्भ्यां | ककुब्भिः | ० | ० | अद्भिः । |
| च. | ककुभे | ककुब्भ्यां | ककुब्भ्यः | ० | ० | अद्भ्यः । |
| पं. | ककुभः | ककुब्भ्यां | ककुब्भ्यः | ० | ० | अद्भ्यः । |
| ष. | ककुभः | ककुभोः | ककुभां | ० | ० | अपां । |
| स. | ककुभि | ककुभोः | ककुप्सु | ० | ० | अप्सु । |

| | दिश् शब्द | | | आशिष्शब्द | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र. | दिक् | दिशौ | दिशः | आशीः | आशिषौ | आशिषः । |

१–दृन्भू, करभू, पुनर्भू, वर्षाभूके सिवाय शेष शब्दोंके जिनके कि अंतमें 'भू' है उनके रूप इसके समान होंगे । २–पुर् आदि उर् भागात शब्दोंके रूप भी इसके समान होंगे ।

| | एक | द्विव. | बहुव | एक | द्विव. | बहुव |
|---|---|---|---|---|---|---|
| द्वि. | दिशं | दिशौ | दिशः | आशिषं | आशिषौ | आशिषः। |
| तृ. | दिशा | दिग्भ्यां | दिग्भिः | आशिषा | आशीर्भ्यां | आशीर्भिः। |
| च. | दिशे | दिग्भ्यां | दिग्भ्यः | आशिषे | आशीर्भ्यां | आशीर्भ्यः। |
| पं. | दिशः | दिग्भ्यां | दिग्भ्यः | आशिषः | आशीर्भ्यां | आशीर्भ्यः। |
| ष. | दिशः | दिशोः | दिशां | आशिषः | आशिषोः | आशिषां। |
| स. | दिशि | दिशोः | दिक्षु | आशिषि | आशिषोः | आशीःषु। |

दिव् शब्द

| | एक | द्विव | बहुव |
|---|---|---|---|
| प्र. | द्यौः | दिवौ | दिवः। |
| द्वि | दिवं | दिवौ | दिवः। |
| तृ | दिवा | द्युभ्यां | द्युभिः। |
| च. | दिवे | द्युभ्यां | द्युभ्यः। |
| पं. | दिवः | द्युभ्यां | द्युभ्यः। |
| ष. | दिवः | दिवोः | दिवां। |
| स. | दिवि | दिवोः | द्युषु। |

---

नपुंसकलिंग

अक्षि[1] शब्द कर्तृ शब्द

| | एक | द्विव | बहुव | एक | द्विव | बहुव. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तृ. | अक्ष्णा | अक्षिभ्यां | अक्षिभिः | कर्तृणा | कर्तृभ्यां | कर्तृभिः। |
| च. | अक्ष्णे | अक्षिभ्यां | अक्षिभ्यः | कर्तृणे | कर्तृभ्यां | कर्तृभ्यः। |
| पं. | अक्ष्णः | अक्षिभ्यां | अक्षिभ्यः | कर्तृणः | कर्तृभ्यां | कर्तृभ्यः। |
| ष. | अक्ष्णः | अक्ष्णोः | अक्ष्णां | कर्तृणः | कर्तृणोः | कर्तृणां। |
| स. | अक्ष्णि | अक्ष्णोः | अक्षिषु | कर्तृणि | कर्तृणोः | कर्तृषु। |

१—दधि, अस्थिके रूप भी इसके समान होंगे।

| | नामन् शब्द | | | पायिन् शब्द | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | एक | द्विव. | बहुव. | एक | द्विव. | बहुव. |
| प्र. | नाम | नाम्नी | नामानि | पायि | पायिनी | पायीनि। |
| द्वि. | नाम | नाम्नी | नामानि | पायि | पायिनी | पायीनि। |
| तृ. | नाम्ना | नामभ्यां | नामभिः | पायिना | पायिभ्यां | पायिभिः। |
| च. | नाम्ने | नामभ्यां | नामभ्यः | पायिने | पायिभ्यां | पायिभ्यः। |
| पं. | नाम्नः | नामभ्यां | नामभ्यः | पायिनः | पायिभ्यां | पायिभ्यः। |
| ष. | नाम्नः | नाम्नोः | नाम्नां | पायिनः | पायिनोः | पायिनां। |
| स. | नाम्नि | नाम्नोः | नामसु | पायिनि | पायिनोः | पायिषु। |

अहन् शब्द

| | एक. | द्विव. | बहुव. |
|---|---|---|---|
| प्र. | अहः | अहनी, अह्नी | अहानि। |
| द्वि. | अहः | अहनी, अह्नी | अहानि। |
| तृ. | अह्ना | अहोभ्यां | अहोभिः। |
| च. | अह्ने | अहोभ्यां | अहोभ्यः। |
| पं. | अह्नः | अहोभ्यां | अहोभ्यः। |
| ष. | अह्नः | अह्नोः | अह्नां। |
| स. | अह्नि, अहनि | अह्नोः | अहःसु। |

त्रिलिंग शब्द

| | पंचन् शब्द | षष् शब्द | अष्टन् शब्द |
|---|---|---|---|
| | बहुवचन | बहुवचन | बहुवचन |
| प्र. | पंच | षट् | अष्टौ, अष्ट। |
| द्वि. | पंच | षट् | अष्टौ, अष्ट। |

१–सप्तन्, नवन्, दशन् आदि नकारांत संख्यावाचक शब्दोंके रूप इसके समान होंगे एकोनविंशति [१९] से आगेकी संख्याके अर्थको कहनेवाले सब शब्दोंके रूप एकवचनमें ही चलते हैं और वे अपने समान शब्दवालोंके समान ही होते हैं।

| | बहुवचन | बहुवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| तृ. | पंचभिः | षड्भिः | अष्टभिः, अष्टाभिः। |
| च. | पंचभ्यः | षड्भ्यः | अष्टभ्यः, अष्टाभ्यः। |
| प. | पंचभ्यः | षड्भ्यः | अष्टभ्यः, अष्टाभ्यः। |
| ष. | पंचानां | षण्णां | अष्टानां। |
| स. | पंचसु | षट्सु | अष्टसु, अष्टासु। |

नोट—प्रथमभागके परिशिष्टमें तो जो शब्द दिये हैं और यहां नहीं दिये गये हैं उनके तृतीया आदि विभक्तियोंके रूपोंमें कुछ अंतर नहीं समझना, उनके रूप उन सरिखे शब्दोंके समान ही चलेंगे।

---

# चतुर्थ अध्याय।

## (भ्वादि और तुदादिगणीय धातुओंका विधि [लिङ्] अर्थमें व्यवहार)

### प्रथम पाठ।

### परस्मैपदी धातु।

१ ज्ञानार्थी विद्वांसं श्रयेत्—ज्ञानका इच्छुक विद्वानका सहारा ले।
तृष्णार्त्तः जलं पिबेत्—पिपासाकुल पानीको पीवे।
सुखार्थी ईश्वरं अर्चेत्—सुखका इच्छुक ईश्वरको पूजे।
तपस्वी सत्तपः चरेत्—तपस्वी सच्चे तपको करे।
जिज्ञासुः गुरुं पृच्छेत्—जाननेका इच्छुक गुरुसे पूछे।
ब्रह्मचारी असंयमं त्यजेत्—ब्रह्मचारी असंयमको छोडे।
जनः सदा सत्यं वदेत्—मनुष्य सदा सच बोले।

---

१-विधि (नियोग, आज्ञा करना) निमंत्रण, आमंत्रण (इच्छानुसार करनेकी आज्ञा देना) अधीष्ट (सत्कारपूर्वक किसी कामको करने कहना) संप्रश्न (पूछना) प्रार्थना (याचा करना) इन अर्थोंमें लिङ् लकारका प्रयोग होता है।

२ शिशू खेलेतां—दो लडके खेलें।

क्षत्रियौ कवचं वहेतां—दो क्षत्रिय कवच पहिनें।

राजानौ दुर्जनान् अर्देतां—दो राजा दुर्जनोंको दंड दें।

कारू तरू कृंतेतां—दो बढई दो पेड कार्टें।

३ मुनयः कर्माणि संहरेयुः—मुनि कर्मोंको नष्ट करें।

कुलालाः घटान् सृजेयुः—कुम्हार घडोंको बनावें।

केऽपि कानपि न रिषेयुः—कोई भी किसीको न मारें।

जनाः मा मुधा लपेयुः—लोग व्यर्थ न बोलें।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनावो—

वांछेत्, ध्यायेतां, सरेयुः, अर्हेत्, पश्येतां, अंचेयुः, स्पृशेत्, दिशेतां, कांक्षेयुः, निंदेत्, तुदेतां, रिषेयुः, नमेत्, भ्रणेतां, यजेयुः, अटेत्, यच्छेत्, याचेयुः, शपेत्, विशेतां, कुंचेयुः, सरेत्, कूजेतां, भ्रमेयुः, जिघ्रेत्, धमेतां, नयेयुः, धावेत्, पतेतां, तिष्ठेयुः, मनेत्।

हिंदी बनाओ—

सत्यपूतां वदेत् वाणीं। कश्चित् काणो भवेत् साधुः। वर्तमानेन कालेन, विहरेत् हि सदा बुधः। अज्ञातकुलशीलेषु न कदाचन विश्वसेत्। सर्वदेवमयो राजा मनुना संप्रकीर्तितः, तस्मात् तं देववत् पश्येत् न व्यलीकेन [ मिथ्या ] कर्हिचित्॥ दहेत् स्वमेव रोषाग्निना [अ] परं विषयं ततः। प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्रं मित्रमिव [वा] आचरेत्। यस्तु भोगान् परित्यज्य शरीरेण तपश्चरेत्, न तेन किंचित् न प्राप्तं तद् मे बहुमतं फलं। यस्मिन् देशे न सन्मानं न प्रीतिर्न बांधवाः, न च विद्यागमः कश्चित् तं देशं झटिति त्यजेत्॥ अर्थनाशं मनस्तापं गृहे दुश्चरितानि च, वंचनं चापमानं च मतिमान्नो बहिर्वदेत्॥ अनित्यं यौवनं रूपं जीवितं द्रव्यसंचयः, आरोग्यं प्रियसंसर्गो गृध्येत् तत्र न पंडितः॥ अध्यात्मरतिरासीनो निरपेक्षो निरामिषः, आत्मनैव सहायेन यश्चरेत् स सुखी भवेत्॥

संस्कृत बनाओ—

प्रतिदिन ईश्वरकी पूजा करनी चाहिये। विद्यार्थी गुरुकी सेवा करें। रथसे उतरते समय ऊपरकी तरफ देखना न चाहिये। जो इस ग्रंथको पढ़े वह अवश्य ही ज्ञानी होवे। वह सर्वज्ञ हमको सुख दे जिसने सच्चे धर्मका उपदेश दिया। विद्वान् लोग गरीबोंको विना मूल्य शिक्षा दें। धनाढ्य गरीबोंका पालन करें। दो शिष्य गुरुके चरणोंको प्रणाम करें। आपके रक्षक रहनेपर हमारा घर क्यों निरापद न होगा। आत्मा अपने स्वभावको प्राप्त करे। यदि अर्थ, मात्रा, पद और वाक्योंमें कुछ भी अशुद्ध कहा हो तो सरस्वती-माता उसे क्षमा करे। हे भगवन्! तुम्हारे प्रसादसे संसारमें शांति हो।

---

## द्वितीय पाठ।

### आत्मनेपदी धातु।

१ जनः गुणिनं कत्थेत—लोगोंको गुणी आदमीकी प्रशंसा करनी चाहिये।
शिशुः चंद्रं ईक्षेत—लड़का चन्द्रमाको देखे।
पापभीरुः अनृतं न भाषेत—पापसे डरनेवाला आदमी झूठ न बोले।
परिखा दुर्गं वेष्टेत—खाई किलेको वेष्टित करे।
कश्चिदपि न म्रियेत—कोई भी न मरे।

२ इमौ विद्यार्थिनौ ईहेयातां—ये दो विद्यार्थी यत्न करें।
वस्त्रे शरीरं कवेयातां—दो कपड़े शरीरको ढकें।
बालिके स्मयेयातां—दो लड़कियोंको मुस्कराना चाहिये।
वर्षायां नद्यौ एधेयातां—वर्षामें दो नदियोंको बढ़ना चाहिये।
सूर्याचंद्रमसौ द्योतेयातां—सूर्य और चंद्रमाको प्रकाशित होना चाहिये।

३ धार्मिकाः सुखं लभेरन्—धर्मात्मा लोग सुख पावें।
जनाः गुणिनो न ईर्जेरन्—लोगोंको गुणियोंकी निंदा न करनी चाहिये।
विद्वांसः गभीरान् ग्रंथान् गाहेरन्—विद्वानोंको गंभीर ग्रंथोंका अवगाहन

साधवः सर्वान् तितिक्षेरन्—साधुलोग सबको क्षमा करें। [करना चाहिये

कर्मवीराः जगति प्रथेरन्—काम करनेमें वीर आदमी संसारमें प्रसिद्ध हों।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

भिक्षेत, मानेयातां, मोदेरन्, म्रियेत, रोचेयातां, वर्चेत, वल्भेरन्, उल्लङ्घेत, वर्द्धेयातां, व्यथेत, वेपेयातां, शंकेरन्, शिक्षेत, श्वेतेयातां, स्वादेरन्, स्फुटेत, स्यंदेयातां, सयेयातां, आद्रियेरन्, उद्विजेत, प्यायेरन्, भ्रसेत, गार्द्धेत, याचेरन्, दधेयातां, ददेत, यतेरन्, श्रंथेत, चंडेयातां, कंपेत, त्रपेरन्, काशेत, घूर्णेयातां, ऊहेरन्।

संस्कृत बनाओ—

विद्यार्थियोंको तर्क वितर्क करना चाहिये। राजाको प्रजाकी रक्षा करना चाहिये। मनुष्योंको पापसे डरना चाहिये। कायर आदमी सिंहसे डरें। लड़कोंको खेल देखना चाहिये। जहां कहीं वे रहें पर उनको साधुओंकी सेवा करनी चाहिये। वह राज्य बढ़े। इससमय दिये जलने चाहिये।

हिंदी बनाओ—

परलोकं प्रयातस्य न गर्हेत कदाचन। माऽनृतं कदापि कत्थेरन्। अप्राप्ये न ईहेत। स्वजननीं निरीक्ष्य मोदेत प्राणेभ्योऽपि गरीयसीं। सखायौ सखायौ ईक्षेयातां। आपत्सु मित्रं परीक्षेत। विनयिनश्छात्रान् पाठकाः शिक्षेरन्।

शुद्ध करो—

जनः शत्रोरपि गुणान् वदेरन्। सर्पाः शनैः सरेयातां। पक्षिणौ मधुरं कूजेत्। मयाहि शाखान् छात्राः धमेरन्। पापशांत्यर्थं धर्मं ईहेत्। रुग्ण औषधं स्वदेयातां। सज्जनो दुर्जनान् दूरात् परित्यजेरन्। केऽपि कानपि न याचेयुः। श्रावको मुनिं वीक्ष्य ह्लादेत्।

## तृतीय पाठ ।

### उभयपदी धातु ।

१ कर्षकः गर्तं खनेत् [ त ]—किसान गड्ढा खोदे ।

निर्धनः धनिनं भजेत् [ त ]—गरीब धनवालेकी सेवा करे ।

पुण्यात्मा दरिद्रं भरेत् [ त ]—पुण्यात्मा दरिद्रका पोषण करे ।

२ रजकौ वस्त्राणि रजेतां [ यातां ]—दो धोबी ( रंगरेज ) कपडे रंगे ।

नृपौ बद्धान् मुंचेतां [ यातां ]—दो राजा कैदियोंको छोडें ।

मृगौ अद्रिं श्रयेतां [ यातां ]—दो मृग पहाडका सहारा लें ।

३ दुर्जनाः हृदयं मा तुदेयुः [ रन् ]—दुर्जन हृदयको व्यथा न दें ।

भृत्या भारं वहेयुः [ रन् ]—नौकर भार ढोवें ।

शिष्याः समिधः आहरेयुः [ रन् ]—शिष्य लकडी लावें ।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ ।

गृहेत, क्षपेयातां, भजेरन्, यजेत्, याचेतां, वयेतां, भृज्जेत् लुंपेयुः, तुदेयातां, चषेत ।

संस्कृत बनाओ—

मनुष्योंको कोई जीव न मारना चाहिये । शूद्रको तीनों वर्णोंकी सेवा करनी चाहिये । जुलाहोंको कपडा बुनना उचित है । मुनियों को सच्चे तपका सहारा लेना ठीक है । मनस्वियोंको याचना करनी ठीक नहीं । दो विद्यार्थियोंको वनसे लकडियां लाना चाहिये । समर्थोंको दीन दुखियोंकी सेवा करनी चाहिये ।

---

## चतुर्थ पाठ ।

### उत्तम पुरुष ।

### परस्मैपदी धातु ।

१ अहं पुस्तकानि पठेयं—मुझे पुस्तकें पढनी चाहिये ।

अहं किमपि न इच्छेयं—मैं कुछ भी न चाहूं ।

अहं क्लिष्टं सततं रक्षेयं—मुझे दुःखियाकी हमेशा रक्षा करनी चाहिये।

अहं व्यर्थं न वदेयं—मैं व्यर्थ न बोलूं।

२ आवां उचितसमये खेलेव—हम दोनों उचित समयमें खेलें।

आवां भिक्षार्थं चरेव—हम दोनो भिक्षाकेलिये चलें।

आवां सुपात्रदानं अर्पेव—हम दोनों सुपात्रदान देवें।

३ वयं पूज्यान् नमेम—हमलोग पूज्योंको नमस्कार करें।

वयं दुग्धं पिबेम—हमलोग दूध पीवें।

वयं अस्पर्श्यं न स्पृशेम—हमलोग अस्पर्श्यको न छूवें।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

यच्छेयं, लिखेव, गच्छेम, नमेयं, वितरेम, विकिरेव, क्रीडेयं, अतेव, जीवेम, कूजेयं, गर्जेम, तपेयं।

संस्कृत बनाओ—

मैं कभी भी झूठ न बोलूं। हमें बुरा काम न करना चाहिये। हम दोनोंको प्रतिदिन ईश्वरकी पूजा करनी चाहिये। मुझे गुरुके पास जाना चाहिये। भाई! हमको शत्रु जीतने चाहिये। हमलोग विद्यार्थी हैं हमें इससमय ध्यानसे पढ़ना चाहिये। हम दोनोंको अभक्ष्य न खाना चाहिये। हमलोग क्षत्रियां हैं हमें शर्म करना योग्य है। मुझे क्यों खेलना चाहिये। तुम दोनों पंडितोंको अच्छे अच्छे ग्रंथ देखने चाहिये।

हिंदी बनाओ—

अहं सदा धर्मतत्परो भवेयं। वयमेव पर्वतं किं गच्छेम। आवां सर्वदा विद्यादानं यच्छेव। दूतोऽहं नृपमर्चेयं। शठ! त्वया सह नाहं वदेयं। हा! तामावां पश्येव।

## पंचम पाठ।

### आत्मनेपदी धातु।

१ अहं सुखं लभेय—मैं सुख प्राप्त करूं।

अहं अपराधिनं तिजेय—मैं अपराधीको क्षमा करूं।

अहं सततं ईहेय—मैं सर्वदा काम करूं।

२ आवां शत्रोर्न क्षोभेवहि—हम दोनों शत्रुसे न क्षुब्ध हों।

आवां कमपि न गर्हेवहि—हम दोनों किसीकी भी निंदा न करें।

आवां शास्त्राणि गाहेमहि—हम दोनोंको शास्त्रोंका अवगाहन करना चाहिये।

३ वयं सत्तपसि दीक्षेमहि—हमलोग सचे तपमें दीक्षित हों।

वयं शंकेमहि—हमलोगोंको शंका करनी चाहिये।

वयं कदाचन न उद्विजेमहि—हमलोग कभी भी उद्विग्न न हों।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

आद्रियेवहि, प्यायेमहि, ईक्षेमहि, कत्थेय, ईर्ष्येवहि, ईजेमहि, भिक्षेय, द्योतेमहि, पद्येय, प्रथेमहि, मानेवहि, वल्भेय, वर्द्धेमहि।

शुद्ध करो—

वयं साधून् कत्थेयरन्, आवां स्मयेव, अहं स्वादेयं, आवां शिक्षेयातां, वयं शेमेयुः, अहं व्यथेत्, वयं क्षोभेय, आवां गर्हेमहि, अहं ईहेमहि।

हिंदी बनाओ—

अहं सर्वोत्कृष्टं वार्त्तिकादिरहितं व्याकरणं गाहेय। आवां सज्जनं कत्थेवहि। अहं भगवद्विषयकं गीतं शिक्षेय। विपदाऽभिभूतोऽप्यहं धर्मं न त्यजेयं। शिष्यस्याविनयमहं न सहेय। प्रजानामनुरंजनाय राजनो वयं यतेमहि। वर्धमानं व्याधिं जयंतं शत्रुं च नोपेक्षेमहि।

संस्कृत बनाओ—

मुझे गुरुके पास न्यायशास्त्र पढ़ना चाहिये। हमलोगोंको शुद्ध अंतःकरणसे ईश्वरपूजा करनी चाहिये। हम दोनोंको गरीब आदमि-

योंकेलिये धन देना चाहिये। मैं उसके साथ लड़ाई करूं? । यदि मैं खराब काम करूं तो मुझे तर्जना देनी चाहिये। मा बाप प्रसन्न हों इसलिये मुझे सदाचारी होना चाहिये।

---

## षष्ठ पाठ।

### उभयपदी धातु।

१ कर्षकोऽहं गर्तं खनेयं [ य ]—मुझ किसानको एक गड्ढा खोदना चाहिये।
अहं परपरिवादं गूहेयं [ य ]—मैं दूसरेकी निंदाको छिपाऊं।
अहं भक्ष्यं चर्वेयं [ य ]—मुझे भक्ष्य चीज खानी चाहिये।

२ आवां शत्रुं छर्पेव [ वहि ]—हम दोनोंको शत्रु मारना चाहिये।
आवां निस्वं भरेव [ वहि ]—हम दोनो निर्धनको पालें।
आवां ईश्वरं यजेव [ वहि ]—हम दोनों ईश्वरको पूजें।

३ वयं बीजं वपेम [ महि ]—हमलोगोंको बीज बोना चाहिये।
वयं विदुषं भजेम [ महि ]—हमलोगोंको विद्वानका सहारा लेना चाहिये।
वयं वनं श्रयेम [ महि ]—हमलोग वनका आश्रय लें।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

आहरेयं, तुदेम, आदिशेमहि, भृज्जेय, लिंपेव, लुंपेवहि, सिंचेम, भृज्जेमहि, वहेयं, नयेमहि।

संस्कृत बनाओ—

यदि मैं काशी जाऊं तो बहुतसी पुस्तकें लाऊं। मुझे जहर न खाना चाहिये। हम दोनोंको धनाढ्योंका सहारा न लेना चाहिये। हमलोगोंको शरीर लेपना चाहिये। मैं किसीका भी धन न हरूं।

हिंदी बनाओ—

पंडितानां समाजेऽपंडिता वयं मौनं भजेमहि। कुसुमैः सुरभिणि भवनेऽध्वखेदं अपनयेयं। धर्मे रता वयं सर्वेशं पश्येम। विपत्तौ धर्मं न परित्यजेम।

शुद्ध करो—

अहं ज्यायांसं श्रयेमहि। आवां वृक्षान् लुम्पेमहि, वयं वस्त्राणि वयेय।

---

## सप्तम पाठ।

### मध्यम पुरुष।

### परस्मैपदी धातु।

१ त्वं चिरं जीवेः—तुम चिरकाल तक जीवो।

त्वं शीघ्रं जवेः—तुम जल्दी चलो।

त्वं कदापि मा कर्वेः—तुम्हें कभी भी घमंड न करना चाहिये।

त्वं सततं मा क्रीडेः—तुम्हें हमेशा खेलना न चाहिये।

२ युवां मत्तौ मा गर्जेतं—तुम दोनों मत्तोंको गर्जना न चाहिये।

युवां व्याकरणं पठेतं—तुम दोनोंको व्याकरण पढना चाहिये।

युवां पत्रं लिखेतं—तुम दोनोंको पत्र लिखना चाहिये।

युवां ग्रामं गच्छेतं—तुम दोनों गावको जाओ।

३ यूयं शिवं इच्छेत—तुमलोग मोक्षको चाहो।

यूयं तत्त्वं पृच्छेत—तुमलोग तत्त्व पूछो।

यूयं दरिद्रान् रक्षेत—तुमलोगोंको दारिद्रोंकी रक्षा करनी चाहिये।

यूयं मा मृषा वदेत—तुमलोग झूठ न बोलो।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

क्रंदेः, खेलेतं, अर्देत, अर्चेः, दिशेतं, भजेत, कृंतेः, इच्छेत, गदेः, स्पृशेः, अर्हेत, उपदिशेः, कांक्षेत, अवेः, पश्येतं, विकिरेः, सृजेत, रिपेतं।

हिंदी बनाओ—

मा मुधा त्वं लपेः। यूयं बहून् दिवसान् जीवेत। युवां दुग्धं पिबेतं। यूयं स्वनयनैरीश्वरं पश्येत। त्वमतीतं वृत्तांतं कथं न स्मरेः। सद्धर्मं सदा उपदिशेः। अलभ्यं न कांक्षेत। युवां निरपराधिनं न निंदेतं।

संस्कृत बनाओ—

तुमको जीवोंकी हिंसा न करनी चाहिये। तुमलोग प्रतिदिन स्नान करो। तुम दोनोंको पेड़ सींचने चाहिये। तुम संसाररूपी समुद्रको तरो। तुम दोनोंको प्रतिदिन पाठशाला जाना चाहिये। तुम्हें सच्चे शास्त्र पढना चाहिये। पंडितजी महाशय! इस लड़केको कृपया पढ़ाइये। हमारे चिरंजीव नेमिचंद्रका विवाह है उस दिन अवश्य २ पधारियेगा।

---

## अष्टम पाठ।

### आत्मनेपदी धातु।

१ त्वं जगत्स्वामिमूर्तिं सततं ईक्षेथाः—तुम ईश्वरकी मूर्तिको हमेशा देखो।
त्वं कमपि कदापि न ईजेथाः—तुम किसीकी कभी भी निंदा न करो।
त्वं सत्कार्याणि सर्वदा ईहेथाः—तुम अच्छे कामोंकी हमेशा इच्छा करो।
त्वं विपदि न क्षोभेथाः—तुम आपत्तिमें क्षुब्ध न होओ।

२ युवां शत्रुमपि न गर्हेयाथां—तुम दोनोंको शत्रुकी भी निंदा न करनी चाहिये।
युवां न्यायशास्त्राणि गाहेयाथां—तुम दोनों न्यायशास्त्रोंका विवेचन करो
युवां सततं चेष्टेयाथां—तुम दोनोंको हमेशा काम करना चाहिये।
युवां अपराधिनं तिजेयाथां—तुम दोनोंको अपराधीपर क्षमा करनी चाहिये।

३ यूयं वृद्धत्वे दीक्षेध्वं—तुमलोगोंको बुढापेमें दीक्षा लेनी चाहिये।
यूयं साधून् कत्थेध्वं—तुमलोगोंको साधुओंकी प्रशंसा करनी चाहिये।
यूयं विद्यां भिक्षेध्वं—तुमलोग विद्या मांगो।
यूयं गुरून् मानेध्वं—तुमलोग गुरुओंका सत्कार करो।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

रोचेध्वं, वल्भेथाः, वर्द्धेयाथां, व्यथेथाः, वेपेध्वं, शंकेथाः, शिक्षेथाः, स्मयेध्वं, शोभेयाथां, आद्रियेध्वं, म्रियेथाः, उद्विजेयाथां।

हिंदी बनाओ—

न्यायरीतिषु प्रवर्तेथाः। युवां मंदं मंदं स्मयेयाथां। रुग्णा यूयमौषधं स्वादेध्वं। विपदि मा उद्विजेथाः। संपदि च मोदेथाः। सज्जना यूयं सज्जनान् आद्रियेध्वं। यस्मिन् कस्मिन् न विश्रंभेथाः।

संस्कृत बनाओ—

तुम्हें घी न मांगना चाहिये। भाई! तुम गरीबोंको दान दिया करो। गुणवान् आदमीको देख तुम दोनोंको प्रसन्न होना चाहिये। गुरुकी आज्ञा तुम्हें उल्लंघनी न चाहिये। डरसे मत कपो। तुम्हें मुनियोंकी वंदना करनी चाहिये।

शुद्ध करो—

आवश्यकेषु त्वं मा श्रंथेय। सततं सत्कार्येषु युवां यतेथहि। गुरुषु यूयं न वंदेमहि। इतस्ततो यूयं निष्प्रयोजनं मा भयेरन्। क्लिष्टेषु जीवेषु त्वं दयेत। युवां गुरून् दृष्ट्वात्र पेयातां। यूयं जीवान् न बाधेयुः।

---

## नवमा पाठ।

### उभयपदी धातु।

१ त्वं विदुषः श्रयेः [ थाः ]—तुमको विद्वानोंका सहारा लेना चाहिये।
त्वं परधनं मा हरेः [ थाः ]—तुम दूसरेके धनको मत हरण करो।
त्वं ओदनं पचेः [ थाः ]—तुम चावल पकाओ।

२ युवां वस्त्राणि वयेतं [ याथां ]—तुम दोनों कपडे बुनो।
युवां शरीरं लिंपेतं [ याथां ]—तुम दोनों शरीर लिंपन करो।
युवां ईश्वरं यजेतं [ याथां ]—तुम दोनों ईश्वरकी पूजा करो।

३ यूयं विद्यां याचेत [ ध्वं ]—तुमलोगोंको विद्या मागनी चाहिये।
यूयं क्षेत्राणि सिंचेत [ ध्वं ]—तुमलोग खेतमें पानी दो।
यूयं बंदिनं मुंचेत [ ध्वं ]—तुमलोग कैदियोंको छोड दो।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

खनेथाः, गूहेयाथां, चपेत, छपेतं, भजेध्वं, भरेतं, एधेयाथां, उद्वहेत।

संस्कृत बनाओ—

तुम्हें गरीबोंको न सताना चाहिये। तुम लोगोंको नौकरोंकेलिये आज्ञा देनी चाहिये। तुम दोनोंको एक कुआ खोदना चाहिये। भाई! तुम गरीबोंका पालन करो।

शुद्ध करो—

त्वं भृत्यं आदिशेतं। यूयं निर्धनं मा तुदेरन्। युवां क्षेत्रं कर्षेत। त्वं हृतं धनं गूहेतां।

---

## दशमा पाठ।

### विधिलिङ्के व्यवहारका दृष्टांत।

आरंभं मोत्कटं चरेत्—बहुतसा आरंभ न करना चाहिये।

पत्युः स्त्रीणामुपेक्षैव वैरभावस्य कारणं।
लोकद्वयं हितं वाछंस्तदपेक्षेत तां सदा॥

पति और पत्नियोंकी परस्परकी उपेक्षा ही वैरभावका कारण है इसलिये दोनों लोकके हितको चाहनेवालेको सर्वदा परस्पर अपेक्षा (चाहना) ही रखना चाहिये

सदपत्ये गृही स्वीयं भारं दत्त्वा निराकुलः।
सुशिष्ये सूरिवत्प्रीत्या प्रोद्यमेत परे पदे॥

अच्छे शिष्यमें आचार्यके समान प्रीतिपूर्वक गृहस्थ अपने भारको सुपुत्रमें देकर निराकुल हो परम ( उत्कृष्ट ) पदमें उद्यम करे।

यत्नवान् निष्कषायोऽसावहिंसाणुव्रतं श्रयेत्।

यह कषाय ( क्रोध, मान, माया, लोभ ) रहित हो प्रयत्नपूर्वक अहिंसाणु व्रत ( किसीको न सताना ) का आश्रय करे।

हिंसां त्यजेत् यथा नैव प्रतिज्ञा हानिमाप्नुयात्।

जिसप्रकार प्रतिज्ञाकी हानि न हो उसप्रकार हिंसाको छोडे।

वस्त्रेणातिसुपीनेन गालितं तत्पिबेज्जलं।

अत्यंत गाढे वस्त्रसे छाना हुआ पानी पीना चाहिये।

अंबुगालितशेषं तन्न क्षिपेत् क्वचिदन्यतः।

तथा कूपजलं नद्यां तज्जलं कूपवारिणि॥

कपडेसे छाननेके वाद जो जल बचे उसे कहीं दूसरी जगह न डारे तथा कूए के जलको नदीमें और नदीके जलको कूएमें न डाले।

कदाचित्प्राणिरक्षार्थमसत्यं सत्यवद्वदेत्।

कभी ( समय पडने पर ) प्राणियोंकी रक्षाकेलिये असत्य बातको भी सत्यके समान बोल देना चाहिये।

त्वं पंचाणुव्रतधारको भवेः—तुमको अहिंसा आदि पांच अणुव्रतोंका धारक [होना चाहिये।

सर्वदा सत्कार्येषु प्रवर्त्तेथा —हमेशा सत्कार्योंमें प्रवृत्त होओ।

वयं प्रातरुत्थाय ईश्वरं उपतिष्ठामहे—हमलोग सवेरे उठकर ईश्वरकी उपा- [सना करें।

यूयं सन्मुनीन् सदा सेवेध्वं—तुमलोगोंको हमेशा सच्चे मुनियोंकी सेवा करनी चाहिये।

संस्कृत बनाओ—

१। राजाओंको क्रोध, मान, माया, लोभ जीतने चाहिये।

२। संसारमें सब जीवोंको एक दूसरेपर दया करनी चाहिये।

३। भाइयो! तुमलोग युद्धमें जाओ और शत्रुओंको मारो।

४। हमारे यहां आज महावीरनिर्वाणोत्सव होगा कृपाकर आप लोग अवश्य ही पधारें।

५। हमलोगोंको सर्वदा पापोंसे डरना चाहिये।

६। लडको! यही समय पढनेका है तुम्हें इससमय न खेलना [चाहिये।

७। वेटी! तू सासुरेमें (श्वसुरालय) जाकर अपनेसे बडोंकी सेवा करना, अपनी सौतों (सपत्नी) को सखी समझना, अपने पतिसे कभी भी रुष्ट न होना, दासियों पर दया करना,

अपने सौभाग्यका घमंड न करना।

८। धनिकोंको धन, विद्वानोंको विद्या विना स्वार्थके देना चाहिये।

९। मुझे सर्वदा माता पिताकी आज्ञा माननी चाहिये।

१०। मनुष्योंको इंद्रियविषयोंमें आसक्त न होना चाहिये।

११। गुरु महाशय! इसने व्याकरण पढ़ लिया है कृपाकर इसे अव न्यायशास्त्र पढ़ाइये।

१२। अनाथरक्षक! मैं वहुत गरीव हूं मुझे भिक्षा दीजिये।

१३। या तो मैं मर जाऊंगा या इस कार्यको करूंगा।

१४। विनयी शिष्योंको ऊटपटांग शंका न करनी चाहिये।

१५। हमलोगोंको साफ सुथरे ( परिष्कृत ) घरमें रहना चाहिये।

---

## एकादश पाठ।

### वाच्य परिवर्त्तन।

| कर्तृवाच्य। | | | कर्मवाच्य। | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ सुखार्थी | ईश्वरं | अर्चेत्— | सुखार्थिना | ईश्वरः | अर्च्येत। |
| तपस्विनौ | सत्तपः | चरेतां— | तपस्विभ्यां | सत्तपः | चर्येत। |
| ब्रह्मचारिणः | असंयमं | त्यजेयुः— | ब्रह्मचारिभिः | असंयमं | त्यज्येत। |
| अहं | पुस्तकं | पठेयं— | मया | पुस्तकं | पठ्येत। |
| आवां | शत्रुं | रिषेव— | आवाभ्यां | शत्रुः | रिष्येत। |
| वयं | दुर्जनं | अर्देम— | अस्माभिः | दुर्जनः | अर्द्येत। |
| त्वं | गुणिनं | अर्हेः— | त्वया | गुणी | अर्ह्येत। |
| युवां | साधुं | पश्येतं— | युवाभ्यां | साधुः | दृश्येत। |
| यूयं | शत्रुमपि न | निंदेत— | युष्माभिः | शत्रुरपि न | निंद्येत। |
| २ शिशुः | क्रीडनके[खेलिलौने] | ईक्षेत— | शिशुना | क्रीडनके | ईक्ष्येयातां। |
| परिखे | दुर्गौ | वेष्टेयातां— | परिखाभ्यां | दुर्गौ | वेष्ट्येयातां। |
| जनाः | सुखदुःखे | लभेरन्— | जनैः | सुखदुःखे | लभ्येयातां। |

अहं ग्रंथौ गाहेय—मया ग्रंथौ गाह्येयातां।
आवां विद्वांसौ मानेवहि—आवाभ्यां विद्वांसौ मान्येयातां।
वयं मोदकौ वल्भेमहि—अस्माभिः मोदकौ वल्भ्येयातां।
त्वं शत्रू तिजेथाः—त्वया शत्रू तिज्येयातां।
युवां कीटकौ न बाधेयाथां—युवाभ्यां कीटकौ न बाध्येयातां।
यूयं पितरौ सेवेध्वं—युष्माभिः पितरौ सेव्येयातां।
३ कर्षकः गर्तान् खनेत् [त]—कर्षकेण गर्ताः खन्येरन्।
शिष्यौ पाठकान् श्रयेतां[याता]—शिष्याभ्यां पाठकाः श्रियेरन्।
शिष्याः समिधः आहरेयुः[रन्]—शिष्यैः समिधः आह्रियेरन्।
त्वं दुर्जनान् तुदेः[देथाः]—त्वया दुर्जनाः तुद्येरन्।
युवां बद्धान् मुंचेतं[याथा]—युवाभ्यां बद्धाः मुच्येरन्।
यूय दरिद्रान् भरेत[ध्वं]—युस्माभिः दरिद्राः भ्रियेरन्।
अहं गुणिनः भजेयं [य]—मया गुणिनः भज्येरन्।
आवां विद्याः याचेव [वहि]—आवाभ्यां विद्याः याच्येरन्।
वयं ओदनान् पचेम [महि]—अस्माभिः ओदनाः पच्येरन्।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

सेव्येत, मान्येरन्, गायेत, ईज्येयातां, गर्ह्येरन्, लिख्येत, पठ्येयातां, दह्येरन्, रक्ष्येयातां, दिश्येत, रिष्येयातां, लुंप्येत, अट्येरन्, सिच्येत, मुच्येयातां, भज्येत।

हिंदी बनाओ—

धर्मार्थकामा जनैरविरोधेन भज्येरन्। राजभिः प्रजाः सत्कार्येषु दिश्येरन्। गुरुणा छात्रोऽवहितमनसा शिक्ष्येत। सुशिष्यैर्मान्येरन् गुरवः। प्रातरुत्थाय नित्यं पितरौ बालैर्नम्येयातां। पवित्रैर्धर्मात्मभिः पापिनो न स्पृश्येरन्। धर्मोपदेष्टृभिरसत्यं न लप्येत।

---

१-पृष्ट ४२ की टिप्पणी देखो।

संस्कृत बनाओ पर क्रिया कर्मवाच्यकी हो—

हमलोगोंको उपकारियोंका प्रतिदिन स्मरण करना चाहिये। इन नेत्रोंसे अच्छे २ पदार्थ देखने चाहिये। यदि प्रतिदिन ईश्वरकी पूजा की जाय तो अवश्य ही मनोरथ सफल हों। विद्यार्थी एक दूसरेको गाली न दे। श्रावकोंको अभक्ष्य पदार्थ न खाने चाहिये। तुमलोग इस मुंहसे अच्छे २ वचन बोला करो।

---

## द्वादश पाठ।

### उत्तम पुरुष।

| कर्तृवाच्य। | | | कर्मवाच्य। | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ ईश्वरो | मां | रक्षेत्— | ईश्वरेण | अहं | रक्ष्येय। |
| बालकौ | मां | पृच्छेतां— | बालकाभ्यां | अहं | पृच्छ्येय। |
| जनाः | मां | अर्हेतु— | जनैः | अहं | अर्ह्येय। |
| त्वं | मां | स्पृशेः— | त्वया | अहं | स्पृश्येय। |
| युवां | मां | स्मरेतं— | युवाभ्यां | अहं | स्मियेय। |
| यूयं | मां न | अर्देत— | युष्माभिः | अहं न | अर्द्येय। |
| २ शिष्यः | आवां | नमेत्— | शिष्येण | आवां | नम्येवहि। |
| पितरौ | आवां | तर्जेतां— | पितृभ्यां | आवां | तर्ज्येवहि। |
| भूषणानि | आवां | भूषेयुः— | भूषणैः | आवां | भूष्येवहि। |
| त्वं | आवां | वंदेथाः— | त्वया | आवां | वंद्येवहि। |
| युवां | आवां | त्रायेयाथां— | युवाभ्यां | आवां | त्रायेवहि। |
| यूयं | आवां | मानेध्वं— | युष्माभिः | आवां | मान्येवहि। |
| ३ माता | अस्मान् | चुंबेत्— | मात्रा | वयं | चुंब्येमहि। |
| पाठकौ | अस्मान् | उपदिशेतां— | पाठकाभ्यां | वयं | उपदिश्येमहि। |
| छात्राः | अस्मान् | भजेयुः— | छात्रैः | वयं | भज्येमहि। |
| त्वं | अस्मान् | सेवेथाः— | त्वया | वयं | सेव्येमहि। |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| युवां | अस्मान् | हरेतं—युवाभ्यां | वयं | | ह्रियेमहि। |
| यूयं | अस्मान् | मर्षेयुः—युष्माभिः | वयं | | मृष्येमहि। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

ईक्ष्येवहि, ईज्येय, गर्ह्येमहि, मान्येय, स्पृश्येमहि, मुच्येमहि, शंस्येवहि, चुंब्येमहि, दिश्येय, रक्ष्येमहि।

संस्कृत बनाओ परंतु क्रिया कर्मवाच्यकी हो—

स्वामिन्! तुम मेरी रक्षा करो। गुरुजी! हम दोनोंको शिक्षा दीजिये। हा पुत्र! क्या तुझे हमलोग छोड़ने थे? महाशय! हम अनाथों पर दया कीजिये। लड़कपनमें हमको अच्छे २ उपदेश दीजिये। माता पिता मुझे प्यार करें। बेटी! तू मुझे याद करना।

शुद्ध करो—

सुतया अहं स्मिर्येत। पुत्रैरावां भज्येथां। साधुभिर्वयं मृष्येरन्। प्रभुणा अहं दिश्येवहि। धर्मेण आवां रक्ष्येमहि। सर्वैर्वयं अर्ह्येय।

---

## त्रयोदश पाठ।

### मध्यम पुरुष।

| | कर्तृवाच्य। | | | कर्मवाच्य। | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ गुरुः | त्वां | शिक्षेत—गुरुणा | | त्वं | शिक्ष्येथाः। |
| दासौ | त्वां | सेवेयातां—दासाभ्यां | | त्वं | सेव्येथाः। |
| जनाः | त्वां | पश्येयुः—जनैः | | त्वं | दृश्येथाः। |
| अहं | त्वां | उपदिशेयं—मया | | त्वं | उपदिश्येथाः। |
| आवां | त्वां | वंदेवहि—आवाभ्यां | | त्वं | वंद्येथाः। |
| वयं | त्वां | त्यजेम—अस्माभिः | | त्वं | त्यज्येथाः। |
| २ मंत्री | युवां | अनुगच्छेत्—मंत्रिणा | | युवां | अनुगम्येयाथां। |
| पुरुषौ | युवां | अनुवर्त्तेयातां—पुरुषाभ्यां | | युवां | अनुवर्त्त्येयाथां। |
| जनाः | युवां | भणेयुः—जनैः | | युवां | भण्येयाथां। |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अहं | युवां | मुंचेय—मया | युवां | मुच्येयाथां। |
| आवां | युवां | नमेव—आवाभ्यां | युवां | नम्येयाथां। |
| वयं | युवां | तुदेम—अस्माभिः | युवां | तुद्येयाथां। |
| ३ बालः | युष्मान् | प्रतीक्षेत—बालेन | यूयं | प्रतीक्ष्येध्वं। |
| शिशू | युष्मान् | स्पृशेतां—शिशुभ्यां | यूयं | स्पृश्येध्वं। |
| विद्वांसः | युष्मान् | मानेरन्—विद्वद्भिः | यूयं | मान्येध्वं। |
| अहं | युष्मान् | स्मरेयं—मया | यूयं | स्मर्येध्वं। |
| आवां | युष्मान् | दिशेव—आवाभ्यां | यूयं | दिश्येध्वं। |
| वयं | युष्मान् | पश्येम—अस्माभिः | यूयं | दृश्येध्वं। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

प्रविश्येथाः, कथ्येध्वं, शिक्ष्येयाथां, ईक्ष्येथाः, वाच्येध्वं, वल्म्येथाः, ह्रियेध्वं, याच्येयाथां, भज्येध्वं।

संस्कृत बनाओ जिसमें कि क्रिया कर्मवाच्यकी हो—

सबलोग तुम्हें ही याद करें। विद्यार्थी तुम्हें पूजें। शत्रुलोग भी तुम दोनोंकी प्रशंसा करें। लतायें तुमलोगोंको आलिंगन करें। बेटा! ऋद्धियां आकर तुम्हें प्राप्त हों। यदि राज्य समृद्ध होजाय तो तुम्हें धन्यवाद मिले।

शुद्ध करो—

धनिना निस्वस्त्वं रक्ष्येत। गुरुभ्यां युवां शिक्ष्येयातां। अरिभिरपि यूयं न निंद्येवहि। विद्वद्भिस्त्वं तिज्येमहि। सुभटेन सुभटौ युवां प्रहियेरन्। सेनया यूयं नीयेमहि।

---

## चतुर्दश पाठ।

| कर्तृवाच्य। | | भाववाच्य। |
|---|---|---|
| मूढः | कर्देत्—मूढेन | कर्द्येत। |
| हस्तिनौ | नर्देतां—हस्तिभ्यां | नर्द्येत। |

| | | |
|---|---|---|
| मृगाः | चरेयुः—मृगैः | चर्येत। |
| त्वं | ज्वरेः—त्वया | ज्वर्येत। |
| युवां | जयेतं—युवाभ्यां | जीयेत। |
| यूयं | एधेध्वं—युष्माभिः | एध्येत। |
| अहं | मोदेय—मया | मोद्येत। |
| आवां | दीक्षेवहि—आवाभ्यां | दीक्ष्येत। |
| वयं अत्र | वसेम—अस्माभिरत्र | उष्येत। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

अंच्येत, जीव्येत, हठ्येत, स्फुट्येय, क्षीयेत, क्रीड्येत, कूज्येत, म्रियेत, भूयेत, उद्विज्येत, कन्येत, ईक्ष्येत।

संस्कृत बनाओ परंतु क्रिया भाववाच्यकी हो—

मेघ वर्षें। संपत्ति बढे। भाग्य फले। हमलोग प्रयत्न करें। वे प्रसन्न हों। विद्यार्थी यहां रहें। मालायें मुरझा जावें। कृपाकर अब तो जाइये। रत्न चमचमावें।

शुद्ध कर वाच्यपरिवर्तनसे लिखो—

यदि कश्चित् भवेदत्र मंक्षु आगच्छेतं सः। गुरून् दृष्ट्वा मोदेत शिष्टः। सज्जनाः शत्रौ मित्रे वाऽपि समदृष्ट्या ईक्षेयुः। भारतवर्षः प्रतिदिनं विद्यायां प्रथेरन्। वर्षायां एधेतां नद्यः।

---

## साहित्य परिचय।

हिंदी बनाओ—

एकदा प्रबलवाते वहति सति तज्जनितक्षोभवशात् समस्तमहीरुहेषु कंपितेषु सत्सु भूतलगतशुष्कपत्रेषूत्पतितेषु सत्सु, सर्वासु दिक्षु धूलिच्छन्नासु सतीषु कामपि क्षेत्रवृत्तिं (मेंड) माश्रयंत शशाः परमया भीत्या इतस्ततो धावंति स्म। महताऽऽयासेन क्षेत्रवृत्तिमुल्लंघ्य प्राणरक्षणपराः ध्यायमानाः पुरतो महतीमापगां (नदीं) पश्यंति

स्म। तदा निर्विण्णमनसोऽन्योन्यमुक्तवंतः–"अहो! कीदृशीयं विपत्परंपरा। यत्र यत्र वयं व्रजामस्तत्र तत्रैवानुधावति सा (विपत्) वरं तर्हि मज्जनं कृत्वा प्राणत्यागः। न पुनरीदृशेषु व्यसनेषु कालयापनं"। एवं विनिश्चित्य सर्वे नदीनिकटतीरमागच्छंति स्म। तत्र बहिर्निर्गतास्तीरे वर्तमाना भेकास्तान् शशान् वीक्ष्य जले उत्पतंति स्म तले मज्जितवंतश्च। तदेकेन वृद्धशशेन दृष्टं। स तानंगुल्या निर्दिश्य सखीन् भाषते स्म–"भो मित्राणि! भीरखिलानाक्रम्य तिष्ठति। यद्येवं तर्हि किमस्माभिरेव प्राणास्त्यज्येरन्? कुतो धैर्यमवलंब्यापतितानि दुःखानि सहित्वा व्यसनं प्रत्यभिमुखैर्न भूयते"। तच्छ्रुत्वा सर्वे धैर्यमवलंब्य तत्रैव वसंति स्म। एवं कृते कतिपयैरेव मुहूर्तैर्वात्या (आंधी) शांतिं गतवती ते च स्वस्था भूताः।

केचन पुरुषा नानाविधानि साध्वसानि प्रकल्प्य "हा हा कथं भवेत्, का गतिः स्यात्" इति रात्रिंदिवं चिंतयंतः कालं नयंति। "वयमेवाखिलानां दुःखानां भाजनानि" इति च तेषां प्रतिभाति। "इतरत्र सर्वे सुखिनः" इति च मन्यते तैः। परं यान् ते सुखभाजो बोधंति तेषां दुःखानि यदि ईक्षेरन् तर्हि 'वयमेव सुखिनः' इति ते मन्येरन्। भगवता विश्वसृजा दैवेन सुखदुःखयोरंशा यथायथं सर्वेभ्यो दीयंते।

संस्कृत बनाओ—

जो पुरुष अपने दोषोंको दूर करनेमें असमर्थ है वह दूसरेके दोषोंको दूर करनेकेलिये यत्न न करे। जो दूसरेको उपदेश दे उसे वैसा ही आचरण करना चाहिये जिससे कि उसमें कोई शंका न करे। ऐसा करनेसे उसका उपदेश मान्य होता है। क्योंकि जो दोष दूसरोंको छोड़ना चाहिये उसे ही यदि हम करें तो लोकमें हमारी क्यों न हंसी होगी।

घरमें आग लगनेपर कुआ न खोदना चाहिये। जो लोग ऐस

करते हैं वे मूर्ख हैं। इसलिये जबतक बालक अवस्थामें हैं संसारके भारसे आक्रांत नहीं हुये हैं तब तक हमलोगोंको खूब विद्या पढ़-लेनी चाहिये जिससे कि युवा अवस्थामें आनंद प्राप्त हो। और युवा अवस्थामें इंद्रियोंका दमन करना चाहिये, दुश्चरितोंसे अपनी रक्षा करनी चाहिये, धनको इकट्ठा करना चाहिये जिससे कि बुढ़ापेमें सुखसे रहें। जो पुरुष पहिलेसे सब काम कर लेता है वही निरालस है, वही पंडित है, वही पुरुष है और उसीने बुद्धिका फल पाया है।

जो मनुष्य इंद्रियोंको वश करना चाहता है उसे पहिले अपने मनको जीतना चाहिये। क्योंकि सेनापतिके जीत लेनेपर सेना स्वयं ही जीतली जायगी। अपने इस मनरूपी चंचल बंदरको पहिले तो ज्ञान और वैराग्यरूपी सांकल (शृंखला) से बांधना चाहिये बाद को शास्त्ररूपी बगीचेमें इसे छोड़ देना चाहिये। यदि कदाचित् मन दूसरी तरफ जाय तो उसे वैराग्यकी तरफ खींचना चाहिये।

आत्मन्! अब तैंने पराधीन अवस्थामें नाना दुःख सहे हैं तब इससमय भी कर्मोंकी निर्जराकेलिये उन्हें सहना चाहिये। अपने शुद्ध स्वरूपका ध्यान करते हुये जब तक तुम इस जगतमें रहोगे तब तक बहुतसे पापोंको नष्ट करोगे।

# पंचम अध्याय।

## ( भ्वादि और तुदादिगणीय धातुओंका अनंद्यतन भूतकाल [ लङ् ] में प्रयोग )

### प्रथम पाठ।

परस्मैपद ( अन्य उत्तम, मध्यम पुरुष )

१ छात्रोऽयं व्याकरणं अपठत्—इस विद्यार्थीने व्याकरण पढलिया।

अहं मुनिं अपश्यम्—मैंने एक मुनि देखे।

त्वं गुरुं अपृच्छः—तुमने गुरुको पूछा।

२ दास्यौ पुत्रोत्पत्तिं अवदतां—दो दासियोंने पुत्रकी उत्पत्ति कही।

आवां शत्रुं आर्दाव—हम दोनोंने शत्रुको पीडा दी।

युवां मुनी अपूजतं—तुम दोने दो मुनिकी पूजाकी।

३ जनाः वनं अगच्छन्—लोग जंगलको गये।

वयं भृत्यान् अदिशाम—हमने नौकरोंको आज्ञा दी।

यूयं अनाथान् अरक्षत—तुमलोगोंने अनाथोंकी रक्षा की।

हिंदी बनाओ—

एको नृपो जलं पातुं नदीमागच्छत्। अश्वमारोढुं मतिरभवत्।

---

१-आधी रातसे लेकर संपूर्ण दिन और आधीरात पर्यंत कालको अद्यतन कहते हैं और उससे पहिलेका काल अनद्यतन भूत है। अर्थात् जिस दिन हम किसी बातको कह रहे हैं यदि वह बात उसदिनकी आधीरातसे पहिले हुई है तो इस लकारका प्रयोग होगा। जैसे-किसीने आज किसी समय कहा कि-'अलिखत् पत्रं देवदत्त=देवदत्तने एक पत्र लिखा। तो इससे यह अभिप्राय निकला कि उसने पत्रको आजकी आधी रातसे पहिले लिखा है आज नहीं। २-वर्तमान कालके जो 'पठति, पठत ' आदि रूप बतलाये हैं उनमें जिन धातुओंके आदिमें व्यंजन है उनसे पहिले तो 'अ' और जिनके आदिमें स्वर है उनसे पहिले 'आ' लगादेनेसे तथा 'ति, त , न्ति, मि, वः, म , सि, थः, थ' जो प्रत्यय हैं उनके स्थानमें क्रमसे 'त्, ता, न्, म्, व, म, ( विसर्ग ), त, त' करदेनेसे इसके रूप होजाते हैं।

सखीभिः पृष्टा ललना अगदत्। दृषदि निषण्णो गुरुः शिष्यान् धर्म-मुपादिशत्। कैकेय्या दारुणं वचः श्रुत्वा महाराजो दशरथः सहसा भूमावपतन्निश्चेष्टश्चाभवत्। अस्मिन्नेव लतागृहे त्वमभवः। अमू तौ तरू यौ ह्योऽपश्यम्। पुर्या पुराऽस्यां किल कालिदासो नाम्नाऽभवद् यो न्यवसत् कवीशः।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

अशंसत्, अकांक्षत्, अनिंदन्, अव्रजः, अस्पृशत, अगायाम, अध्यायन्,असरत,व्यलपत्, अगच्छन्,असृजाव, आवत्,अरिषाम।

---

## द्वितीय पाठ।

### आत्मनेपद।

१ धरित्रीपतिर्यतिमेकं पैक्षत—राजाने एक मुनिको देखा।

अहं कुत्रापि सुखं न अलभे—मैंने कहीं भी सुख न पाया।

---

१-वर्गके पहिले और तीसरे अक्षरके बाद यदि 'ञ, म, ङ, ण, न' में से कोई होगा तो उस ( वर्गके पहिले वा तीसरे अक्षर ) को उसी वर्गका पाचवा अक्षर हो जायगा। जैसे-वाग् मधुरा-वाङ्मधुरा, तत् नयन=तन्नयन। २-ह्रस्व स्वरके बाद यदि 'न्, ङ्, ण्. मे से कोई होगा और उस ( न्, ङ्, ण्, ) के बाद भी कोई स्वर् होगा तो वे 'न्, ङ्, ण्, दो हो जायगे। जैसे-'अस्मिन् एव' यहा पर मकारकी ह्रस्व इकारसे पर 'न्' है और उस 'न्' के बाद फिर 'एव' का 'ए' स्वर है इसलिये 'न' दो होगये तो 'अस्मिन्नेव' हुआ। ३-पृष्ठ ३३ की न० ३ की टिप्पणी देखो। ४-आत्मनेपदी धातुओंके लङ् प्रत्ययके रूप बनानेकेलिये प्रथमपुरुषमें 'त, एता, अत' उत्तमपुरुषमें 'ए, आवहि, आमहि' और मध्यमपुरुषमें 'थाः, एथा, ध्व' लगा देना चाहिये। एवं जिनके आदिमें व्यंजन है उन धातुओंसे पहिले 'अ' और जिनकी आदिमें स्वर है उनसे पहिले 'आ' लगा देना चाहिये। ५-जो लङ् आदिके रूप बनानेकेलिये धातुसे पहिले 'आ' आता है यदि उसके बाद 'इ, ई' होंगे तो उन ( आ और इ, ई ) दोनोंके स्थान में 'ऐ' उ, ऊ होंगे तो 'औ' ऋ होगी तो 'आर्' हो जायेंगे। जैसे-आ+ईक्षत=ऐक्षत।

त्वं उद्यमेन धनं अलभथाः—तुमने परिश्रमसे धन प्राप्त किया।

२ छात्रौ शीतेन अकंपेतां—दो विद्यार्थी ठंडीसे कांपे।

आवां व्याकरणं अगाहावहि—हम दोने व्याकरण शास्त्रका अवगाहन किया।

युवां तान् अगर्हेथाम्—तुम दोनें उनकी निंदा की।

३ जनाः मुनिं अलोकंत—मनुष्योंने मुनिको देखा।

वयं अन्नं अभिक्षामहि—हमने अन्नकी भीख मांगी।

यूयं मंदं मंदं अस्मयध्वं—तुमलोग मंद मंद मुस्कराये।

नीचे लिखे शब्दोंसे संस्कृत बनाओ—

अशोभत, अमानावहि, अप्रथध्वं, अमोदंत, अद्योतेथां, अक्रियामहि, अशिक्षेतां. अवेपंत, ऐजत।

हिंदी बनाओ—

कदाचिद् वामदेवशिष्यः सोमदेवशर्मा नाम, कंचिदेकं बालकं राज्ञः पुरतो निक्षिप्याऽभाषत। "देव! रामतीर्थे स्नात्वा प्रत्यागच्छन्नहं काननावनौ वनितया कयाऽपि धार्यमाणमेनमुज्ज्वलाकारं कुमारं विलोक्य तां वृद्धां सादरमभणं। 'स्थविरे! का त्वं? एतस्मिन्नटवीमध्ये बालकमुद्वहंती किमर्थमायासेन भ्रमसीति' वृद्धाऽप्यगदत्।" "मुनिवर! कालयवननाम्नि द्वीपे कालगुप्तो नाम धनाढ्यो वैश्यवरः कश्चिदस्ति। तन्नंदिनीं नयनानंदकारिणीं सुवृत्तां नामैतस्माद् द्वीपादागतो मगधनाथमंत्रिपुत्रो रत्नोद्भवो नाम रमणीयगुणालय उद्‌वाहत। कालक्रमेण नतांगी गर्भमधरत्। ततः सहोदरविलोकनलालसया रत्नोद्भवस्तया सह प्रवहण (जहाज) मारुह्य पुष्पपुरमभ्यागच्छन्। जलतरंगताडितः पोतः (जहाज) समुद्रांभस्यमज्जत्। तां ललनां धात्रीभावेन कल्पिताऽहं कराभ्यामुद्वहंती फलक (काठका टुकड़ा) मेकमधिरुह्य दैववशात् तीरभूमिमलभे। सुहृज्जनपरिवृतो रत्नोद्भवस्तत्र निमग्नो वा केनोपायेन तीरमगच्छद्वा न बोधामि। क्लेशस्य परां काष्ठामधिगता सुवृत्ताऽस्मिन्नटवीमध्येऽद्य सुतं सुतवती।

प्रसववेदनया निश्चेष्टा सा प्रच्छायशीतले ( छायासे ठंढे ) तरुतले निवसति। जनरहिते वने स्थातुमसमर्थतया देशगामिनं मार्गमन्वेष्टुमुद्युक्ताऽहं विवशायास्तस्याः समीपे बालकं निक्षिप्य गमनमनुचितमिति कुमारमप्यनयमिति"। तस्मिन्नेव क्षणे कंचित् वन्यं ( जंगली ) वारणं ( हाथी ) वयमलोकामहि। तं विलोक्य भीता सा वृद्धा बालकं निपात्य ( गिराकर ) प्राद्रवत्। अहं च समीपलतागृहे प्रविश्य परीक्षमाणोऽतिष्ठम्। निपतितं बालकं गृहीतवति गजपतौ भीमरवो ( भयंकर शब्द वाला ) कंठीरवो ( सिंह ) न्यपतत्। भयाकुलेन तेन दंतावलेन वियति समुत्पात्यमानो ( फेंकागया ) बालको भूमावपतत्। तं चाहं ततःपरिगृह्य भवत्सकाशं समागच्छमिति।

संस्कृत बनाओ—

किसी जंगली पशुकी लड़की बहुत ही रूपवती थी। एक दिन उसे किसी सिंहने देखा और वह उसको जी जानसे [ प्राणपणेन ] चाहने लगा। उसे कामदेवके बाणोंने इतनी पीड़ा दी कि उसकी यादमें वह खाना पीना भी भूल गया। इसलिये वह निःशंक हो शीघ्र ही उस लड़कीके पिताके पास पहुंचा और उसे मांगने लगा। लड़कीके पिताने उस सिंहकी अनुचित इस प्रार्थनाको सुन विचारा "यदि मैं पुत्री देनेसे निषेध करता हूं तब तो यह अभी मुझे मार डालता है और लड़की दे दूं तो इसके संगसे लड़की भी मर जायगी इसलिये इसको किसीतरह [ केनापि प्रकारेण ] ठगना चाहिये"। इसके बाद वह सिंहसे बोला-"हे मृगराज ! खुशीसे [ प्रीत्या ] मैं अपनी लड़की आपको दे दूंगा परंतु आपसे यह प्रार्थना करता हूं कि-मेरी पुत्री बहुत ही कोमलांगी है और तुम्हारे नख और दांत अति तीक्ष्ण हैं उनसे उसे पीड़ा होगी। इसलिये आप अपने दांतों को गिराने [ पातन ] और नखोंको कतरने [ कर्तन ] की आज्ञा दीजिये"। उसकी यह प्रार्थना सुन कामांध सिंह बोला "अच्छा

[साधु] क्या हानि है ऐसा ही करो" उस जंगली पशुने यह सुन शीघ्र ही उसके नख काट डाले और दांत तोड़ डाले [अपातयत्] अनंतर एक मुद्गर लेकर उसकी कमरमें [कटिभाग] मारा जिससे कि उसीसमय वह मर गया।

नोट—जो धातु उभयपदी हैं उनके रूप दोनों प्रकार ( परस्मैपद, आत्मनेपद ) से चलते हैं इसलिये उनके रूप दोनो प्रकारकी धातुओंके समान चलाना।

---

## परिशिष्ट (क)।

### अदादिगणकी धातुओंका वर्त्तमानकाल ( लट् ) में प्रयोग।

### परस्मैपदी धातु।

१ वधकः पशून् हन्ति—कषायी पशुओंको मारता है।

अहं सद्वाणीं वच्मि—मैं अच्छी बात कहता हूं।

त्वं अनाथान् पासि—तुम अनाथोंकी रक्षा करते हो।

२ राजानौ तेजसा भातः—दो राजा तेजसे शोभित होते हैं।

आवां व्याकरणं विद्वः—हम दोनों व्याकरण जानते हैं।

युवां किमर्थं स्नाथः—तुम दोनों किसलिये स्नान करते हो।

३ गोपाः गाः पांति—ग्वाले गायोंकी रक्षा करते हैं।

वयं सज्जनं स्तुमः—हम सज्जनोंकी स्तुति करते हैं।

यूयं अनर्थं ब्रूथ—तुमलोग अनर्थ कहते हो।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

हंति, हतः, वक्षि, भांति, पांति, स्नाति, वेत्ति, वित्तः, विदंति,

---

१—जिसप्रकार भ्वादि और तुदादिगणीय धातुओंके और प्रत्ययोंके बीचमें 'अ' आता था [ तुद्+अ+ति आदि ] उसप्रकार अदादिगणकी धातुओंके बीचमें नहीं आता पर प्रत्यय वेही [ति, तः, अति आदि] आते हैं। जैसे—हन्+ति = हन्ति।

२—प्रथम, उत्तम, मध्यम पुरुषके एकवचन' ति, मि, सि' को तथा और भी प्रत्यय जिनका कि [प] इत् गया है उनको पित् कहते हैं और इनसे भिन्न जो त अति,

स्तौति, घ्नंति, वक्षि, वक्तः, ब्रवीति, ब्रूतः, ब्रुवंति, ब्रवीमि, ब्रूथः, ब्रूवः, ब्रूमः, ब्रवीषि, ब्रूथ, अस्ति, स्तः स्यति।

संस्कृत बनाओ—

धीवर लोग मछलियोंको [मत्स्यान्] मारते हैं। हम क्या कहें?।

---

थः, थ, व, म जिनका प् इत् नहीं गया है और ङ भी इत् नहीं है तो भी वे ङित् कहेजाते हैं। जिन ङित् और कित् [क् जिनका इत् है] प्रत्ययों की आदिमें वर्गके पाचवे (ञ, म, ङ, ण, न) अक्षरको छोडकर कोई भी क से भ तकका या श, ष, स व्यंजन है ऐसे प्रत्ययके पर होनेसे हन्, मन्, यम्, रम्, नम्, गम्, वन् और तनादि गणकी धातुओंके अंतके न् और म् का लोप होजाता है। जैसे-हन्-तः= हत। ३-शब्दके चवर्गको कवर्ग हो जाता है यदि ञ, म, ङ, ण, न, य, व, र, ल, से भिन्न कोई व्यंजन वादमें हों। जैसे वच्-सि=वक्-सि हुआ। कवर्गके वादमें यदि स होगा तो ष होजायगा जैसे-वक् सि वक्-षि=वक्षि (क् और ष् मिलकर क्ष लिखा जाता है)। ४-पित् प्रत्यय परे होनेसे धातुके आदिके 'इ' को ए, और 'उ' को 'ओ' होजाता है। जैसे-विद्-ति=वेद्-ति। वर्गके दूसरे, तीसरे और चौथे अक्षरको उसी वर्गका पहिला अक्षर होजाता है यदि उसके वादमें किसी वर्गका पहिला वा दूसरा अक्षर होगा। जैसे-वेद्-ति=वेत्ति, विद्-तः=वित्त। ५-उकारात अदादिगणकी धातुओंके अतके 'उ' को 'औ' होजाता है यदि ति, सि, मि, और त् या विसर्ग वादमें हो। जैसे स्तु-ति=स्तौति, स्तौषि, स्तौमि। ६-'अङ्' प्रत्ययसे भिन्न कित् और ङित् प्रत्यय वादमें होनेसे 'गम्, हन्, जन्, खन्, घस्' धातुओंके 'अ' का लोप होजाता है। हन् धातुके ह् को 'घ' आदेश होता है यदि 'न्' वादमें हो। जैसे-हन्-अन्ति=ह्न्+अन्ति=घ्न्+अन्ति=घ्नंति। ७-इसी पृष्ठकी न ३ की टिप्पणी देखो। ८-धातुके अतके 'इ, ई' को इय्, 'उ, ऊ' को 'उव्' होजाता है यदि पित्से भिन्न स्वरादि प्रत्यय वादमें हो। जैसे-ब्रू+अंति=ब्रुव्+अति=ब्रुवति। ९-ब्रू धातुसे परे यदि ति, सि, मि, त् और (विसर्ग) वादमें होंगे तो बीचमें 'ई' आवेगा। जैसे-ब्रू+ति=ब्रू ई ति॥ धातुके उ, ऊ को 'ओ' और इ, ई को 'ए' होता है पित् प्रत्यय परे होनेसे। जैसे-ब्रू+ई+ति=ब्रो-ई+ति, हुआ। वादको १५ पृष्ठकी तीसरी टिप्पणीसे 'अव्' हुआ तो ब्र्-अव्-ई-ति=ब्रवीति हुआ। इसीतरह ब्रवीषि, ब्रवीमि। १०-कित् ङित् प्रत्यय परे होनेसे अस् धातुके 'अ' का लोप होता है। जैसे-अस्×तः=स्तः।

वह गुरुकी स्तुति करता है। जो सब पदार्थोंको जानता है वह सर्वज्ञ कहलाता है। लोग गंगामें नहाते हैं।

## धात्वर्थ।

| | | |
|---|---|---|
| हनौ—मारना। | अन—जीना। | ष्टुञ्—स्तुति करना। |
| पा—रक्षा करना। | रा—देना। | अस—होना। |
| भा—शोभित होना। | ला—लेना। | इण्—[इ] जाना। |
| विद—जानना। | ष्णा—[स्ना] नहाना। | ब्रूञौ—बोलना। |

---

## आत्मनेपदी धातु।

१ क एवं आस्ते—कौन इसतरह बैठता है।

अहं दिवसे न शये—मैं दिनमें नहीं सोता हूं।

त्वं किं अधीषे [अधि-इषे]—तुम क्या पढते हो।

२ स्त्रियौ व्याकरणं अधीयाते—दो स्त्रिया व्याकरण पढती हैं।

छात्रौ परस्परं ब्रुवाते—दो विद्यार्थी परस्परमें बात चीत करते हैं।

आवां न्यायं अधीवहे—हम दो जने न्याय पढते हैं।

युवां ईश्वरं स्तुवाथे—तुम दोजने ईश्वरकी स्तुति करते हो।

३ अलसाः दिवसे शेरते—आलसी दिनमें सोते हैं।

वयं धर्मशास्त्रं अधीमहे—हम धर्मशास्त्र पढते हैं।

यूयं परस्परं किं ब्रूध्वे—तुमलोग परसर क्या बोलते हो।

---

१–आत्मनेपदके प्रथम पुरुषमें 'ते, आते, अते' मध्यम पुरुषमें 'से, आथे, ध्वे' और उत्तमपुरुषमें 'ए, वहे, महे' प्रत्यय लगते हैं। २–शीङ् (सोना) धातुमें दीर्घ 'ई' है तो भी उसकी 'ई' को 'ए' होता है। जैसे–शी–ए=शे×ए=(१५ पृष्ठ की तीसरी टिप्पणीसे अय्) शये। ३–इङ् (पढना) धातुका प्रयोग 'अधि' उपसर्ग पहिले लगाकर ही करते हैं केवलका नहीं। जैसे–अधि×इ–ते = अधीते। ४–पृष्ठ ४२ की ८ वीं टिप्पणी देखो। ५–केवल शीङ् धातुसे प्रथम पुरुषके बहुवचनोंमें 'रते' प्रत्यय आता है।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

आसाते, शेये, अधीये, आस्से, ब्रूते, स्तुते, आसते, शयाते, अधीते, स्तुवते, शेरते।

## धात्वर्थ।

आसै—बैठना (रहना) शीङ्—सोना (नींद लेना) इङ्—पढना।

हिंदी बनाओ—

नास्ति संदेहो महाप्रभावोऽयं मुनिः। महदपि परदुःखं शीतलं सम्यगाहुः। क्षणे क्षणे यन्नवता [नवीनपना] मुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः। साऽधिशेते कथं देवी ज्वलंतीमधुना चितां। स्तुवेऽहं तं प्रथमं जिनेंद्रं।

---

## परिशिष्ट (ख)।

### दिवादिगण धातुओंका वर्तमान कालमें प्रयोग।

### परस्मैपदी धातु।

१ हविः शरीरं पुष्यति—घी शरीरको पुष्ट करता है।

अहं सततं दीव्यामि—मैं हमेशा खेलता हू।

त्वं अल्पेन तुष्यसि—तुम थोडेमें सतुष्ट होजाते हो।

२ स्त्रियौ परस्परं श्लिष्यतः—दो स्त्री परसर आलिंगन करती हैं।

आवां तं स्निह्यावः—हम दोनों उसमें प्रीति करते हैं।

युवां किं कुप्यथः—तुम क्यों नाराज हो।

---

१–ब्रूञ् धातुके लट्‌के प्रथमपुरुषके एकवचनमें आह, द्विवचनमें आहतुः, बहुवचनमें आहुः, मध्यमपुरुषके एकवचनमें आत्थ, और द्विवचनमें आहथुः होता है। २–तुद आदि धातुओंके रूपोंके समान इस गणकी धातुओंके भी रूप चलते हैं केवल इतना ही भेद है कि उन धातुओंके और प्रत्ययोंके बीचमें 'अ' आता है और इनके बीचमें 'य'। जैसे–पुष्+य+ति=पुष्यति। ३–दिवु, पिवु, धातुओंके 'इ' को 'ई' होजाता है।

३ स्त्रियः वस्त्राणि सीव्यंति—स्त्रिया कपडे सीती हैं।

वयं तं दृष्ट्वा नश्यामः—हम उसको देखकर छिप जाते हैं।

यूयं नद्यां लुठ्यथ—तुम लोग नदीमें लोटते हो।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

पुष्यामः, श्लिष्यथः, स्निह्यति, कुप्यसि, सीव्यसि, नश्यति, लुठ्यति, द्रुह्यसि, मुह्यति, माद्यति, क्षाम्यति, शाम्यति, श्राम्यति।

## धात्वर्थ।

दिवु—खेलना, जीतनेकी इच्छा करना, चमकना। षिवु—सीवना। क्षिप—प्रेरणा करना।

पुष्प—खिलना। पुषौ—पुष्ट करना।

शुष—सूखना। तुषौ—संतुष्ट होना। श्लिषौ—आलिंगन करना।

णशू—छिपना, नष्ट होना। द्रुह—द्रोह करना। मुह—मुग्ध होना।

ष्णिह [स्निह]—प्रीतिकरना। लुठ—लोटना। कुप—क्रोध करना।

मदी—हर्षित होना, मत्त होना। शमु—शांत होना। श्रमु—थकना।

भ्रमु—चलना। क्षमु—क्षमा करना।

क्लमु—दुःखी होना। दमु—दमन करना। नृतु—नाचना।

संस्कृत बनाओ—

पानी सूखता है। बेलें खिलती हैं। कामी पुरुष सुंदर स्त्रीको देखकर मुग्ध होजाते हैं। दुष्ट लोग उपकारीको द्रोह करते हैं। देव नंदनवनमें क्रीडा करते हैं।

## आत्मनेपदी धातु।

१ मृतः को वा न जायते—मरा हुआ कौन आदमी पैदा नहीं होता।

---

१–मदी, शमु, श्रमु, भ्रमु, क्षमु, दमु, क्लमु इन धातुओंके 'अ' को 'आ' होजाता है 'य' बादमें होनेसे। जैसे–मद्×य×ति = माद्यति, शाम्यति, श्राम्यति, क्षाम्यति, क्लाम्यति। २–पृष्ठ ५९ की १७ टिप्पणी देखो। ३–आत्मनेपदमें भी 'तुदते' आदिके समान लङ् लट् लोट् और विधि लिङ्में रूप समझना और बीचमें 'य' लाना ४–जनीङ् (उत्पन्न होना) धातुके 'न' को 'आ' होजाता है लट्, लङ्, लोट्, विधि-

अहं संसारे क्लिश्ये—मैं संसारमे दुःख पाता हूं।

त्वं तेजसा दीप्यसे—तुम तेजसे दीप्त होते हो।

२ छात्रौ तत्र खिद्येते—दो विद्यार्थी वहां खेदको प्राप्त होवे हैं।

आवां तेन सह युध्यावहे—हम दोनों उसके साथ युद्ध करते हैं।

युवां किं न्यायं बुध्येथे—क्या तुम दोनो न्याय जानते हो?

३ पंडिता एवं मन्यंते—पंडितलोग ऐसा मानते हैं।

वयं न दूयामहे—हम खिन्न नहीं होते है।

पक्षिणो यूयं वियति उड्डीयध्वे—पक्षिगण! तुम आकाशमें उडते हो।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

दूये, उड्डीयते, खिद्ये, मन्ये, युज्यते, जाये, क्लिश्यसे, युध्यंते।

हिंदी बनाओ—

भृत्ये कृतागसि [कृतापराधे] भवत्युचितः प्रभूणां पादप्रहार इति सुंदरि! नात्र दूये। परिणामसुखं शरीरिणां जिनवाक्यं न विहाय विद्यते। तावज्जल्पति, सर्पति, तिष्ठति, माद्यति, विलसति, विभाति। यावन्नरो न जठरं देहभृतां जायते रिक्तं॥ गायति, नृत्यति, वल्गति, धावति पुरतो नृपस्य वेगेन। कर्षति, वपति, लुनीते [काटता है], दीव्यति, सीव्यति, पुनाति [साफ करता है] वपते च। विदधाति किं न कृत्यं जठरानलशांतये तनुमान्॥

## धात्वर्थ।

| | | |
|---|---|---|
| जनीङ्—पैदा होना। | दीपीङ्—दीप्त होना। | क्लिशै—दुःख पाना। |
| विदीङ्—होना। | खिदौङ्—खिन्न होना। | युधौङ्—प्रहार करना। |
| बुधीङ्—जानना। | मनौङ्—जानना। | युजौङ्—संभव होना। |
| दूङौ—दुःखी होना। | डीङौ—उडना। | |

१ ङित् इन चार लकारोंमे।

१—पृष्ठ १४८ की ५ नं० की टिप्पणी देखो।

